सङ्गीत का प्रधान लक्ष्य आनन्द की उपलब्धि है। आनन्द दो प्रकार का होता है—लौकिक और अलौकिक। लौकिक आनन्द सांसारिक सुख तक सीमित है परन्तु अलोकिक आनन्द ब्रह्मानंद की प्राप्ति की ओर अग्रसर रहता है। सङ्गीत इन दोनों प्रकार के आनन्द की अनुभूति कराता है। सङ्गीत को समझना मानों परमात्मा को समझना है। वास्तव में सङ्गीत ही वह माध्यम है जो हमें ईश्वर के चरणों तक सफलता पूर्वक पहुँचा देता है। इसके साथ ही सङ्गीत का उद्देश्य हमारी आत्मा को प्रभावित करना है। इसमें यह कला इतनी सफल हुई है कि इसकी बराबरी कोई भी कला नहीं कर सकती।

राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्त ने अभिव्यक्ति की कुशलता को कला माना है। और इसी को शेले ने इन शब्दों में दोहराया है—

"कल्पना की अभिव्यक्ति करना ही कला है।" सङ्गीत का मानव-जीवन से अन्योन्याश्रित सम्बन्ध है। किसी ने तो यहाँ तक लिख दिया है कि—*Without Music, life is like a journey through a desert'*

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि वस्तुतः सच्ची कला उसी को कहा जा सकता है जो जीवन का तिरस्कार नहीं करती, उपेक्षा नहीं करती, उससे विमुख नहीं होती। कारण यह है कि उसका मानव के हृदयगत भावों से, उसके विचारों तथा मूलभूत संस्कारों से सीधा सम्बन्ध है।

सङ्गीत मानव का वास्तविक रूप सबके सामने प्रस्तुत करता है। कुमारी एलियारोज़ ने कहा है कि—

"मानव की आत्मा की सजीव झाँकी यदि आपको करनी है तो आप सङ्गीत का इतिहास पढ़िये।" सङ्गीत हमारे मन के भावों को इच्छानुसार चंचल कर सकता है और इसमें विशेष भावों का उत्पादन कर सकता है। मार्टिन लूथर ने कहा है—

"सङ्गीत विश्व का नैतिक विधान है, यह विश्व को दिव्य सौन्दर्य प्रदान करता है। मानव-मतिष्क में नवीन रंग भरता है और भावनाओं में रंगीन उड़ान, नयनाभिराम सुषमा एवं निराश के प्रांगण में आनन्द का प्रपात प्रवाहित करता है तथा विश्व के प्रत्येक पदार्थ में जीवन और उत्साह के अभिनव स्मरणों को मुखरित करता है।"

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि सङ्गीत हमारी भावाभिव्यक्ति का सरल, सुन्दर, एवं हृदयग्राही माध्यम है।



# चुनाव-घोषणा-पत्र

सुदक्षिणा अग्रवाल बी० ए० तृतीय खण्ड

—चतुर्थ आम चुनाव के संदर्भ में विभिन्न राजनैतिक दलों के चुनाव घोषणा-पत्र का तुलनात्मक अध्ययन—

चौथे आम चुनावों का समय आ रहा है किन्तु इसमें तथा पिछले तीन आम चुनावों के समय की स्थिति में नेतृत्व के परिवर्तन के साथ ही महान् अन्तर आ गया है। पहले तीन आम चुनावों में काँग्रेस की स्थिति नेहरू जैसे जनप्रिय नेता के कारण बड़ी मजबूत थी। परन्तु इस बार नेहरू जी की मृत्यु, चीन व पाकिस्तान के आक्रमणों से स्थिति में परिवर्तन आ रहा है। अपनी राजनैतिक भूलों से तथा जनता में बढ़ती हुई राजनैतिक चेतना से काँग्रेस बुद्धिजीवी वर्ग की सहानुभूति खोती जा रही है। अतः इस आम चुनाव में जनता के सामने सबसे गम्भीर प्रश्न है कि किस दल को चुना जाय। विभिन्न दलों की नीति एवं कार्य प्रणालि को जानने का एकमात्र साधन है उनके चुनाव घोषणा पत्र, जिनमें दलों के सत्तारूढ़ हो जाने के बाद देश की ज्वलंत समस्याओं को सुलझाने के विषय में भावी कार्य-क्रम पर प्रकाश डाला गया है। इस लेख में मेरा प्रयास किसी दल विशेष की आलोचना करना नहीं है वरन् जैसा कि शीर्षक से स्पष्ट है कि उनके चुनाव घोषण पत्रों पर विचार करना है।

हमारा देश फ्रांस के समान बहुराजनैतिक दलों से युक्त है। इनमें से बहुत से तो प्रान्त विशेष तक ही सीमित हैं तथा कुछ अखिल भारतीय स्तर के हैं। इन सबकी संख्या इतनी अधिक है तथा कुछ इतनी महत्त्वहीन समस्याओं को ले कर चल रहे हैं कि इस छोटे से लेख में उन सब पर विचार करना सम्भव नहीं है। अतः हम राष्ट्रीय स्तर के दलों पर ही विचार करेंगे। ऐसे कुल सात दल हमारे देश में हैं जो मुख्यतः तीन विचारधाराओं के पोषक हैं। प्रथम प्रकार के दल उदार या दक्षिणपन्थी हैं। इनमें भारतीय जनसंघ एवं स्वतन्त्र दल प्रमुख हैं। दूसरे वामपन्थी विचारधारा से प्रभावित हैं, ऐसे दलों में वामपन्थी साम्यवादी, दक्षिणपन्थी साम्यवादी, संयुक्त समाजवादी तथा प्रजासमाजवादी दल प्रमुख हैं। तीसरे प्रकार में दोनों विचारों का समन्वय मिलता है, यह दल काँग्रेस के नाम से विख्यात है।

किसी भी दल विशेष की सामान्य नीति मुख्यतः तीन समस्याओं से सम्बन्धित रहती हैं। ये हैं—वैदेशिक सम्बन्ध, आन्तरिक समस्यायें एवं आर्थिक नीति।

संसार के सभी देशों के समान वैदेशिक सम्बन्ध का प्रश्न भारत के लिए भी बहुत महत्त्वपूर्ण है अबतक भारत की वैदेशिक नीति का आधार उसकी तटस्थता थी। १९४७ में भारत को स्वतन्त्रता मिली, तब हाल में ही द्वितीय विश्वयुद्ध समाप्त हुआ था, तथा इससे विश्व दो गुटों में बँट चुका था। एक पर साम्यवादी प्रभाव था जिसका प्रतिनिधित्व रूस कर रहा था, दूसरे पर पूंजीवादी प्रभाव था जो अमेरिका के साथ था। इन दोनों में शीतयुद्ध की सम्भावना थी। स्वतन्त्रता के साथ ही भारत के सामने प्रश्न उठा कि वह किस गुट में सम्मिलित हो। इस समय भारत ने बड़ी चतुराई का परिचय दिया। वह किसी भी गुट में न रहा, उसने तटस्थता की नीति अपना ली। इसका विश्व के कई राष्ट्रों ने जोरदार समर्थन किया तथा तटस्थ राष्ट्रों का ही एक अलग समूह बन गया, जिसमें भारत, यूगोस्लाविया, संयुक्त अरब गणराज्य, इंडोनेशिया, लंका आदि थे। इन राष्ट्रों ने विश्वशांति का नारा लगाया, पञ्चशील के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया। यह नीति १९६२ तक चीनी आक्रमण के पूर्व तक निर्बाध रूप से चलती रही। पर अब यह नीति हिल चुकी है, चतुर्थ आम चुनाव में सभी दल इसका समर्थन नहीं कर रहे हैं। काँग्रेस ने अपने चुनाव घोषणा-पत्र में पुनः इस नीति का समर्थन किया है, दक्षिणपन्थी भी इसे उचित मानते हैं। वामपन्थी के अनुसार स्वयं भारत ने ही इस नीति का उल्लंघन कर दिया है, जनसंघ इसका विरोध करता है तथा इसे समय से पिछड़ा

हुआ मानता है। स्वतन्त्र दल अधिक से अधिक भारत को अमेरिका के प्रभाव में देखना चाहता है, अतः इसका विरोध करता है तथा समाजवादी दल इस सम्बन्ध में सर्वथा मौन है।

वास्तव में विचार किया जाय तो यही पता चलेगा कि तटस्थता को नीति में अब कोई दम नहीं रह गया है। यह पुरानी पड़ गई है। इसका सबसे प्रमुख कारण है कि रूस व अमेरिका जिनके पारस्परिक विरोध के कारण इस नीति का जन्म हुआ था क्रमशः एक दूसरे के समीप आ रहे हैं। इस प्रकार इस नीति को जन्म देनेवाली परिस्थितियाँ ही समाप्त हो गई हैं। दूसरे तटस्थ गुट के राष्ट्र भी इसकी ओर से उदासीन होते जा रहे हैं। तथा संसार की इसमें रुचि भी कम हो गई है। उदाहरण के लिए अभी हाल के दिल्ली में हुए तीन तटस्थ राष्ट्रों के सम्मेलन के प्रति संसार का रुख बाँडुंग के तटस्थराष्ट्रीय सम्मेलन की अपेक्षा बहुत उदासीन था। इसका कोई सन्तोषजनक परिणाम न निकला। रूस, इंडोनेशिया, लंका सभी राष्ट्र इस गुट से विरक्त हो रहे हैं। अब यह स्पष्ट है कि हमें इस नीति की कोई आवश्यकता नहीं है। संयुक्तराष्ट्र संघ जैसी वस्तु में भी गुटबन्दी चल रही है। रूस तथा अमेरिका का पाकिस्तान के प्रति रुख स्पष्ट है। अतः कम-से-कम एक राष्ट्र का खुला समर्थन हमें मिलना चाहिए। जैसा कि किसी ने कहा है—Non ·alignment may still be valid as a moral principle, but as a code of conduct in international relations, it has been overtaken by events.

दूसरा प्रश्न यह है अफ्रीकाई एवं एशियाई देशों के प्रति हमारी नीति। इस विषय में अधिकांश दल चुप हैं। क्योंकि इसका चुनाव से कोई सम्बन्ध नहीं है। इसमें अफ्रीका के छोटे-छोटे स्वतन्त्र होते हुए नवराष्ट्र हैं, अरब-इसराइल युद्ध तथा रोडेशिया कि नीति है। दक्षिणपन्थी साम्राज्यवादियों के अनुसार इन देशों के प्रति भारत सरकार का व्यवहार संतोष जनक नहीं है, क्यों कि वह बहुत सी ऐसी सहायता जो युगांडा तथा मिस्र से ले सकती हैं, न लेकर अमेरिका से ले रही है। भारत-सरकार जापान व इन्डोनेशिया का प्रयोग चीन के विरुद्ध समर्थन प्राप्त करने के लिए कर रही है। वह भी उचित नहीं है। वामपन्थी साम्यवादी भी भारत से राष्ट्रसंघ छोड़ने को तथा पड़ोसी राष्ट्रों ( जिनके नाम का उल्लेख नहीं है ) तथा अफ्रीकाई —एशियाई देशों से मित्रता बढ़ाने पर जोर देते हैं। अन्य दल इस विषय में अपने घोषणा-पत्र में कुछ नहीं कहते। सिर्फ जनसंघ अरब राष्ट्रों से भारत की मित्रता का विरोध करके इसराइल को मित्र बनाना चाहता है। रोडेशिया के सम्बन्ध में काँग्रेस की नीति बल प्रयोग करने की है। वियत नाम के विषय में भी कोई नीति स्पष्ट नहीं है। फिर भी स्वतन्त्र को छोड़ कर सभी राजनैतिक दल इस विषय में अमेरिका की नीति का विरोध कर रहे हैं। वास्तव में इन राष्ट्रों से हमारा क्या सम्बन्ध हो यह महत्त्वपूर्ण प्रश्न है, क्यों कि भारत चाहे तो इन राष्ट्रों का नेतृत्त्व कर सकता है तथा एशिया में अपना प्रभाव स्थापित करके विश्व शक्ति बन सकता है, अतः इन राष्ट्रों की ओर उसे मित्रता की नीति अपनानी चाहिए, इसमें कोई दो राय नहीं हो सकती हैं।

आणविक अस्त्रों का उपयोग हो या नहीं, रक्षा से सम्बन्धित ये प्रश्न महत्त्वपूर्ण हैं। परन्तु आश्चर्य की बात है कि कांग्रेस के चुनाव घोषणा पत्र में रक्षा का उल्लेख नहीं किया गया है। वैसे यह दल अणु अस्त्रों के निर्माण का विरोध करता है। स्वतन्त्र एवं साम्यवादी दल इस विषय में मौन है क्यों कि ये ऐसा प्रश्न है जो सीधे जन-भावनाओं से सम्बन्ध रखता है। इस पर कुछ कहना बहुत साहस का कार्य है, क्योंकि जनता में दोनों प्रकार की विचारधाराओं के व्यक्ति हैं; कुछ इसका विरोध करते हैं, कुछ इसका समर्थन करते हैं। वोटों की सुरक्षा के लिए अधिकांश दलों ने इस विषय में चुप रहना ही अच्छा समझा। जनसंघ व सन्सोपा स्पष्टतः आणविक अस्त्रों के निर्माण का समर्थन करते हैं। स्वतन्त्र चुप है फिर भी वह अपनी शक्ति अमेरिका से लेना चाहता है अतः अप्रत्यक्ष रूप से वह भी अणुबम के निर्माण का विरोध करता है। किन्तु आज के युग में जब कि शक्ति के अधिकार की भावना है,

भारत के लिए परम आवश्यक है कि वह अणुबम बनाए चाहे वह प्रयोग न करे। यह ठीक है कि इसमें धन का व्यय होगा पर सुरक्षा का प्रश्न सर्वोपरि है। आत्मनिर्भरता के लिए बम बनाना अत्यधिक आवश्यक है क्यों कि शक्ति के समक्ष सभी झुकते हैं।

भारत के लिए यह दुर्भाग्य की बात है कि यहाँ विभिन्न राजनैतिक दलों में अपनी विदेश नीति के सम्बन्ध में मतैक्य नहीं है, जब कि संसार के सभी देशों में चाहे वह इंग्लैंड हो, चाहे स्विट्जरलैण्ड, चाहे फ्रांस और अमेरिका, राजनैतिक दलों की विदेश नीति एक सी है। विदेश नीति में स्थिरता आवश्यक है, यह बार-बार बदली नहीं जा सकती। परन्तु भारत में तो ऐसा प्रतीत होता है कि प्रत्येक पार्टी के सत्तारूढ होने के साथ ही साथ विदेश-नीति भी बदलेगी। यदि केन्द्र व प्रान्त में विभिन्न दलों की सरकारें बनी तो विदेश नीति को लेकर बड़ी भयङ्कर स्थिति उत्पन्न हो जायेगी अतः इस दशा में भविष्य उज्ज्वल नहीं दिखाई दे रहा है।

विदेश नीति के अतिरिक्त हमारे देश में कुछ अन्य समस्यायें भी हैं जैसे खाद्य समस्या, भाषा के आधार पर प्रान्तों का वर्गीकरण, प्रान्तों में सीमा-विवाद, केन्द्र तथा प्रान्त के तनावपूर्ण सम्बन्ध।

भाषा के विषय में जनसंघ को छोड़ कर कोई भी राजनैतिक दल स्पष्ट नहीं है। संविधान में १९६४ के बाद हिन्दी को राजभाषा बनाने का आदेश था पर वह कार्यान्वित नहीं किया जा सका। जनसंघ स्पष्टतः हिन्दी का समर्थन करता है। हिन्दी के साथ-साथ सभी भारतीय भाषाओं को स्थान देने के लिए वह सहमत है। स्वतन्त्र दल यद्यपि अपने घोषणा-पत्र में हिन्दी का विरोध नहीं कर रहा है फिर भी हिन्दी को उसका समर्थन नहीं मिला है। जैसा कि स्वतन्त्र दल के अध्यक्ष रंगा के विचारों से ज्ञात होता है जिसमें उन्होंने कहा है कि अंग्रेजी को हटाया नहीं जाएगा पर हिन्दी का समुचित विकास होना चाहिए। राजगोपालाचारी तो स्पष्टतः हिन्दी का विरोध करते हैं। नेताओं के व्यक्तिगत मत हिन्दी विरोधी होते हुए भी ये स्पष्टतः कुछ नहीं कह रहे हैं। इसके पीछे राजनैतिक चाल है क्यों कि स्वतन्त्र दल के वोट राजस्थान, मध्यप्रदेश में सबसे अधिक हैं जो हिन्दी भाषी प्रदेश हैं। वे मतदाताओं की भावनाओं को ठेस नहीं पहुँचा सकते। इसी कारण कांग्रेस भी हिन्दी के विषय में चुप है क्यों कि उत्तर व दक्षिण दोनों स्थानों से वोट लेने हैं। इसमें मोरारजी देसाई; सेठ गोविन्ददास जैसे हिन्दी समर्थक नेता हैं तो दूसरी ओर अंग्रेजी के मानने वाले नेता भी तो हैं। सादिक ने कहा है कि भाषाई प्रश्न का चुनाव से कोई सम्बन्ध नहीं हैं। समाजवादी व साम्यवादी दल भी भाषाई प्रश्न को महत्व नहीं देते पर सन्सोपा के नेता व्यक्तिगत रूप से हिन्दी का समर्थन करते हैं। वस्तुतः भाषा का सम्बन्ध सीधा जन भावनाओं से है। ये जनभावना ही दो प्रकार की हैं इससे इसके सम्बन्ध में स्पष्टता किसी भी पार्टी को वोट दिलाने में सहायक नहीं हो सकती। इसी कारण इतने महत्त्व के प्रश्न को राजनैतिक दलों ने अस्पष्ट रक्खा है।

गोवध का प्रश्न धार्मिक है पर दक्षिण पंथी पार्टियों ने इसका आर्थिक पहलू लेकर जनभावनाओं को भड़काने के लिए गाय को राजनीति में माध्यम बना लिया है। तथा इससे वोट प्राप्ति में सहायता ले रहे हैं। इस प्रश्न पर जनसंघी नेता तो तुरन्त गोवधबन्दी चाहते हैं पर कांग्रेस में दोनों प्रकार के लोग हैं।

एक बहुत बड़ी समस्या केन्द्र व प्रान्तों के आपसी सम्बन्ध की है। हमारा संविधान संघात्मक है पर संकटकाल में यह एकात्मक हो जाता है। आधुनिक स्थिति को देखते हुए यह बड़ी कठिन समस्या है कि प्रान्तों को स्वतंत्रता दी जाय या नहीं, वे केन्द्र की बात मानने के लिए बाध्य हों या नहीं। पं० नेहरू के शासन काल में उनके सबल व प्रभावशाली व्यक्तित्व के कारण कांग्रेस में जो एकता थी वह उनकी मृत्यु के बाद छिन्न भिन्न हो गई तथा केन्द्र का प्रान्तों पर वह प्रभाव नहीं रहा जो पहले था। बन्दों के आयोजन के समय यह बात और स्पष्ट हो गई, जब बंगाल के मुख्य मंत्री ने खुले आम केन्द्र की आज्ञा की उपेक्षा की। कांग्रेस के महासचिव सादिक का कहना है कि

नेहरू की मृत्यु से केन्द्रीय व प्रान्तीय सम्बन्धों में कोई अन्तर नहीं आया हैं। परन्तु वस्तुस्थिति कुछ और ही बता रही है। घटनायें सादिक की बात का समर्थन नहीं कर रही हैं। जनसंघ दल एक शक्तिशाली केन्द्र की स्थापना में विश्वास करता है जब कि साम्यवादी दल प्रान्तों को स्वतंत्रता देने के पक्ष में हैं। उन्हें मालूम है कि आगामी बहुत दिनों तक वे केन्द्र में सरकार नहीं बना सकते, अतः किसी प्रान्त विशेष में वे सरकार बना सके तो प्रान्तों की पूर्ण स्वतंत्रता से वे अनुचित लाभ उठा सकेंगे। शक्तिशाली केन्द्र की स्थापना का विचार हो राष्ट्रीय विचार है, किन्तु इससे ये समस्या उठ सकती है कि अगर केंद्र व प्रान्तों में अलग-अलग दलों की सरकारों का निर्माण होगा, तब केन्द्रीय सरकार प्रान्तीय दल पर अनुचित प्रभाव या दबाव डालेगी। किन्तु राष्ट्रीय हित का प्रश्न दलीय हित से अधिक महत्त्वपूर्ण है। दूसरे अब प्रान्तों की जनता भी राजनैतिक दृष्टि से जागरूक हो रही हैं, वह केन्द्रीय सरकार का अनुचित दबाव नहीं सहेगी। अतः अब कांग्रेस द्वारा केरल में की गई हरकत को दुहराना इतना आसान नहीं रह गया है। शक्तिशाली केन्द्र की स्थापना तो की जाय किन्तु स्थानीय प्रश्नों के विषय में राज्य को स्वतंत्रता हो, राष्ट्रीय प्रश्न केन्द्र के हाथ में हों। स्वतंत्र दल प्रान्तों को अधिक महत्व देता है। उसके अनुसार योजना आयोग एवं राष्ट्रीय विकास समिति का राज्यों के हित की दृष्टि में रखते हुए पुनस्संगठन किया जाना चाहिए। एक ऐसी समिति का निर्माण होना चाहिए जो केन्द्र को सलाह दे। यह एक प्रकार की श्रेष्ठ सरकार ( Super Government ) हो।

काश्मीर व नागालैण्ड के सम्बन्ध में भी विभिन्न दलों के मत अलग-अलग हैं। कांग्रेस ने स्पष्ट कहा है कि काश्मीर भारत का अभिन्न अङ्ग है, जनसंघ का भी यही मत है। स्वतन्त्र दल के मतानुसार कश्मीर एवं नागालैण्ड की समस्या वहाँ की जनता द्वारा हल होनी चाहिए, इन प्रदेशों को प्रान्तीय स्वशासन भी देना चाहिए पर वह इस सीमा तक हो जिससे वे भारत का अभिन्न अङ्ग बने रहें। वामपन्थी साम्यवादियों के अनुसार सरकार को सभी राजनैतिक दलों एवं जनता का विश्वास जीत कर इस समस्या को सुलझाने की दिशा में कदम उठाना चाहिए। समाजवादी दलों का दृष्टिकोण इस विषय में अनोखा है। वे काश्मीर विवाद को नहीं मानते तथा भारत और पाकिस्तान का एकीकरण करना चाहते हैं। अगर यह सम्भव न हो तो महासंघ बनाने की बात करते हैं जिससे काश्मीर समस्या ही न रहेगी। अब प्रश्न है कि क्या यह नीति ठीक है। घटनायें तो यही बता रही हैं कि भारत व पाकिस्तान का एकीकरण सम्भव नहीं है अतः सर्वोत्तम यही है कि काश्मीर को भारत का अभिन्न अङ्ग मान कर पाकिस्तान से रक्षा के उपाय किए जाँय। नागा समस्या पर जनसंघ का कहना है कि ३७७ *Article* की तुरन्त हटा देना चाहिए तथा एक ऐसी समिति बुलानी चाहिए जिसमें केवल हिन्दू नागाओं को प्रतिनिधित्व मिल सके, स्वतन्त्र इस समस्या को जनता द्वारा सुलझाना चाहते हैं।

राजनैतिक दलों का एक दूसरे के प्रति क्या रुख हो यह भी महत्वपूर्ण प्रश्न है। विरोधी दल कांग्रेस का बहुत विरोध करते हैं। कांग्रेस को अपदस्थ सभी करना चाहते हैं पर जानते हैं कि वे अकेले सरकार नहीं बना सकेंगे अतः जनसंघ, स्वतन्त्र, समाजवादी सभी मिली जुली सरकार का समर्थन करते हैं। कांग्रेस का राजनैतिक विरोधी दलों के प्रति जो रुख है चुनाव-समिति के सचिव सादिक की बातों से स्पष्ट हो जाता है जिसमें उन्होंने कहा है कि लोकतंत्रीय राजनैतिक दलों को संविधान की सीमा के भीतर कार्य करना चाहिए।

इस समय देश की सबसे गम्भीर समस्या है उसकी लड़खड़ाती हुई आर्थिक स्थिति। स्वतन्त्रता के २० वर्ष पश्चात् तीन पञ्चवर्षीय योजनाओं को पूरा कर लेने पर भी हम आर्थिक दृष्टि से स्वतन्त्र नहीं हैं। अन्न के लिए हमें दूसरों का मुँह जोहना पड़ रहा है। आर्थिक समस्यायें मुख्यतः कृषि व व्यापार से सम्बन्धित हैं। चौथी योजना का आकार क्या हो, उद्देश्य क्या हो, इन प्रश्नों पर भी कोई निश्चित मत नहीं है। सभी दल कृषि को प्रमुखता देना चाहते हैं पर एक निश्चित समझौते के अभाव में विनियोग की रकम पर सब एकमत नहीं हैं।

यह स्पष्ट है कि हम आर्थिक सहायता के बिना अपने देश का विकास नहीं कर सकते। यह आर्थिक सहायता किस देश से ली जानी चाहिये, इस विषय में दलों में मतभेद है। वामपन्थी साम्यवादी साम्यवादी राष्ट्रों से सहायता लेने का समर्थन करते हैं, जबकि स्वतन्त्र दल अमेरिका को छोड़ कर अन्य किसी को भी मान्यता नहीं देना चाहते। काँग्रेस व दक्षिणपन्थी साम्यवादी अस्पष्ट हैं। जनसंघ किसी भी देश से मदद लेने का समर्थन करता है पर शर्त यह है कि यह सहायता बिना राजनैतिक दबाव के होनी चाहिए।

उद्योगों का राष्ट्रीय करण किया जाय कि नहीं यह एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न है। वामपंथी साम्यवादी देश के सभी उद्योगों का राष्ट्रीयकरण कर देना चाहते हैं। उनके समक्ष निजी-क्षेत्र का कोई महत्त्व नहीं हैं जब कि काँग्रेस पार्टी में सभी प्रकार के व्यक्ति हैं। कामराज के मतानुसार सभी निजी-क्षेत्रों का राष्ट्रीयकरण होना चाहिए, समाजवादी दल भी यही कहते हैं। फिर भी मिश्रित अर्थ-व्यवस्था में काँग्रेस के समान इनका झुकाव है। स्वतंत्र व जनसंघ निजी क्षेत्र के पक्ष में हैं पर वे सरकार के आवश्यक हस्तक्षेप को स्वीकार करते हैं। वे निजी क्षेत्र तथा सार्वजनिक क्षेत्र में साथ साथ प्रतिद्वन्दिता का समर्थन करते हैं। स्वतंत्र नेता मीनू मसानी तो कहते हैं कि निजी व्यापार को L I C, S T C जैसी संस्थाओं के साथ प्रतिद्वन्दिता करनी चाहिए। परन्तु इस समय देश की स्थिति को देखते हुए राष्ट्रीयकरण न करना ही ठीक है। अब तक के अनुभवों से यहीं प्रकट हो रहा है कि जिस भी उद्योग का राष्ट्रीयकरण भारत सरकार ने किया उसमें वह असफल रही। इसका कारण हमारे देश में फैला भ्रष्टाचार है तथा देशवासियों में राष्ट्रीयता की भावना की कमी है। वे राष्ट्र की वस्तु को अपनी समझ कर कार्य नहीं करते। इसी कारण कर्ज लेकर किए गए बड़े बड़े उद्योगों में घाटा हो गया। अतः राष्ट्रीयकरण के लिए लोगों में देश के प्रति अपनत्व अथवा देशभक्ति की भावना होनी चाहिए तभी वह सफल हो सकेगा। जैसा कि मार्क्स ने भी देशभक्ति की भावना की महत्ता को स्वीकार किया है। अतः इस समय राष्ट्रीयकरण अनुचित है, पूजी पतियों के हाथ में अर्थव्यवस्था रहने पर वे यही कोशिश करेंगे कि घाटा न आए। व्यक्तिगत सम्पत्ति होने के कारण वे इसे अधिक रुचि से विकसित करने की चेष्टा करेंगे।

सभी दल अविकसित व्यय ( Non-Development expenditure ) को काटना चाहते हैं। यह उचित भी है पर कोई अपनी कार्य प्रणाली में स्पष्ट नहीं है।

काँग्रेस कंट्रोल के लिए निजी आन्तरिकता ( private Initiative ) को बढ़ाने का समर्थन करती है किन्तु कंट्रोल द्वारा प्राप्त सुविधा नहीं छोड़ना चाहती। स्वतंत्रदल विनिमय नियंत्रण तथा औद्योगिक लाइसेंसिग को हटाना चाहता है, जनसंघ खाद्य के विषय में सरकार का हस्तक्षेप पसन्द नहीं करता किन्तु मूल्यों के विषय में हस्तक्षेप स्वीकार करता है कारण सरकार का कर्त्तव्य है कि बढ़ते मूल्यों को रोके। समाजवादी तथा साम्यवादी दल सरकार का पूर्ण हस्तक्षेप चाहते हैं। स्वाभाविक ही है कि आर्थिक विषयों में चाहे वे विदेशी हो या स्वदेशी, पूँजीपतियों को पूरी स्वतंत्रता नहीं दी जा सकती क्यों कि उनपर सरकार के माध्यम से जनता का हस्तक्षेप होना चाहिए।

इस प्रकार चुनाव घोषणा पत्रों से तो यही जान पड़ता है कि कोई भी राजनैतिक दल देश की समस्याओं को उतना नहीं सोच रहा है जितना कि अपनी दलीय समस्याओं को। दलीय हित राष्ट्रीय हित से भी बढ़ रहा है। उन्हीं प्रश्नों पर विचार प्रकट किए गए हैं जिनसे वोट मिल सके। फिर यह भी नहीं कहा जा सकता कि सत्तारूढ़ होने पर ये दल अपने सिद्धान्तों का पालन करेंगे, वास्तव में सिद्धान्त व व्यवहार में कितना सामञ्जस्य रखेंगे। पिछले चुनावों के कटु अनुभव हमें प्राप्त हैं। अतः मतदाता अभी अन्धकार में ही पड़े हैं कि किस दल को वोट दी जाय। कौन सा दल सर्वश्रेष्ठ है यह एक प्रश्न है।

---

—यह लेख चुनाव से पहले लिखा गया था, किन्तु चुनाव के बाद भी उसकी उपयुक्तता उतनी ही है।—सं.

## क्या करूँगी

आभा गौतम बी० ए० द्वितीय वर्ष

जानकर भी आज मैं अनजान बनकर क्या करूँगी,
मैं अधूरी प्रीत का वरदान लेकर क्या करूँगी,
मैं तुम्हारी प्रीत का अनुदान लेकर क्या करूँगी,
मैं तुम्हें अब प्रेम का प्रतिदान देकर क्या करूँगी ?

जानती हूँ प्रीत जग में आज एक अभिशाप है,
जो प्रकट में मधुर सपना अन्यथा अनुताप है,
एक दो पल को हँसाकर दर्द जो दे दे अमिट
शेष जीवन में रुलाये प्रीत वह संताप है।

जो सदा मन को जलाये आज लेकर क्या करूँगी,
मुक्ति जीवन भर न पाऊँ शाप लेकर क्या करूँगी,
मैं तुम्हारी प्रीत का अनुदान लेकर क्या करूँगी,
मैं तुम्हें अब प्रेम का प्रतिदान देकर क्या करूँगी ?

तुम जताती थी हमेशा मुझको तुमसे प्यार है,
और कहती थीं कि मुझ बिन जिन्दगी बेकार है,
कह सभी सकते हैं यह पर निभाना है कठिन—
प्रीत करना आज जग में एकदम निस्सार है।

जानकर भी मन का तेरे माप लेकर क्या करूँगी,
जिन्दगी को होम दे वह जाप लेकर क्या करूँगी,
मैं तुम्हारी प्रीत का अनुदान लेकर क्या करूँगी,
मैं तुम्हें अब प्रेम का प्रतिदान देकर क्या करूँगी ?

# श्रावस्ती

सविता चौधरी, बी. ए. तृतीय खण्ड

श्रावस्ती के खंडहर कई सदियों तक अज्ञान के अन्धकार में पड़े रहे; किन्तु सन् १८६३ ई० में जनरल कनिंघम श्रावस्ती को प्रकाश में लाये और सबके समक्ष श्रावस्ती का इतिहास प्रगट हुआ। श्रावस्ती का प्राचीन नगर जिसे बौद्ध तथा जैन मतावलम्बी समान रूप से पूज्य मानते हैं, अपना एक अलग महत्व रखता है। इसका कुछ भाग उत्तर प्रदेश के गोंडा जिले में और कुछ बहराइच जिले में स्थित है। यह प्राचीन नगर वर्त्तमान में सहेठ-महेठ के खंडहरों के नाम से विख्यात है। इनमें सहेठ भाग जेतवन नाम से उस प्रसिद्ध बौद्ध बिहार का ध्वंस है जो श्रावस्ती के बाहर बना था। इसमें अब केवल भवनों को बुनियादें और पीठिकाएँ हो शेष हैं। खण्डहर का दूसरा भाग, महेठ, श्रावस्ती नगर का ध्वंस है। यह सहेठ से बहुत बड़ा और निकटवर्ती राप्ती नदी के दक्षिण में स्थित है। ऐसा प्रतीत होता है कि प्राचीन काल में यह नगर चारों ओर से घिरा हुआ था, जिसका नीचे का भाग मिट्टी का था, परन्तु उपर के भाग में ईंटों की दीवार बनी थी। इस नगर क्षेत्र के अन्तर्गत ध्वंसावशेषों में बौद्ध, हिन्दू एवं जैन धर्मानुयायियों के मठ मन्दिरादि के अवशेष और कुछ मध्य कालीन मकबरे भी समाविष्ट हैं।

इस प्राचीन नगर का उल्लेख महाकाव्य काल में आता है इससे स्पष्ट है, कि श्रावस्ती भगवान् बुद्ध के काल से बहुत प्राचीन है, क्योंकि रामायण, महाभारत में बहुधा प्रसंग आता है कि यह कौशल देश का समृद्ध एवं प्रमुख नगर था। पुराणों में उल्लेख है कि यह उत्तर कोशल की राजधानी थी। महाभारत में उल्लेख है कि इस नगर की स्थापना अज्ञातवृत्त राजा श्रावस्त ने की थी। श्रावस्ती नाम की उत्पत्ति के विषय में कुछ निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता। छठी शताब्दी ईसा पूर्व से पहले इसका इतिहास अज्ञात है। केवल नाम का उद्धरण प्राप्त होता है। परन्तु गौतम बुद्ध तथा महावीर के जीवन से सम्बंधित होने के कारण छठी सदी से यह नगर प्रकाश में आता है। बौद्ध धर्म के आठ तीर्थ स्थानों में से श्रावस्ती भी एक था। महात्मा बुद्ध ने यहाँ महा चमत्कार किया था। बुद्ध के समय श्रावस्ती का राजा प्रसेनजीत था। जैन ग्रंथों में उसका नाम जिनशत्रु आता है। बुद्ध के श्रावस्ती आने से पूर्व महावीर के यहाँ बहुत अनुयायी थे, और उसका प्रसेनजीत पर गहरा प्रभाव था। परन्तु शीघ्र ही श्रावस्ती के एक बड़े व्यापारी सुदत्त के द्वारा, जो पहले राजगृह में बुद्ध से मिल चुका था, बुद्ध का यश श्रावस्ती में पहुँचा। वह बुद्ध से प्रभावित हुआ और उसने उन्हें श्रावस्ती आने के लिए आमन्त्रित किया। परन्तु बुद्ध ने वहाँ कोई 'विहार' न होने के कारण निमन्त्रण अस्वीकार कर दिया। फलतः लौट कर सुदत्त ने एक विहार बनवाया। चीनी यात्री ह्वेनसांग लिखता है कि बुद्ध का प्रधान शिष्य सारिपुत्र 'विहार' निर्माण कार्य में सहायता देने के लिए श्रावस्ती आया था। वहाँ इस 'विहार' के लिए केवल मात्र उचित स्थान प्रसेनजीत के पुत्र राजकुमार 'जेत' का उद्यान था। इसका मूल्य उसने बहुत माँगा तत्पश्चात् उसने स्वयं मन्दिर बनवाया। इस प्रकार जेतवन विहार की स्थापना हुई।

बुद्ध जेतवन विहार में सम्बोधि प्राप्त करने के बाद तृतीय वर्षा ऋतु में आये। तबसे वह हर वर्ष चौमासे में यहाँ निवास करते थे। एक समय जेतवन में राजा प्रसेनजीत ने भी बुद्ध के दर्शन किये तथा उपदेश सुने। फलतः वह इतना प्रभावित हुआ कि उसने बौद्ध धर्म ग्रहण कर लिया। बौद्ध ग्रंथों में बुद्ध और प्रसेनजीत के बीच धर्म चर्चा के अनेक प्रसंग हैं। ह्वेनसांग ने लिखा हैं कि राजा ने अपने महल के निकट धर्मचर्चा के लिए एक महाशाला बनवाई थी। बौद्ध धर्मावलम्बियों ने बुद्ध के निवास के लिए जेतवन के पूर्व में 'पूर्वाराम' नाम का एक विशाल संघाराम बनवाया।

दोनों चीनी यात्रियों ने इस मठ की चर्चा की और लिखा है कि यह संघाराम सुन्दरता तथा विशालता में जेतवन को छोड़ कर अन्य सब भवनों से उत्तम था। यह लकड़ी और पत्थर का बना। इस पर अपार धन व्यय हुआ था। प्रसेन जीत बौद्ध बन गया फलतः जैन आजीविकों ने विरोध किया। उन्होंने बुद्ध को चुनौती दी फलतः बुद्ध ने अपनी अलौकिक शक्ति का प्रदर्शन किया और एक ही दिन में आम का विशाल वृक्ष उत्पन्न करके उसके नीचे कमलों पर आसीन हो अनेक बुद्धों की सृष्टि की जिनके शरीर से एक साथ जल एवं अग्नि निकल रही थी। बौद्ध मूर्तिकला में इस चमत्कार के अनेक चित्र प्राप्त होते हैं। श्रावस्ती नगर में बुद्ध का दूसरा कार्य अंगुलिमाल की धर्म-दीक्षा है। यह बौद्ध इतिहास में एक महत्वपूर्ण घटना है।

बुद्ध के जन्म के पूर्व श्रावस्ती में कइ दार्शनिक विचार धारायें जन्म ले चुकीं थीं। परन्तु बुद्ध के प्रभाव से श्रावस्ती में कुछ समय के लिए जैन धर्म का ह्रास हो गया था। श्रावस्ती में ही सम्भवनाथ और चन्द्रप्रभ नामक दो अन्य जैन तीर्थङ्करों का जन्म स्थान भी था। इसीलिए यह जैनियों का तीर्थ है। बुद्ध के समय यह नगर आजीविकों का गढ़ था। इस सम्प्रदाय का जैनियों से थोड़ा ही अन्तर है। इसका प्रसिद्ध आचार्य गोसाल मङ्खलिपुत्र इस नगर की सखन नामक बस्ती में पैदा हुआ था। इसका सहयोगी पूर्णकश्यप था जिसके सम्बन्ध में कहा जाता है कि धार्मिक वाद-विवाद में कुछ बुद्ध से परास्त हो जाने पर इस अपमान को सहन न करते हुए उसने आत्महत्या कर ली थी।

बुद्ध के समय तक श्रावस्ती का महत्वपूर्ण स्थान बना रहा परन्तु शीघ्र ही इसका ज्ञान अंधकार पूर्ण हो जाता है और फिर अशोक के समय में इसका उल्लेख प्राप्त होता है। अशोक ने जब धर्मयात्रा की तो उस प्रसंग में अशोक ने 'जेतवन' और श्रावस्ती बौद्ध तीर्थों के भी दर्शन किये और इस यात्रा की स्मृति की जीवित रखने के लिए उसने हर तीर्थ स्थान पर कुछ न कुछ बनवाया। अशोक के समय श्रावस्ती की भौतिक समृद्धि अपनी चरम सीमा पर थी। अशोक के शिला लेखों से ज्ञात होता है कि श्रावस्ती का प्रवन्ध मंत्रिपरिषद ( महामात्र ) के आधीन था और शहर में तथा आस-पास के प्रान्तों में राजपथों पर अनेक निर्माण कार्य हुये थे। अशोक के बाद कुषाण काल में 'जेतवन' के मठ और मन्दिरों का जीर्णोद्धार हुआ। उसी समय नये स्तूप और मन्दिरों का निर्माण हुआ और उनमें बुद्ध मूर्तियाँ स्थापित की गईं। इनमें से बहुतों के अवशेष आज भी विद्यमान हैं। उपलब्ध मूर्तियों में दो बोधिसत्व हैं। इनमें एक स्थानमुद्रा में आदमकद मूर्ति है जिसकी स्थापना सम्राट् कनिष्क के शासन काल में हुई थी। दूसरी एक आसीन मुद्रा की है। इसकी प्रतिष्ठा जेतवन की कोसम्ब कुटि में त्रिपिटक में प्रवीण भिक्षु बल के द्वारा सम्पन्न हुई थी। तीसरी मूर्ति अभयमुद्रा में सिंहासनासीन बुद्ध की है। यह अयोध्या के प्रावरिक सीहदेव की भेंट थी। सभी मूर्तियों पर लेख हैं। जिनमें भेंट करने वालों के नामादि अंकित हैं।

इसके बाद गुप्तकाल में भी जेतवन के बौद्ध मठ आदि सब पहले की तरह ही सुव्यवस्थित थे, हालांकि इस काल के सम्राट हिन्दू धर्म के मानने वाले थे। दोनों धर्मों के प्रति सहिष्णु होते हुए भी श्रावस्ती नगर की बौद्ध इमारतें जीर्ण हो गईं थीं और कई एक के स्थानों पर हिन्दू मंदिर स्थापित हो गये। फाहियान नामक चीनी यात्री ने जो पांचवीं शती में यहाँ आया था, उस समय के अवशेषों का वर्णन किया है। वह वर्णन करता है कि सुदत्त और अंगुलिमाल के स्तूप तथा महाप्रजापति के विहार के ध्वंसावशेष श्रावस्ती नगर के अंदर थे। इससे प्रतीत होता है कि तत्कालीन मतावलम्बियों ने बौद्ध स्थानों को नष्ट करने का प्रयत्न किया। जेतवन में बौद्ध भिक्षुओं ने फाहियान का बहुत स्वागत किया था। इस यात्री ने विहार के पूर्वी द्वार के साथ सटे हुए दो विशाल स्तम्भ और निर्मल जल पूर्ण सरवरों, कुलों, रंग-बिरंगी फूलों की क्यारियों के मध्य कई स्तूप और मन्दिर देखे थे। उसमें दो मंजिल का एक चैत्य भी देखा जहाँ बुद्ध के २५ वर्ष व्यतीत हुए थे। जेतवन के बाहर चीनी यात्री ने 'पूर्वाराम' के ध्वंस भी देखे थे। गुप्तकाल में जेतवन

समृद्धिशाली था। इस तथ्य का समर्थन कई प्रमाणों से होता है। प्रायः सभी अवशेष गुप्त कालीन स्थापत्य कला के हैं। इसके अलावा कि प्रायः हर भवन के अन्दर गुप्त काल का कोई न कोई चिह्न मिला।

६०७–६४७ इ० सम्राट हर्ष के समय, जो बौद्धधर्म का संरक्षक माना जाता है, जब चीनी यात्री ह्वेनसांग ने श्रावस्ती नगर को देखा था केवल मात्र ध्वंसावशेषों को देखा था। उस अवस्था में भी कई बौद्ध अनुयायी एवं धर्मों के मानने वाले भी यहाँ रहते थे। इन ध्वंसों में ह्वेनसांग ने जो देखा था उसका वह वर्णन करता है। उसने अंगुलिमाल, सुदत्त के स्तूप तथा महाप्रजापति का विहार देखा था। इसके अतिरिक्त धर्ममहाशाला भी देखी थी। इस समय जेतवन इतना छिन्न-भिन्न हो गया था कि इन मठों में कोई नहीं रहता था। जेतवन के पास ह्वेनसांग ने उत्तुङ्ग विहार तथा कुछ टूटे स्तूपों का वर्णन किया हैं। ह्वेनसांग ने कहीं भी 'पूर्वाराम' का नाम नहीं लिया है। हर्ष के एक ताम्रपत्र के अनुसार यह नगर उसके राज्य के अन्तर्गत एक मुक्ति का मुख्य भाग था। हर्ष तथा ह्वेनसांग की यात्रा के पश्चात् इसका पुनरुत्थान हुआ। इसका प्रमाण वहाँ से उपलब्ध अनेक उल्लिखित मुद्राओं एवं बौद्ध मूर्तियों से होता है, जो आठवीं, नवीं सदी के मध्य की हैं। ये बौद्ध देवताओं की मूर्तियाँ है जिनमें से कुछ पर नागरी लिपि में लेख भी अंकित हैं। ह्वेनसांग की यात्रा के बाद श्रावस्ती के बारे में कोई महत्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य नहीं प्राप्त होता है।

बारहवीं सदी के मध्य तक जेतवन की कुछ बौद्ध इमारतें विद्यमान रहीं। गढ़वाल राणा मदनपाल तथा उसके पुत्र गोविन्द चन्द्र ने बौद्ध धर्म को संरक्षण प्रदान किया। उनके शासन काल के कुछ लेख जेतवन के एक 'संघाराम' में प्राप्त हैं जो वर्त्तमान में सुरक्षित हैं। मदनपाल के लेख से प्रतीत होता है कि राजा के मंत्री विद्याधर ने शैव धर्म का त्याग कर समस्त धन जेतवन विहार के जीर्णोद्धार में लगा दिया। अन्य लेख जो उसके पुत्र गोविन्दचन्द्र का है सूचित करता है कि राजा ने श्रावस्ती के समीप बुद्ध तथा जेतवन महाविहार के अन्य भिक्षुओं को ६ ग्राम दान में दिये थे।

उपर्युक्त राजाओं के बाद इस श्रावस्ती नगर को पुनः संरक्षण न प्राप्त हुआ। इसके बाद समस्त इतिहास अंधकार पूर्ण है। इसके बाद मुसलमान शासन काल के कुछ अवशेष वहाँ प्राप्त होते हैं। इनमें एक मकबरा है जिसमें लोगों के मतानुसार इस क्षेत्र के प्रसिद्ध प्रथम मुसलमान गवर्नर का शव गड़ा है। एक अन्य गुम्बज वाली इमारत, जो सम्भवतः मकबरा है, सोमनाथ जैन मन्दिर के ऊपर बनी है। जो श्रावस्ती कभी इतना महत्वपूर्ण था, वही सदियों की उपेक्षा से मिट्टी में मिल गया, परन्तु उसके खंडहर आज भी अपने गौरव की अतीत गाथा कह रहे हैं।



# कर्मवीर

आशा दर, बी. ए. तृतीय खण्ड

न जाने कितनी विभूतियों का सृजन इस भारत भूमि ने किया है, न जाने कितने कर्मवीरों और तपस्वियों के जीवन की धारा इसी पावन भूमि में बही है। क्या प्राचीन क्या अर्वाचीन सदैव यहाँ के कर्मयोगियों ने आकुल विश्व को शान्ति प्रदान की है तथा अपने आदर्श व्यक्तित्व, प्रतिभा, कर्मनिष्ठा, त्याग और सेवा से संसार का सुधार किया है। माता के ऐसे ही कर्मठ पुत्रों में महामना मदन मोहन मालवीय भी थे।

सन सत्तावन की क्रान्ति के बाद जब भारतवर्ष में दीनता हीनता एवं पराधीनता का अंधकारमय वातावरण व्याप्त था, अंग्रेज भारतीयता को नष्ट करके अपनी शासनसत्ता को कायम रखने के लिए नयी योजनाएँ बना रहे थे, ऐसे समय में सन् १८६१ की २५ दिसम्बर को प्रयाग में पण्डित व्रजनाथ व्यास और मूनादेवी ने एक अनमोल हीरा भारत को उपहार दिया। मदन मोहन की प्रारंभिक शिक्षा घर पर ही हुई। इनकी बुद्धि इतनी तीव्र थी कि शीघ्र ही पिता ने उन्हें अंग्रेजी शिक्षा प्राप्त करने के लिए स्कूल भेजा। अपनी बुद्धिमत्ता का परिचय देते हुए इन्होंने अपने जीवन के अल्पकालीन समय में ही सन १८७९ ई० में इन्ट्रेन्स की परीक्षा तथा १८८४ ईसवीं में बी. ए. की परीक्षा पास की। इसके बाद ५० रु० मासिक पर किसी स्कूल में सहायक अध्यापक हो गये।

विद्यार्थी जीवन से ही तीव्रबुद्धि मालवीय जी का प्रेम सार्वजनिक सेवाओं के प्रति अत्यधिक था। भारतवर्ष की प्राचीन संस्कृति, साहित्य एवं कला का समन्वय जीवन का एक मात्र लक्ष्य माना था। विद्यार्थी जीवन में ही आप ने कुछ मित्रों के सहयोग से एक साहित्य सभा तथा एक हिन्दू समाज की स्थापना की थी। स्वदेश प्रेम की उत्कट अभिलाषा आप के रोम-रोम में व्याप्त थी। सन् १८८५ ई० में कुछ वीर देश-प्रेमियों द्वारा राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना हो चुकी थी, जिसके कई अधिवेशनों में आपने सफलता पूर्वक भाग लिया। सफलताओं का परिणाम यह हुआ कि हिन्दी के प्रथम दैनिक पत्र का संपादन तथा 'इन्डियन यूनियन' का संपादन आपको सौंप दिया गया। विभिन्न कार्यों में व्यस्त रहने पर भी आपने सन् १८९३ ईसवी में वकालत की परीक्षा पास की और इलाहाबाद हाइकोर्ट में वकालत करने लगे। पर आपका हृदय तो देश की दुर्दशा पर तड़प रहा था। अतः वे वकीली छोड़ कर देश की गलियों के फकीर बने।

प्रयाग विश्वविद्यालय में बाहर से आकर पढ़ने वाले छात्रों के रहने की कठिनाइयों को न सहकर मालवीय जी ने एक 'मैकडोनल हिन्दू छात्रावास' की स्थापना की, साथ ही 'भारतीय भवन' नाम के पुस्तकालय की स्थापना भी की। उस समय देश की अदालतों में संपूर्ण कार्य उर्दू भाषा में होता था। मालवीय जी ने १९०० में एक आन्दोलन चलाया कि अदालतों का कार्य हिन्दी और उर्दू दोनों में हो, जिससे मजबूर होकर सरकार ने कानून बनाया। हिन्दी तथा उर्दू दोनों में कार्य होने लगा। १९०२ में सरकार द्वारा आप प्रान्तीय व्यवस्थापक सभा के सदस्य चुन लिए गये। १९०९ से केन्द्रीय कौंसिल के लिए लगातार कई वर्षों तक सदस्य चुने जाते रहे। भारतीय देश सेवा के कार्यों से प्रभावित होकर १९१० ई० हिन्दी में साहित्य सम्मेलन के जन्म पर आपको प्रथम अधिवेशन का अध्यक्ष पद दिया गया।

आपके अन्दर अपने कार्य के प्रति अत्यधिक लगन थी। वे बहुधंधी होकर भी करणीय कार्य के प्रति एकोन्मुखी प्रवृत्ति धारण करते थे। सन् १९३२ ई० का अप्रैल मास था। कांग्रेस के सभी कार्यों पर सरकार का प्रतिबंध था। परन्तु आपने हार नहीं मानी। इसी समय आपको समाचार मिला कि दिल्ली में महासभा के अधिवेशन के आप ही सभापति हैं। उस समय आप ७१ वर्ष के थे। शरीर रुग्ण और शिथिल था। परन्तु देश की पुकार तो कानों में गूँज रही थी। आपने



न त्वहं कामये राज्य, न स्वर्गं, वा पुनर्भवम् ।
कामये दुःखतप्तानां प्राणिनामार्तिनाशनम् ॥



वसंत पंचमी

वसंतागमन

वसंत पंचमी

'कामदहन' का एक दृश्य





'खरीदे हुए सपने' का एक दृश्य

रातभर जग कर Repression in India upto April 22, 1932" पुस्तक तैयार कराई । दुर्भाग्यवश आप दिल्ली तक न पहुँच सके और प्रयाग में ही गिरफ्तार हो गये ।

वास्तव में आप बड़े ही दृढ़निश्चयी, कर्मतत्पर और महाप्राण पुरुष थे । बडी से बड़ी बाधाएँ भी उनका अवरोध न कर सकीं । सन् १६३४ को घटना है । विदेशी शासन के विपक्ष में आपको एक आवश्यक प्रवचन का दायित्व मिला, उस समय आप के पैर में कारबंकल हो गया था । यद्यपि आपको चलने में बड़ी पीड़ा होती थी तथापि देश सेवा के पवित्र कार्य को प्राणों के रहते हुए स्थगित करना उनको न भा सका । तत्काल चल पड़े । प्रवचन समाप्त कर रात के ग्यारह बजे आ डेरे पर लौटे ।

राष्ट्रोत्थान में शिक्षा प्रसार की आवश्यकता का अनुभव सभी प्रबुद्ध देशभक्त कर रहे थे । किन्तु उसे अद्वितीय व्यावहारिक आकार प्रदान करने का श्रेय आपको प्राप्त हुआ । मालवीय जी की कीर्ति एवं कृतित्व का जो सबसे बड़ा और सबसे स्थायी चिह्न है, वह है विश्वविख्यात 'काशी हिन्दू विश्वविद्यालय' । सन् १६०८ से ही आपके हृदय में एक विश्वविद्यालय खोलने की प्रबल लालसा जगी, जिसमें प्रत्येक प्रान्त और प्रत्येक देश का विद्यार्थी प्राच्य-पाश्चात्य, प्राचीन-नवीन सभी विद्याओं को पढ़ सके । इसके लिए मालवीय जी झोली लेकर सेठ साहूकारों, राजा-महाराजाओं के पास पैसा एकत्रित करने के लिए निकल पड़े । लोगों ने पागल, भिखारी कहा । पर देश के हित के लिए भिखारी बनने में आपने गौरव का अनुभव किया और झोली लेकर घूमते रहे । आपके विषय में प्रसिद्ध था कि आप जहाँ जाते थे वहाँ से खाली हाथ वापस नहीं आते थे ।

एक बार मालवीय जी झोली लेकर उत्तरप्रदेश के एक बड़े नवाब के पास पहुँचे । नवाब साहब कुछ दूसरे मत के थे । वे अलीगढ़ के सामने 'काशी विश्वविद्यालय' को कुछ नहीं देना चाहते थे । पर मालवीय जी ने कहा मैं यहीं गमछा बिछाता हूँ और झोली में कुछ लेकर ही जाऊँगा और नवाब साहब से बोले जो मर्जी हो डाल दीजिए, तब चला जाऊँगा । वे आगये, उन्होंने पैर से एक जूती निकाल कर फेंक दी और कहा ले जाइए । इसपर मालवीय जी चुपचाप जूती बाँध कर काशी चले आये । काशी आकर उन्होंने अखबार में छपवा दिया कि अमुक तारीख को जूती नीलाम की जायगी । नवाब साहब ने ज्योंही अखबार पढ़ा, वे बहुत शर्मिंदा हुए । उन्होंने मालवीय जी से माफी माँगी और एक लम्बी रकम भेंट कर जूती मँगवा ली ।

इस प्रकार दान माँग-माँग कर आपने एक करोड़ रुपया इकट्ठा कर लिया और ४ फरवरी सन् १६१६ को बसन्त–पंचमी के दिन आपने काशी हिन्दू विश्वविद्यालय की नींव तत्कालीन वाइसराय लार्ड हार्डिंग के द्वारा डलवायी । आज हमलोग उनके ही अथक प्रयत्नों के परिणाम स्वरूप ज्ञान प्राप्त करने में समर्थ हो रहे हैं । जब तक इसकी एक भी ईंट बाकी रहेगी तब तक आप का नाम अमर रहेगा ।

बाहर से क्षीणकाय मालवीय जी का अन्तर इतना बलवान और सामर्थ्ययुक्त था, इसकी कल्पना उनको देख कर कोई कर ही नहीं सकता था । उन्हें कार्य सदा ही प्रिय था । काम के पीछे वे भूख-प्यास नींद सब कुछ भूल जाते थे । लोकहित के कार्यों के आगे उनके व्यक्तिगत सुख और सुविधा का कोई महत्व नहीं था । मालवीय जी अपनी शारीरिक स्थिति को समझते थे । मई १६१५ में देहरादून के forest institute के डा० कृष्ण से स्वास्थ्य की चर्चा चलने पर उन्होंने कहा था—

"मैंने अपने जीवन की बत्ती को दोनों ओर से जलाया है ।
मैंने अपने शरीर रूपी मशीन का निर्दयता से व्यवहार किया है ।"

यही भावना नवम्बर १९३७ में प्रयाग में स्वास्थ्य का हाल पूछने पर पूज्य दादाजी स्वर्गीय पण्डित इकबाल नारायण गुर्टू से भी उन्होंने व्यक्त की थी। उन्होंने हँस कर कहा था—

"क्या पूछते हो हमदम इस जिस्मे नातवां की।
रग-रग में रेशेगम है, कहिए कहाँ-कहाँ की॥"

आपमें अनेकों गुण थे। आपके जीवन का सबसे बड़ा गुण उनके चरित्र की पवित्रता थी। सादगी, त्याग तपस्या, सात्विक रहन-सहन में महात्मा गाँधी को छोड़कर दूसरा कोई उनके नजदीक नहीं खड़ा किया जा सकता। उनका दूसरा गुण था गहरा देश-प्रेम। देश-प्रेम के उत्कर्ष के लिए गलियों के फकीर बने। समुद्र यात्रा के घोर बिरोधी होते हुए भी देश के लिए विलायत गये। वे कहते थे 'देश हमारा है। इसकी सेवा में प्राण तक भी चले जाँय तो क्या बात है।" तीसरा गुण मनकी दया का था, जिसके बल पर ही मालवीय जी प्रसिद्धि की चोटी पर आज भी मुस्कराते दिखाई पड़ते हैं। इसके अतिरिक्त उनमें प्रबल आशा थी। उनमें वक्तृत्व शक्ति असाधारण थी। वह घंटों धारा-प्रवाह बोल सकते थे। उनके व्याख्यान बड़े मधुर और तर्कसंगत होते थे। भाषा का प्रवाह अगाध था। उनमें एक अलौकिकता भरी रहती थी, जिसके प्रभाव से श्रोता समुदाय की आँखों से लगातार अश्रुपात होने लगता था। उनकी जबान में जादू भरा था—

"असर लुभाने प्यारे तेरी जुबान में है।
किसी की आँख में जादूँ तेरी जुबान में है॥"

वे सादा जीवन उच्च विचार के व्यक्ति थे। वे मनसा, वाचा, कर्मणा एक थे। उनका व्यक्तित्व एक ओर से आकर्षक था। नैतिकता तथा उच्च महानुभावता के वे आदर्श महापुरुष थे। उनका व्यक्तिगत जीवन सर्वत्र पवित्रता तथा भक्ति का संदेश देता फिरता था। उनका जीवन आदर्श था। भारत की वर्तमान परिस्थितियाँ संकटापन्न है। ऐसी परिस्थिति में मालवीय जी के आदर्शों का पालन करना नितान्त आवश्यक है। उन आदर्शों को भूलकर हम मानवता का परिचय दे सकेंगे, संदेहजनक ही नहीं, असंभव है।

जो पुष्प विकसित होता है वह कभी मुर्झाता अवश्य ही है। जिस डाल की पत्तियाँ पादप को सुशोभित करती है, वही कभी पृथ्वी पर भी आ लोटती है। विधि का विधान है, जो आता है वह जाता अवश्य है। एक के लिए केवल स्वजन ही आँसू गिराते हैं और एक के लिए सारा जग रोता है।

वंदनीय महामना मदन मोहन मालवीय के लिए संपूर्ण विश्व ने अश्रुपात किया; जब कि नोआखली के रक्त-पात ने इनके प्राणों को झकझोर दिया तब अनेकों वर्षों तक अपने प्रकाश को फैला कर यह नक्षत्र सदा के लिए विलीन हो गया।

हर्ष का विषय है कि इस वर्ष हमारा विश्वविद्यालय अपने कीर्तिमान जीवन के पचास वर्ष पूर्ण कर रहा है और हम इसी २४ फरवरी को इसका स्वर्ण जयन्ती समारोह मना रहे हैं। इस पुण्य पर्व में हम लोगों के श्रद्धाप्रसूनों का अलग-अलग महत्व भी है। भले ही उनका पंचभौतिक शरीर हमारे बीच न हों पर उनका हिन्दूविश्वविद्यालयीन विग्रह हमारी बौद्धिक, मानसिक एवं आत्मिक उन्नति के निमित्त नित्य सचेष्ट है, जिसमें उनकी अमरवाणी हमलोगों का कर्तव्य पथ प्रशस्त करती हुई मानों गूँज है रहीः—

सत्येन ब्रह्मचर्येण व्यायामेनाऽथ विद्यया।
देशभक्त्याऽऽत्मत्यागेन सम्मानार्हस्सदा भव॥



# कहानी

विद्या गुप्त

जीत को कैसी कहानी ?
हार की कैसी निशानी ?

मिट गए सब चिह्न अब तो
नाश के, निर्माण के भी,
शेष की निस्तब्धता में
मैं न कुछ भी ढूंढ पाती !

इस तिमिर की गहनता में
भेद और अभेद मिट कर,
कौन मैं हूँ, कौन 'तुम' हो ?
अब न यह भी प्रश्न उठता ।

अन्धकार प्रकाश कैसा ?
राग और विराग कैसा ?
रह गए 'अथ' 'इति' न कुछ भी
अनकही भली कहानी !



# काल-चक्र

उर्मिला पाठक, बी० एस-सी० तृतीय खण्ड

निशा के जीवन में एक बार फिर आँधी आयी, असफलता और निराशा की। पिता की आकस्मिक मृत्यु ने उसे परिवार का बोझ उठाने पर मजबूर कर दिया। निशा अल्पायु और अनुभवहीन थी। अब उसके सहारे जीवन के दिन बिताने वाले थे उसकी विधवा माँ, एक छोटा भाई अजय, और छोटी बहन विभा। निशा ने अभी गत वर्ष B. A. की परीक्षा पास की थी। इस वर्ष वह एम० ए० की छात्रा थी। उसकी इच्छा अभी आगे पढ़ने की थी और उसके पिता की भी यही अभिलाषा थी। पिता का अनुसरण करने वाली उसकी माता ने भी कभी उसकी शिक्षा का विरोध नहीं किया। इसी कारण निशा की शिक्षा अभी तक निर्विघ्न रूप से चलती आ रही थी। परिवार सुखपूर्वक दिन बिता रहा था। परन्तु नियति से इस छोटे से परिवार का सुख देखा न गया और काल ने निशा के पिता श्रीधर बाबू को अपना ग्रास बना लिया। नाविक के न रहने से नौका की जो स्थिति होती है, वह स्थिति इस समय इस परिवार की थी।

बड़ी होने के कारण परिवार का सारा बोझ निशा के कन्धे पर आ पड़ा। दुःखी निशा ने अपने सुनहरे सपनों का मोह छोड़ दिया। आँखों से आँसू पोंछ लिये और माँ से परामर्श कर पढ़ाई रोक दी। अब इस परिवार के सम्मुख एक प्रमुख प्रश्न था कि परिवार का भरण-पोषण कैसे हो। श्रीधर बाबू बहुत अधिक धनी न थे। वह एक प्राइवेट फर्म में ऑफिसर थे। मासिक आय केवल इतनी थी कि परिवार सुख से अच्छा खा पहन कर रह सकता था। थोड़ी बहुत बचत भी की जाती थी। पर अब तब की संचित पूंजी जो कि निशा के विवाह के उद्देश्य से की गई थी बहुत छोटी थी। उससे परिवार का खर्च अधिक दिन तक नहीं चल सकता था। निशा ने कुछ सरकारी और प्राइवेट संस्थाओं में प्रार्थना-पत्र दिये। सभी स्थानों से उत्तर आने की प्रतीक्षा होने लगी। कुछ दिनों पश्चात् उसे प्रायः सभी स्थानों से नकारात्मक उत्तर ही प्राप्त हुये।

निशा अब परेशान थी। उसे न तो नींद आती थी और न भूख लगती थी। वह हमेशा विचलित सी रहती थी। यह स्वाभाविक भी था। माँ का जीवन, छोटे भाई बहनों का भविष्य और उसका स्वयं का जीवन अब उसके ऊपर ही निर्भर करता था। असफलता ने उसे पूर्ण रूप से निराश कर दिया। वह सोच नहीं पाती थी कि क्या करे। पिछली रात को उसकी माँ ने उसके पिता के एक पुराने परिचित का नाम बताया था। उन्होंने इसी वर्ष अपना हाई स्कूल खोला था, वहाँ पर कुछ आशा थी।

दूसरे दिन निशा ने भगवान् को प्रणाम किया। माँ के पाँव छूये और चल पड़ी अपने पिता के परिचित श्रीशंकर प्रसाद जी के ऑफिस की ओर। एक ओर आशा थी और दूसरी ओर निराशा। कभी आशा से उसका चेहरा खिल उठता था। कभी कल्पना में श्रीशंकर प्रसाद का नकारात्मक उत्तर सुनकर वह सिहर उठती। इसी तरह हाँ या ना के बीच स्वयं को संयत करती हुई निशा श्री शंकर प्रसाद जी के आफिस पहुँची।

शिक्षिता होने के कारण बात-चीत के बीच निशा को अधिक परेशानी न हुई। उसने श्रीशंकर प्रसाद को अपना परिचय दिया और वहाँ आने का उद्देश्य बताया। श्री प्रसाद ने उसे सान्त्वना दी और अपने विद्यालय में स्थान देने की बात स्वीकार कर ली। उसे ५०) मासिक पर उस विद्यालय में अध्यापिका का पद मिल गया। निशा प्रसन्न मन घर की ओर चल दी। निशा ने यह शुभ समाचार माँ को सुनाया। माँ की आँखों में आँसू उमड़ आये, बेटी को गले लगा लिया। पिता की स्मृति से पुनः वातावरण दुःखी और भारी हो गया।

अगली पहली तारीख से उसे अपना पद सम्भालना था। पहली तारीख आने अब अधिक दिन बाकी न थे। चार ही दिन शेष रह गये थे। निशा को कभी-कभी स्वप्न आते कि वह छात्राओं को पढ़ा रही है। जैसे ही वह कुछ लिखने को मुड़ती है कोई नटखट छात्रा उस पर चाँक का एक टुकड़ा फेंकती है। वह चौंक जाती है। सारी कक्षा ठहाके से गूँज उठती है। वह जाग जाती है और धबरा जाती है। यदि सचमुच ही ऐसा हुआ तो ·········आगे सोचने में वह असमर्थ हो जाती है। फिर उसको स्वयं की गई शरारतों को याद आ घेरती है। वह मुस्कुरा उठती है।

पहली तारीख आ गई। धड़कता हृदय लिये वह विद्यालय पहुंची। मन ही मन भगवान् को प्रणाम किया और कक्षा की ओर चल दी। वहाँ पहुंचते ही स्वप्न की बात याद आ जाती है। वह मुस्कुरा उठती है। छात्रायें समझती हैं कि उनकी अध्यापिका बहुत खुशमिजाज़ हैं। कक्षा भी मुस्कुरा कर उसका स्वागत करती है। प्रथम दिन परिचय लेने-देने में समाप्त हुआ। उसके बाद उसका कार्य सुचारु रूप से चलने लगा।

धीरे-धीरे वह पूरे विद्यालय में अपने परिश्रम और अच्छे स्वभाव के कारण प्रिय हो गई। श्री शंकर प्रसाद जी उसके कार्य से प्रसन्न थे। उसके वेतन में वृद्धि कर दी गई थी। धीरे-धीरे सफलता, आशा और उत्साह ने असफलता और निराशा को दबा दिया। अब पूर्ण रूप से प्रसन्न थी।

अचानक एक दिन श्री शंकर प्रसाद जी ने उसे बुलवाया। वह गई। श्री प्रसाद जी ने निशा का परिचय एक सुदर्शन युवक से करवाया। यह युवक श्री प्रसाद का सबसे बड़ा पुत्र रतन कुमार था। श्री प्रसाद ने निशा को बताया "रतन अभी परसों रात को बम्बई से इन्जीनियरिंग का डिप्लोमा लेकर लौटा है। अब वह यहाँ पर एक फर्म खोलना चाहता है जहाँ रंगों का और प्रसाधन की सामग्रियों का उत्पादन होगा। इसके लिये वह जमीन देखना चाहता है। मैं चाहता हूं कि तुम रतन के साथ जाकर अपने गाँव के पास वाली जमीन दिखा दो। सेठ गोविन्द दास तुम लोगों के परिचित हैं, बात अच्छी तरह निश्चित हो जायगी।" निशा बात अच्छी तरह समझ नहीं पायी थी, बोली—"जी जैसी आपकी आज्ञा, परन्तु अभी तो मुझे क्लास लेनी है।" उसकी बात सुनकर बोले—"ठीक है निशा आज तुम्हारी छुट्टी है। तुम रतन के साथ जाकर जमीन दिखा दो।" फिर रतन से बोले, "जाओ निशा के साथ।"

उनकी आज्ञा सुनकर दोनों बाहर आ गये। निशा आगे बढ़ती जा रही थी। रतन ने उसे टोका—"क्षमा करें, क्या आपका गाँव यहाँ से बहुत करीब है? क्या हम शीघ्र ही वहाँ पहुंच जायेंगे?" निशा बोली—"नहीं गाँव तो यहाँ से करीब तीन मील दूर है।" रतन ने कहा—"यदि आप उचित समझें तो हम कार से चलें।" निशा मौन हो रतन का अनुसरण करने लगी। शीघ्र ही वे कार से चल पड़े।

मार्ग में दोनों ही मौन थे। रतन ने पूछा—"यदि आप बुरा न मानें तो क्या मैं आप से पूछ सकता हूँ कि आप यह नौकरी क्यों करती हैं।" इसके उत्तर में निशा ने अपनी पूरी कहानी रतन को सुना दी। रतन ने दुःख प्रकट किया और उसके साहस की सराहना की। कुछ समय पश्चात् वह लोग निश्चित स्थान पर पहुँच गये। निशा ने गोविन्द दास को रतन का परिचय दिया और वहाँ आने का उद्देश्य बताया। रतन ने जमीन देखी और वह स्थान उसे अपनी फर्म के लिए बहुत पसन्द आया। कुछ आवश्यक कागजों पर हस्ताक्षर कर और कुछ रुपये अदा कर उसने जमीन अपना ली।

दो तीन महीनों के अन्दर फर्म का उत्पादन खूब जोरों से चल निकला। निशा और रतन के मन में एक दूसरे के प्रति स्नेह था। पर दोनों चुप थे। दोनों ही डरते थे। रतन डरता था कि कहीं निशा उसे नीच न समझ ले। निशा इसलिए चुप थी कि वह रतन और अपने बीच कोई साम्य नहीं स्थापित कर पाती थी। वह सोचती थी कि वहाँ रतन इतना बड़ा टेक्नीशियन और कहाँ वह एक साधारण सी बी० ए० पास लड़की।

एक दिन रतन ने उससे अपने मन की बात कही। निशा उसकी बात से धन्य हो गई। परन्तु परिवार का विचार कर वह बोली—"अभी मेरे सहारे भाई बहन का भविष्य है। बिना उन्हें किसी योग्य बनाये मैं अपने विवाह के बारे में कैसे सोच सकती हूँ?" इस बात से दुःखी होकर रतन ने कहा—"निशा तुममें और मुझमें तो कोई अन्तर नहीं, फिर ऐसा क्यों सोचती हो। क्या अजय और विभा के लिये मैं कुछ नहीं कर सकता। क्या मैं उन्हें योग्य बनने में सहायता नहीं दे सकता? यदि मैं तुम्हारी इतनी भी सहायता नहीं कर सकता, तो मुझे जीवित नहीं रहना चाहिये।" उसकी बात से निशा विचलित हो गई। दुःखी मन से बोली—"परन्तु माँ यह सब पसन्द नहीं करेंगी। आप उनसे ही कहें तो अधिक उचित होगा।"

रतन उसी दिन संध्या के समय निशा के घर गया। निशा की माँ उसे देख कर घबरा गई। उसका स्वागत किया, और उसके आने का कारण पूछा। रतन ने वहाँ आने का कारण बताया। निशा की माँ को और क्या चाहिए था। रतन से योग्य वर निशा के लिये और कहाँ मिल सकता था। उन्होंने प्रसन्नता पूर्वक स्वीकृति दे दी। आज सभी प्रसन्न थे। अजय और विभा की प्रसन्नता का कोई पारावार न था। दोनों ने रतन को घेर लिया और वातावरण आनन्दमय हो गया।

मई की एक संध्या में निशा और रतन एक सूत्र में बँध गये। खुशी का वातावरण पुनः एक बार पिता की स्मृति से बोझिल हो उठा। सबके नेत्र उमड़ पड़े। प्रसन्नता जब आई तो अकेले नहीं आई। दूसरे दिन अजय हाथ में एक पत्र लिये हुये प्रसन्नतापूर्वक अन्दर आया। अजय और विभा दोनों को एक साथ ही जबलपुर मेडिकल कालेज में प्रवेश मिल गया था। निशा बहुत अधिक प्रसन्न थी। वह मुस्कुरा उठी। उसकी प्रसन्नता और सफलता पर समस्त प्रकृति मुस्कुरा उठी।



डी. ह्वी. जयश्री, बी. ए. द्वितीय खण्ड

# संत संगीतज्ञ व साहित्य

उषा गुप्ता, बी. ए. तृतीय खण्ड

तन मन धन से जगत हित, ईश भक्ति करतार।
दुर्लभ ऐसे पुरुष का, भूतल पर अवतार ॥

संतों का जन्म दुर्लभ है, जिनका जीवन भीषण आँधी-तूफानों से सिंचित हुआ है, जो ईश्वरभक्त, कल्याणकारी है, हृदय में उल्लास एवं मस्तिष्क में आनन्द की अनुभूति लिए हुए है, यही उल्लास और आनन्द भाव प्रधान होने के कारण संगीत का सहारा लेकर वाणी में फूट पड़ता है। वह वाणी साहित्य को जन्म देती है। अतः हृदय, वाणी और मनुभव का सम्बन्ध संगीत साहित्य और संतों से है। इनका अनूठा समन्वय अन्यत्र नहीं। साहित्य के नव रसों का प्रयोग संगीत के सप्तस्वरों में भी है। स रे यदि वीर, अद्भुत तथा रौद्र रस के पोषक हैं तो ध वीभत्स रस का, गनि करुण रस के पोषक हैं तो म प हास्य व शृंगार रस के। कुछ रागों में सभी स्वर लगते हैं अतः ऐसे सम्पूर्ण जाति के रागों में वादि स्वर सहायक स्वरों के साथ मिलकर जैसा वातावरण तैयार करता है, वही राग का रस होगा। भैरव शांत रस की ही सृष्टि करता है, मालकौंस वीर रस की। किन्तु संगीत साहित्य के बिना शोभा नहीं दे सकता। यद्यपि संगीत का अस्तित्व पक्षियों के कलरव में, कोयल की कूक में, समस्त प्रकृति-सौंन्दर्य में, बहती मस्त पवन में है, फिर भी साहित्य संगीत में अमृत-दायक है। संगीत से दूर साहित्य ईश्वर-प्राप्ति में असमर्थ है। संगीत और साहित्य का समन्वय ही संत है। संत प्रेममय है। अपनी आत्मा को शुद्ध करके वह नादब्रह्मरूपी दर्पण में दर्शन कराता है। प्रतिबिम्ब से ब्रह्माण्ड आलोकित हो उठता है, प्राणिमात्र की तंद्रा भंग हो जाती है और अंतःकरण को अंतःकरण से प्रेरणा मिलती है। दृष्टि अन्तर्मुखी हो जाती है, यही है वह अलौकिक प्रेम, जिसकी अविकल धार संतों के हृदय में बहती है।

नैराश्य के गहन अँधकार में दिक्भ्रान्त देशवासियों को अभिनव आशा की रश्मि प्रदान कर, कर्म सौन्दर्य की उपासना का संदेश देकर राष्ट्र की आत्मा को पुष्ट करने के महाप्रयास में जो योगदान तुलसी और कबीर ने दिया वह अतुलनीय है। लोगों ने मीरा को 'बावरी' और बैजू को 'बावरा' कहा। इन्हीं महान प्रेमियों ने प्रेमसंगीत का दर्शन पाया। इसी प्रेममय संगीत के द्वारा स्वामी हरिदास, गुरु नानक, कबीर, मीरा, सूर, तुलसी ने भगवान को प्राप्त किया था और उनके दर्शन से अपने को भी प्रकाशमान बना डाला था। स्वामी हरिदास जी के समान संन्यासी वृंदावन में विराज कर अपने मधुमय संगीत के द्वारा स्वयं तो ईश्वर के दर्शन करते ही थे, जन-मानस को भी उस दिव्य प्रेम से प्लावित करने वाले महान आत्माओं में से थे। वे स्वयं सिद्धयोगी थे और योग ही उनका संगीत था। वास्तव में इन संतों के लिए संगीत ही काव्य की आत्मा है, जिसमें एक ऐसी कला है, कि साधक सब कुछ विस्मरित कर, उसकी तंत्री में ही खो जाता है। यही कारण है, कि विद्वानों ने मनुष्य को संगीत एवं साहित्य के अभाव में पशु-तुल्य माना है—

"साहित्य-संगीत-कला-विहीनः, साक्षात् पशुः पुच्छविषाणहीनः।"

साहित्य में रमा हुआ व्यक्ति संत है। उसके हृदय से निकले पवित्र उद्गारों में संगीत का निवास है। संगीत उनमें हैं, वे स्वयं संगीत हैं। संगीत, साहित्य मिलाकर एक रस की सृष्टि करते हैं, यही राज़ उनमें बसा है। दुनियाँ उनके राज़ को न समझ उन्हें पागल घोषित करती है परन्तु यही राज़ ईश्वर तक पहुँचने के बलशाली माध्यम हैं। एक तरह से संत सब कुछ हैं, सर्वकर्त्ता हैं किन्तु एक अन्य अर्थ में कुछ नहीं हैं।

साहित्य में यदि भावनाओं का उत्पीड़न नहीं है, तो वह साहित्य नहीं और यदि संगोत में साहित्यिक भाव, भाषा नहीं तो वह संगीत तो होगा किन्तु निम्न स्तर का। इसी कारण साहित्य को 'संगीत का प्राण' कहते हैं। साहित्य रहित संगीत मृत-प्राय है। संगीत और संतों का भी इसी तरह से आपस में घनिष्ट सम्बन्ध है। संत, संगीत और साहित्य आपस में शृंखलाबद्ध है, किन्तु ऐसा होते हुए भी सभी संत नहीं हैं। कोई केवल संगीतकार है, तो कोई कवि और लेखक किन्तु दोनों का समन्वय संत है।

भारत में तो संत परम्परा अत्यन्त प्राचीन है। भारत के प्रत्येक प्रान्त ने संतों को जन्म दिया है। उत्तर प्रदेश और महाराष्ट्र तो संतों की उद्‌गम भूमि नज़र आती है। काशी के कबीर, अयोध्या के तुलसी, सोही ग्राम के सूर, रहीम खानखाना, स्वामी हरिदास आदि संतों ने उत्तर भारत को अपने ज्ञान से सींचा।

कहा जाता है कि देश पर जब विपत्ति के बादल मँडराने लगते हैं, तो संत के रूप में ईश्वर का जन्म होता है। संत कबीर का भी जन्म ऐसे ही समय हुआ जब कि देश में बाह्याडम्बरों का जाल बिछा हुआ था। कबीर के इस आडम्बर और असत्य के प्रतिकूल रूप ने उनके क्रान्तिकारी व्यक्तित्व को सामने रखा। उनकी स्पष्टवादिता की एक झाँकी प्रस्तुत है—

'दुनिया ऐसी बावरी, पाथर पूजन जाय।
घर की चकिया कोई न पूजै, जेहि का पीसा खाय॥'

यहाँ स्पष्ट रूप से उनका ईश्वर की पत्थर-पूजा में अविश्वास प्रगट है क्योंकि वे निर्गुण ब्रह्म के उपासक थे। उन्होंने भक्तों के लिए ब्रह्म-प्राप्ति के प्रायः सभी मार्गों के समन्वय करते हुए उधर अग्रसर होने का संकेत किया है। 'केवल राम जपहु रे प्राणीं', यह पंक्ति संगीतमय है, इसमें ईश्वर प्रेम प्रगट है, इस पंक्ति को संगोत का माध्यम प्रदान कर करताल, झाँझ, मँजीरा आदि के साथ गाया जा सकता है।

शृंगार और भक्ति रस के स्रष्टा के रूप में बिहारी सामने आते हैं। कृष्ण की भक्ति से सम्बन्धित विभिन्न पद आपने रचे हैं। चित्रकला, ज्योतिष वैद्यक कला में भी ये निपुण थे।

रसखान के पद यदि कृष्ण के बालपन के सौन्दर्य और प्रेमभाव का वर्णन करने में बेजोड़ हैं, तो रहीम के पद नैतिक आदर्शों से युक्त हैं। किन्तु रहीम और रसखान दोनों ही कृष्ण भक्त थे। रसखान ने कृष्ण की रूप-माधुरी का अत्यन्त सुन्दर ढंग से कथन किया है। पर उनका प्रेम भगवान की चाह नहीं रखता। वे शुद्ध प्रेमी हैं उस अलौकिक शुद्ध प्रेम में उन्होंने स्वर्ग जाने की और भगवान प्राप्ति की कामना को महत्व नहीं दिया। उनका प्रेम शुद्ध, शुभ और सरस है।

रहीम की रचनाओं में दोहा, बरवै, गीत आदि के द्वारा कृष्ण रूप का वर्णन ही प्रमुख है। उनकी नैतिकता की छाप उनके द्वारा रचित दोहे हैं—

"तरुवर फल नहिं खात हैं, सरवर पियहिं न पान।
कहि रहीम पर काज हित, संपति संचहि सुजान॥"

सूरदास स्वयं ही प्रतिभा सम्पन्न संगीतकार थे। संगोतज्ञ कवि का भाव-प्रकाशन स्वरों के प्रयोग वैचित्र्य में है। उनके गीतों में आत्माभिव्यक्ति है। भजन-कीर्तन का आधार राग-रागिनियाँ थीं। भावों को उन्होंने विभिन्न रागों में गीतों में निबद्ध किया। क्योंकि संगीत की अभिव्यक्ति का रूप नाद है। बड़े-बड़े संत इसी नाद का आश्रय लेकर भगवान को प्राप्त करते थे। सूरदास जी ने जन्मान्ध होते हुए भी इसी नाद के सहारे कृष्ण के अलौकिक रूप के दर्शन किये थे। उसी अलौकिक सौन्दर्य से पुलकित होकर अनेक पदों की रचना की। उनका सारा काव्य संगीत से भरा है। कीर्तन करने के लिए

अनेक पदों की रचना कर भगवान कृष्ण के मंदिर में वे गाते भी थे। इनके पदों में भगवान का सगुण रूप चित्रित है। सर्वप्रसिद्ध ग्रंथ 'सूरसागर' में वर्ण्य विषय को रागों की प्रकृत्यनुसार निम्न चार श्रेणियों में रखा है—

१. हर्ष, उल्लास एवं सामूहिक आनन्द से प्लावित पद।
२. क्रीड़ा, विनोद, लीला का वर्णन है।
३. जहाँ दर्प, आतंक या शौर्य है। ये प्रसंग दावानल, गोवर्धनधारण और मथुरा के राजाओं के साथ कृष्ण के युद्ध में हैं।
४. जिनमें दैन्य, चिन्ता, विवशता और शोक प्रधान हैं। ऐसे पद करुण-रस से सम्बन्धित हैं और केदार राग में हैं।

सूर मुख्यतः रस की दृष्टि से श्रृंगार और वात्सल्य रस के कवि हैं।

'बालदसा सुख निरखि जसोदा, पुनि-पुनि नंद बुलावति', में वात्सल्य उमड़ पड़ा है।

विरह निरूपण में तो व्यंजना का पुट अधिक है। इनके 'भ्रमरगीत' व्यंजना प्रधान हैं। गोपियों के विरह का आर्थिक चित्रण प्रस्तुत करते हुए कहते हैं—

"हरि दरसन को तरसती अंखियाँ।
झाँकति झकति झरोखा बैठी, कर मीड़ती ज्यों मखियाँ॥"

अतः सूर की पद-रचना में संगीत के स्वर-ताल हैं। इनमें संगीत, छंद और लोकगीतों का गुण संग्रहित है। नाद सौन्दर्य प्रभावशाली है।

उड़ीसा में विद्यापति का नाम यदि संत श्रेणी में लिया जाता है, तो बंगाल के महाप्रभु चैतन्य का नाम विदेशों में भी सम्मान का पात्र है। विद्यापति ने स्वयं कृष्ण-राधा से सम्बन्धित, श्रृंगार-रस से युक्त अनेक पदों की रचना की, जिन्हें वे स्वयं गाते थे। इसी काल में चैतन्यदेव का जन्म भी बंगाल के लिए एक ईश्वरीय देन है। इसी काल में धार्मिक आडम्बरों में चेतना उत्पन्न करने का श्रेय चैतन्यमहाप्रभु को ही है। इनका जन्म से ही संगीत से सम्बन्ध था। जन्म लेने के बाद इनका रोना चुप कराने का एकमात्र उपाय हरिकीर्तन की ध्वनि को उनके कानों में स्पर्श-मात्र कराना था। बड़े होने पर सांसारिक सुखों का त्यागकर संन्यास ग्रहण कर लिया और अनेक स्थानों पर घूमकर कृष्ण के विरह में विलाप करते और पदों की रचना भी करते जाते थे। इन्होंने कृष्ण-भक्ति में विह्वल होकर अपने ग्रंथों की रचना की। 'श्री हरि भक्ति बिलास', 'श्री ललित-माधव', 'श्री विदग्ध माधव' आदि ग्रंथ इनके द्वारा ही रचित हैं। अतः कवित्व शक्ति के साथ-साथ ये एक संगीतकार भी थे।

नानक ने मस्ती में आकर जो कुछ रचनाएँ की हैं, सभी में जनहित लक्षित है। उन्होंने विनय और भक्ति के भाव को सीधे-सच्चे रूप में प्रकाश में डाला है। उनके भजन अधिकतर पंजाबी भाषा में ही हैं। नानक का काल पंजाब में एक जागृति का काल था। जिसकी लहर से धीरे-धीरे सम्पूर्ण भारत में हलचल पैदा हो गई थी।

उत्तर-भारत संतों की जन्म भूमि तो मानी ही जाती है, अपितु यहाँ की भूमि त्याग और बलिदान से सिंचित, एक अमर कहानी अपने हृदय में लिए हुए, बीते हुए दिनों का स्मरण कराती है। काशी के संत रैदास और बाँधवगढ़ के संत धर्मदास एवं गुजरात के नरसिंह मेहता के कार्यों का वर्णन करना कठिन है। इन महान् संतों ने अपने जीवन का सारा मूल्य मातृ-भूमि की सेवा में और ईश्वर-प्राप्ति के साधनों का प्रयोग करते-करते व्यतीत कर दिया। ऐसे त्यागी संत अब केवल अमर बनकर रह गए।

त्यागराज जैसे संत-संगीतज्ञ का जन्म आंध्र की पावन-भूमि पर हुआ था। त्यागराज का संगीत-विषयक कार्य अवर्णनीय है। उनकी सारी कला, संगीत, व काव्य 'राम' में समाया हुआ था। उनका सारा संगीत भक्ति पर आश्रित था। अपने भाई के द्वारा कष्टों के मिलने पर भी संगीत के मार्ग का त्याग नहीं किया। 'राम' कीं मूर्ति तो उनको इतनी प्यारी थी, कि कभी हाथ से अलग नहीं होती थी। उन्होंने संगीत से सम्बन्धित अनेक पुस्तकों की रचना की। उन्होंने ७० वर्ष तक अपने जीवन को भजन-कीर्तन में और भगवान् के ध्यान में अर्पण कर दिया। अन्तिम समय में उन्होंने कहा—
"Rama, why am I not granted Liberation now ?" और ऐसा कहते ही उनकी आत्मा का परमात्मा में विलय हो गया। आज हर संगीतज्ञ त्यागराज को अपने हृदय से भुला नहीं पाता।

त्यागराज की तरह श्यामशास्त्री भी संत थे किन्तु इस क्षेत्र में महाराष्ट्र अग्रगण्य है। वहाँ की पावन-भूमि ने संतज्ञानेश्वर और तुकाराम जैसे संत-संगीतज्ञ पैदा किये। महाराष्ट्र की यह उक्ति ठीक ही प्रतीत होती है—

'ज्ञानराज ने ज्ञानवल डाली जो बुनियाद।
नामदेव ने नामवश रचो भव्य प्रासाद ॥
एकनाथ ने एकता रंग दिया चहुँ ओर।
उसी भक्ति पर धर्म का तुकाराम सिरमोर ॥'

११वीं सदी में महाराष्ट्र के अंधकारपूर्ण युग में एक सूर्य का उदय हुआ। संत ज्ञानेश्वर ने अपना प्रकाश सर्वत्र फैलाया। उनके प्रकाश से सुप्त लोग जागृत हो उठे और जागरण की लहर ने ज्ञानदेव से ज्ञानी, नामदेव से नामप्रेमी भगवत्भक्त, मुक्ताबाई, जनाबाई सी स्त्रियों को पैदा किया। संतज्ञानेश्वर ने ईश्वर प्रार्थना का अधिकार यदि सभी के लिए समान रूप खोला तो नामदेव ने भी संसार के दुःखों से त्रस्त होकर स्वयं को भगवान के अर्पण कर दिया। वे साधु-संतों के सहवास में रहकर ईश्वर-भजन कीर्तन में रहने लगे। ८० वर्ष की आयु में ये दिवंगत हुए। एकनाथ ने जिस ईश्वर-भक्ति का उपदेश दिया था, उससे भिन्न प्रकार के अनुयायी एक भक्तिमार्ग के अनुयायी कहलाने लगे। लेकिन महाराष्ट्र के चरमोत्कर्ष का मुख्य समय तुकाराम के जन्म से है।

तुकाराम का जन्म १६०८ ई० में देहू ग्राम में हुआ था। 'विट्ठल' के उपासक थे। सोते-जागते, उठते-बैठते 'विट्ठल' का नाम ही लेते रहते थे। दुःख विरक्ति का मूल है। यही उसका भारी गुण है। हर मनुष्य सुख प्राप्ति की अभिलाषा मन में संजोये विभिन्न प्रकार के स्वप्नों के सुनहले वातावरण में विचरण करता है, किन्तु जब उन स्वप्नरूपी विचारों को आगे विपत्तियों का पर्दा लहरा उठता है, तो विरक्ति का स्थान मन में जम जाता है, और उसी हृदय से उस पवित्रात्मा का जन्म होता है. जो संत नाम से कहलाने योग्य होते हैं। इसी तरह तुकाराक जो निर्धन थे, छोटी सी दाल-आटे की दुकान करते थे, किन्तु दीवाला निकलने पर उनकी सारी आशाओं पर पानी फिर गया। एक साथ चारों तरफ से संकटों में धीरज धारण करते-करते, दुःखों की गर्जना को सुनते-सुनते स्वयं हरि कीर्तन में रुचि लेने लगे और इस तरह से मराठी, हिन्दी, संस्कृत के अनेक पदों की रचना की। दुःखों की आँच में झुलसने के बाद ही सुख की शीतल वायु का आस्वाद अधिक शांतिप्रद प्रतीत होता है। इस प्रकार ईश्वर भक्ति के सुख में ये गोते लगाने लगे और संतों का वर्णन करते हुए उन्होंने कहा है—

"सचमुच जिसका यह अनुभव है कि संसार ही देव है, उसी के पास ईश्वर है और उसी के दर्शन से पाप नाश होता है। भेदाभेद की सब बातें वहाँ निरस्त हो जाती हैं।"

संत तुकाराम का यह पद,

'जात हीन, बुद्धि हीन, कर्म हीन मेरा।
सारी लाज छोड़ बना, हूँ मैं दास तेरा ॥

जीवन, नम्रता व ईश्वर भक्ति के प्रवाह को स्पष्ट करता है।

किन्तु राजस्थान में कृष्ण विरह में व्याकुल मीरा ने संत स्त्रियों में प्रमुखता प्राप्त की है। मीरा के नाम के साथ ही राजस्थान का नाम जुड़ा है। मीरा का नाम स्मरण करते ही उस पुण्य भूमि का स्मरण हो आना आश्चर्यजनक नहीं है। भोजराज के साथ विवाह होने पर भी स्वामी तो वृन्दाबन के कन्हैया ही थे। मीरा कृष्ण के प्रेम में मतवाली होकर नाच उठती हैं। जहर का प्याला और पिटारी का साँप मानों उनके लिए अमृतमय हैं।

"हे री मैं तो प्रेम दीवानी, मेरा दरद न जाने कोय।"

इस प्रकार की पंक्ति उनके हृदय के उद्गार हैं। उन्होंने अपना सारा जीवन कृष्ण-प्रेम में अर्पण कर दिया था।

'मेरो तो गिरधर गोपाल दूसरा न कोई', पंक्ति उनके कृष्ण प्रेम की आस्था को प्रगट करती है। वास्तव में मतवाली मीरा को संसार का ज्ञान नहीं, वे तो प्रेम रस का पान कर आनन्दित होकर भगवान के आगे झूम उठती हैं। ऐसी संत स्त्रियाँ अन्यत्र दुर्लभ हैं।

सत्य में संत हृदय से स्वर इतना आर्त होकर निकलता था कि उनका संगीत भगवदुपासना में ही निवेदित हो गया। आर्त्त होकर स्वरों का निकलना परिस्थितियों के अधिकार में है। आमोद-प्रमोद की सुविधाओं में नर, पिशाच-रूप धारण कर दूसरे के जीवन को मन बहलाव का खिलौना समझकर खेलते-खेलते तोड़ डालता है। वह शक्ति जो इनमें पुनः मानवता का संचार कर सकती है, संगीत ही है। संत-संगीतज्ञों का संगीत उनके लिए ईश्वरीय देन है, जिसमें मन्त्र-मुग्ध करने की अपरिमित शक्ति है। तभी तो बैजू बावरा के गान पर मुग्ध हो हिरण-मण्डल ने उसे चारों ओर से घेर लिया था और उसके हाथ से पुष्प-मालाएँ धारण की थीं। दीपक राग गाने पर दीपक का जल उठना, मेघ राग गाने पर वर्षा का आगमन, संगीत की शक्ति के ही परिचायक स्वरूप हमारे सम्मुख उपस्थित होते हैं। मानवता के संचार का सम्पूर्ण श्रेय संत-संगीतज्ञों के जगत को है।

संक्षेप में इन महान सन्त-संगीतज्ञों ने संगीत नहीं गाया, वरन् अपने हृदय को ईश्वरीय प्रेम में विह्वल कर उसी का यशोगान किया व स्वर्गीय संगीत को उत्पन्न कर आनन्द प्राप्त किया। संगीत संवेदन द्वारा जुड़ा है, संवेदनशील हृदय के उद्गार स्वरलिपियों में फूट पड़ते हैं। वही स्वरावली दैवीय संगीत है। जिसमें श्रद्धा एवं तपस्या अपेक्षित है। किसी ने ठीक ही कहा है—

"तपबल रचइ प्रपंच विधाता।
तपबल विष्णु सकल जग त्राता॥
तप अधार सब सृष्टि भवानी।
करहुँ जाइ अस तप जिय जानी॥"



## साधना

डा० शकुन्तला श्रीवास्तव एम. ए. पी एच. डी.

तुम अन्धकार में ही सुन्दर
तेरी पदचाप मात्र से ही
मेरी भावना सिहर उठती।—
साधना सिन्धु कलकल करता,
सीमा सुख में होता निःस्वर ॥

तुम अन्धकार में ही सुन्दर
निशि में जागूं उनींदी सी,
अंतः झंझा के विभ्रम में।
फिर दग्ध वर्तिका ढेरी में,
ढूँढूँ तेरा दर्पण मिटकर ॥

तुम अन्धकार में ही सुन्दर
तुम विस्मृति में साकार खड़े,
मैं बेसुध कैसे बाँध सकूँ।,
फिर, लघु सुहाग की छाया में
क्यों समझूँ क्या स्थिर-नश्वर ॥

तुम अन्धकार में ही सुन्दर
मैं दीप संजोनी शलभ नहीं,
प्रात. की साध बँधी लौ से।,
कम्पन की हर मधु बेला में,
ढलती जाती कुछ और सिहर ॥

तुम अन्धकार में ही सुन्दर
मुस धो न सकी प्राची में मैं,
तृण के इन शिशिर कणों से छल।
पर ठहरो प्रिय पीड़ा गृह में।,
लूंगी पहचान रात्रि तटपर ॥

तुम अन्धकार में ही सुन्दर

# विद्यार्थी-जीवन

अर्चना राय, बी. ए. द्वितीय खण्ड

प्राचीन भारतीय इतिहास को देखने से ज्ञात होता है कि हमारे पूर्व पुरुषों ने जीवन को सुव्यवस्थित ढङ्ग से बिताने के लिए चार भागों में बाँटा था—ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यस्त। इनकी महत्ता को प्रतिपादित करने के लिए एवं उनकी आवश्यकता को सर्वोपरि समझते हुए इन्हें आश्रम का नाम दिया था। विद्यार्थी जीवन ब्रह्मचर्याश्रम का ही दूसरा नाम था।

विद्यार्थी-जीवन मनुष्य जीवन का सर्वाधिक श्रेष्ठकाल है। इस काल को जीवन का **'स्वर्णकाल'** कहा जाता है। इस समय का सदुपयोग कर मनुष्य अपने जीवन को सुखमय बनाने का सफल प्रयत्न कर सकता है। इस समय विद्यार्थी का मन और मस्तिष्क निर्विकार होता है, उसके शरीर और मस्तिष्क की सभी शक्तियाँ विकासोन्मुख होती हैं। इस स्वर्ण काल में उसके लिए केवल एक ही कार्य होता है और वह है—अपनी सम्पूर्ण प्रवृत्तियों और शक्तियों को विद्यार्जन की ओर लगाना।

'विद्यार्थी' शब्द का अर्थ है **'विद्या'** का **'अर्थी'** अर्थात् चाहने वाला है। किन्तु उसके जीवन का उद्देश्य विद्या की प्राप्ति करना ही नहीं है, अपितु उसे चरित्र-निर्माण, शारीरिक तथा मानसिक उन्नति और सद्गुणों की प्राप्ति की ओर भी विशेष ध्यान देना चाहिए। इस प्रकार विद्यार्थी जीवन के प्रधानतः तीन उद्देश्य हो जाते हैं—विद्या प्राप्ति, चरित्र-निर्माण, शारीरिक तथा मानसिक उन्नति।

विद्या से तात्पर्य केवल पुस्तकीय ज्ञान से नहीं है। विद्यार्थी को अपने चारों ओर की प्रकृति की सुरम्य छटा को आँख खोल कर देखना चाहिए। ऐसा करने से ज्ञान में विविधता और उसके अवलोकन में सूक्ष्म-दर्शिता आ जाती है। पुस्तकों में वह वर्णनों को पढ़ता है। उसे प्रकृति में साकार रूप में देखकर उसका मन आनन्द विभोर हो जाता है और उसके हृदय में स्वभाव से ही दैवी गुणों का विकास होने लगता है।

विद्या प्राप्ति में विद्यार्थी को कभी आलस्य नहीं करना चाहिए। उसे ज्ञान प्राप्त करने के लिए कठिन से कठिन परिश्रम और बड़े से बड़ा त्याग करने के लिए तैयार रहना चाहिए। उसे "क्षणशः कणशश्चैव विद्यामर्थं च चिंतयेत्" को ध्यान में रखकर विद्या की प्राप्ति में प्रत्येक क्षण को लगा देना चाहिए। विद्या कि प्राप्ति में किसी भी प्रकार के ऊँच-नीच के भेद को छोड़कर निःसंकोच भाव से उसे ग्रहण करें :—

"उत्तम विद्या लीजिए, जदपि नीच पै हाथ।
परौ अपावन ठौर में, कंचन तजत न हो॥"

मानव-मात्र के लिए चरित्र-निर्माण की आवश्यकता होती है किन्तु विद्यार्थी के लिए इसकी प्रधान आवश्यकता है। श्रेष्ठ चरित्र के अभाव में विद्या-विभूषित मनुष्य को भी कोई आदर की दृष्टि से नहीं देखता। चरित्र के निर्माण के लिए ब्रह्मचर्य व्रत का पालन, शील, विनय, सदाचार, अनुशासनप्रियता, बड़ों का आदर, सत्संगति आदि की आवश्यकता है।

चरित्र की दृढ़ता एवं गरिमा के लिए गुरुसंरक्षण में रहकर उनकी आज्ञा का पालन करना चाहिए। **'गुरुशुश्रूषया ज्ञानम्'**। गुरु की सेवा से ही ज्ञान की प्राप्ति होती है। विद्यार्थियों का कर्तव्य है कि वे अपने शिक्षकों का सम्मान करें उन पर श्रद्धा रखें उनके प्रति आदर की, कृतज्ञता की तथा विनम्रता की भावना रखें। क्यों कि कहा जाता है कि:— **'विद्या ददाति विनयम्'**। हमें विद्या की प्राप्ति शिक्षकों से ही होती है।

विद्यार्थी जीवन में शारीरिक तथा मानसिक उन्नति आवश्यक-है। मस्तिष्क का विकास शरीर के विकास के बिना असम्भव है। 'स्वस्थ शरीर में स्वस्थ मस्तिष्क रहता है।' इस बात को ध्यान में रखकर विद्यार्थी को सर्वदा ही अपने शरीर को स्वस्थ रखने का प्रयत्न करना चाहिए। हमारे प्राचीन शास्त्रों में चरित्र के गठन में विद्यार्थीजीवन में पाँच लक्षणों का होना अनिवार्य बतलाया है :—

'काकचेष्टा बकध्यानं, श्वाननिद्रा तथैवच।
अल्पाहारी गृहत्यागी, विद्यार्थीपंचलक्षणम्॥

हमें धर्म का पालन करना चाहिए। माता पिता तथा आचार्यों का आदेश पालन करना चाहिए। अतिथि सर्वथा पूज्य है। उसकी देव के रूप उपासना करना हमारा परम कर्तव्य है। 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावना रखते हुए लोक-कल्याणी बनना चाहिए। यही हमारा कर्तव्य, धर्म, संस्कृति है और यही विद्या-प्राप्ति का मुख्य उद्देश्य है।

विद्यार्थी का अनुशासन से भी घनिष्ठ सम्बन्ध है। विद्यार्थी जीवन पालन करने के लिए अनुशासन पर ध्यान पूर्णरूपेणकेन्द्रित रखना चाहिए। जीवन भर यह अपनाया जाना चाहिए क्यों कि अनुशासन संस्कृति में निहित रहता है। अनुशासन जीवन को विकसित करने के लिए प्रथम ज्ञान-रूपी सीढ़ी है। जिस पर आरूढ़ हो मनुष्य गौरव की प्राप्ति करता है। अनुशासन अर्थात आज्ञापालन ही सबसे बढ़कर सेवा है। श्री तुलसीकृत रामचरित मानस के उत्तर काण्ड में भगवान श्री राम कहते हैं :—

'यं माता पितरौ क्लेशं सहेते संभवे नृणाम्।
न तस्य निष्कृतिः शक्या कर्तुं वर्षशतैरपि॥'

विद्याप्राप्ति का पूर्ण प्रतिफल तभी प्राप्त हो सकता है जब कि यह दृढ़ानुशासी हो, लोक व्यवहारी हो।

एक विद्यार्थी का जीवन बड़ा ही उत्तरदायी होता है। इस काल में उसे सदा ही सावधान तथा सचेष्ट रहना चाहिए। वह चैन की बंशी नहीं बजा पाता। कहावत है कि :—

'सुखार्थी वा त्यजेत् विद्यां, विद्यार्थी वा त्यजेत् सुखम्।
सुखार्थिनः कुतो विद्या विद्यार्थिनः कुतः सुखम्॥'

किन्तु इसका अर्थ यह कदापि नहीं है कि विद्यार्थी-जीवन को कष्ट साध्य समझ कर उससे विरत हो जाना चाहिए। ये कष्ट सुख की प्राप्ति कराने वाले हैं। अतः इन्हें सुख के रूप में स्वीकार कर प्रसन्नता से अपने कर्तव्य का पालन करना चाहिए। यदि भारतीय विद्यार्थी, विद्यार्थी-जीवन की श्रेष्ठता को समझ कर उसे आदर्श बनाने की ओर उन्मुख हो जायेंगे, तो वह दिन दूर नहीं जब वे अपने को 'सत्यम् शिवम् और सुन्दरम्' के अनुकूल बनाकर देश की बहुमुखी प्रगति कर सकेंगे।

———

'चरित्रवान बनो जगत् अपने आप मुग्ध हो जायगा।'

"रामकृष्ण परम हंस"

# प्लेटो का साम्यवाद

आभा उनियाल, बी० ए० तृतीय खण्ड

"Plato's communism is a heroic remedy for a desparate evil—the union of political power and economic temptation in the same hands."

आदर्श राज में न्याय की स्थापना के लिए प्लेटो ने दो नवीन व्यवस्थाएँ स्वीकार कीं; एक शिक्षा-प्रणाली और द्वितीय सामाजिक व्यवस्था जिसे वह साम्यवाद कहता है। शिक्षा का प्रत्यक्ष संबंध बुद्धि के सुधार और निर्माण से है; सामाजिक व्यवस्था एक भौतिक परिवर्तन हैं किन्तु परोक्ष रूप में यह व्यवस्था भी बुद्धि के सुधार और नैतिक विकास के लिए आवश्यक है। प्लेटो कौटुम्बिक तथा सम्पत्ति सम्बन्धी साम्यवाद को वे व्यवस्थाएँ समझता है जो कि उन बाधाओं को हटाती हैं, जो नैतिक विकास को रोकती हैं। वह शासकों की कुशल तथा नि:स्वार्थ शासक उचित शिक्षा द्वारा बनाना चाहता था। जिसके लिए वह शासकों के जीवन के सभी स्वार्थी आकर्षणों को हटा देना चाहता है।

प्लेटो की शिक्षा-प्रणाली तथा सरकार के सिद्धांत उसके विचार के आधार तथा केन्द्र थे तथा नयी सामाजिक अवस्था केवल 'outwork' या 'bastion' है। उसको साम्यवादी धारणा नहीं है। स्पार्टा में यह प्रथा पहले ही प्रचलित थी, यद्यपि वहाँ निजी सम्पत्ति का अधिकार था, किन्तु उसका उपयोग सामूहिक रूप से होता था। निर्मित वस्तुओं पर सम्पूर्ण समुदाय का अधिकार माना जाता था। सामूहिक आवास और सामूहिक भोजनालयों का प्रबन्ध था। कर के रूप में वसूल किये गये पदार्थ राज्य की सम्पत्ति होते थे। Crete में भूमि को सामूहिक सम्पत्ति माना जाता था, जिसमें खेती सामाजिक दासों के द्वारा करायी जाती थी। एथेन्स में पाँचवीं शताब्दी में साम्यवादी सिद्धान्त दृष्टिगत होते हैं। वहाँ व्यक्तिगत सम्पत्ति पर राज्य का नियन्त्रण था तथा खनिज आदि राज्य के स्वामित्व में थे। सैद्धान्तिक रूप से भी साम्यवाद की झलक पाइथागोरियन वर्ग के इस कथन में दृष्टिगत होती है—

"Friends' goods are common goods" प्लेटो ने इन सभी विचारों को संकलित किया तथा उन्हें एक निश्चित व्यवस्था के रूप में अभिभावक वर्गों पर लागू किया। इसी प्रकार सम्पत्ति सम्बन्धी साम्यवाद का विचार भी निश्चित रूप में दृष्टिगत होता है। यह विचार ३९० ख्रि० पू० या ३९३ ख्रि० पू० के पूर्व अरिस्टोफेनीज के कथन में भी दृष्टिगत होता है—

"The silver, and land whatever beside.
Each man shall posses shall be common and free."

साम्यवादी संस्थाएँ "consequential" हैं जो साधारणतः आत्मिक साधनों के कार्य के मार्ग से बाधाओंको दूर करती हैं। राज्य मनुष्य के मस्तिष्क की उपज है, राज्य में सुधार करने के लिए मानव-मस्तिष्क में भी सुधार आवश्यक है। न्याय बाह्य वस्तु नहीं है. यह मस्तिष्क की प्रवृत्ति है। सच्चा न्याय तभी प्राप्त हो सकता है जबकि मस्तिष्क में स्थायी सुधार हो यह कुछ सीमा तक सामाजिक स्थितियों पर निर्भर करता है जिनमें व्यक्तियों को कार्य करना है।

प्लेटो की सम्पत्ति सम्बन्धी साम्यवाद की धारणा मौलिकता से परे है। कुटुम्ब सम्बन्धी साम्यवाद की व्याख्या करते हुए प्लेटो ने मौलिक समानताओं ( analogies ) का प्रयोग किया है परन्तु उसके सम्पत्ति सम्बन्धी साम्यवाद के विचार नैतिकता से परिपूर्ण प्रतीत होते हैं। प्लेटो तत्कालीन सरकारों की बुराइयों से व्यथित था, वह एक आदर्श राज्य की स्थापना करना चाहता था, जहाँ व्यक्तिगत स्वार्थ की भावना का कोई स्थान न हो। तथा एकता व

तारतम्यता प्रचलित हो। प्लेटो की साम्यवादी धारणा उसकी न्यायिक धारणा का परिणाम है। वह कहता है कि— "All must rejoice and grieve alike at the same gains and the same losses; the words 'mine' and 'thine' must be pronounced by all simultaneously."

प्लेटो की साम्यवादी धारणा त्रि-वर्ग पर आधारित है। उसके आदर्श राज्य के दो वर्ग—शासक तथा सैनिक यदि अपना कार्य बुद्धिमतापूर्वक तथा स्वार्थहीन ढंग से करना चाहते हैं, तो उन्हें साम्यवादी राज्य में रहना चाहिए। वे राज्य के जीवन के लिए जो आत्मा के अंग तथा तत्व प्रस्तुत करते हैं—वे हैं विवेक तथा साहस। यदि वे अपने गुणों के आधार पर विशिष्ट कार्य रहना चाहते हैं तो उन्हें सम्पत्ति का त्याग करना होगा जिसका प्रयोग तृतीय वर्ग 'कृषक' करते हैं—जो केवल क्षुधा की बाह्य अनुभूति है। साम्यवादी जीवन राज्य में मस्तिष्क के दो प्रमुख तत्वों से आवश्यक रूप से सम्बन्धित है—

"Without Communism reason would either be dormant ( while appetite was active in its place and busied with acquisition ), or if it acted, it would be troubled in its action by appetite, which would tend to make it act for selfish end" न केवल साम्यवाद ही विवेक के शासन के लिए आवश्यक परिस्थिति है वरन् विवेक साम्यवाद में प्रगति करता है। विवेक का अर्थ है स्वार्थहीनता और जिस व्यक्ति में इस तत्व की प्रधानता होती है वह अपने निजी स्वार्थ का त्याग जन-कल्याण के हेतु करता है। विवेक द्वारा दार्शनिक शासक अपने को राज्य के अंग के रूप में देखता है तथा इसके लिए उसे क्षुधा के तत्व का त्याग करना होगा।

प्लेटो आर्थिक विषय को राजनैतिक विषय से पृथक् रखता है। यदि शासक के हाथों से ही आर्थिक कार्य सम्पन्न किये जायेंगे तो वे स्वार्थ के वशीभूत हो जायेंगे। शासक निःस्वार्थ शासन नहीं कर सकेंगे। साम्यवादी आदर्श के अनुसार दार्शनिक कुलीनतन्त्र की प्राप्ति के लिए यह अनिवार्य है कि आर्थिक तथा राजनैतिक अधिकार एक स्थानपर एकत्रित न हो। मध्ययुगीन चर्च का सिद्धान्त कि Secular तथा Clerical कार्य पृथक् होने चाहिए, मूलतः प्लेटो के सिद्धान्त के सदृश शासक वर्ग को कर्तव्य पथ से विमुख करती हैं। आधुनिक साम्यवाद जनतन्त्र की प्राप्ति के लिए एक आवश्यक शर्त है। आधुनिक साम्यवादियों का प्राथमिक तथा आर्थिक दृष्टिकोण है—उत्पादन के साधनों का राष्ट्रीयकरण तथा उनका राजनैतिक ध्येय है ऐसो विशिष्ट सम्पत्ति पर प्रजातान्त्रिक राज्य द्वारा नियन्त्रण।

प्लेटो के साम्यवाद का रूप राजनैतिक है तथा वर्तमान साम्यवाद का रूप आर्थिक है। प्लेटो का उद्देश्य राज-नैतिक है—स्वार्थहीन शासन की स्थापना करना तथा आधुनिक साम्यवाद का उद्देश्य आर्थिक है—असमानता का अन्त करना। प्लेटो आर्थिक साधनों के द्वारा राजनैतिक लक्ष्य प्राप्त करना चाहता है जबकि मार्क्सवादी राजनैतिक साधनों द्वारा आर्थिक लक्ष्य प्राप्त करना चाहते हैं। प्लेटो की व्यवस्था आधुनिक व्यवस्था की तुलना में निष्क्रिय है। वर्तमान साम्यवाद उत्पादन वितरण तथा सामाजिक जीवन में राज्य को अनेक सक्रिय शक्तियाँ सौंपता है। प्लेटो ने सम्पति का राष्ट्रीयकरण नहीं किया, केवल शासकों के लिए सम्पति रखने का निषेध किया है। प्लेटो शासकों से त्याग की आशा करता है, मार्क्स हर व्यक्ति की सम्पति राज्य के कानून द्वारा छीन लेना चाहता है। उसका कथन है—

"Gold and silver we will tell them that they have from God; the diviner metal is within them, and they have, therefore, no need of the dross which is current among men ........ for that commoner metal has been the source of many unholy deeds." प्लेटो ने "Republic" में आर्थिक तथा राजनैतिक सत्ता एक साथ होने के दुष्परिणाम दर्शाये।

उसका साम्यवाद तृतीय या आर्थिक वर्ग को पृथक् रखता है। तृतीय वर्ग व्यक्तिगत सम्पत्ति को संरक्षित रखता है परन्तु यह वर्ग सरकार के कठोर निरीक्षण में रहता है। सरकार व्यापार तथा उद्योग को नियंत्रित करती है तथा तृतीय वर्ग में कार्यों का बँटवारा करती है। प्रत्येक व्यक्ति को योग्यतानुसार कार्य सौंपा जायेगा तथा कोई व्यक्ति दूसरे व्यक्ति के कार्यों में हस्तक्षेप नहीं करेगा। यह व्यवस्था उत्पादन वर्ग को या तो अत्यधिक धनी बनने से रोकती है या अत्यधिक गरीब। गरीबी तथा अमीरी राज्य में भ्रष्टाचार फैलाती हैं तथा राज्य को समाप्त कर देती है। परन्तु यह राज्य-नियन्त्रण की नीति है न कि साम्यवाद की। यह अर्थशास्त्र की व्यक्तिपरक व्यवस्था की नीति है परन्तु इसे राज्य के कल्याण के विचार के आधार पर व्यवस्थित किया जाता है।

प्लेटो की समाजवादी व्यवस्था में उत्पादन के साधनों के समाजीकरण का कोई स्थान नहीं है और निजी उत्पादन की पद्धति को ज्यों का त्यों कायम रखा गया है। शासक वर्ग निजी सम्पत्ति के अधिकार से वंचित रखे गये हैं। उनके लिए न निजी आवास की व्यवस्था है न सोने तथा चाँदी की मूल्यवान वस्तुएँ वे रख सकते हैं। वे सार्वजनिक आवास में रहते हैं।

"It is the way of surrender; and it is a surrender imposed on the best and only on the best. It exists for the best society, but not for the whole society." प्लेटो की यह समाजवादी व्यवस्था केवल शासक वर्ग के लिए है। यह आर्थिक नहीं वरन् राजनैतिक साम्यवाद है। इस कारण इसे "half communism" कहा गया है। इस व्यवस्था को बार्कर ने वैराग्यपूर्ण और कुलीनतावादी कहा है क्योंकि प्लेटो समाज के लाभ के लिए भौतिक सुखों के त्याग की आशा करता है और यह आशा केवल श्रेष्ठ तथा अल्पवर्गों से की जाती है। आधुनिक साम्यवाद के अनुसार सांसारिक भौतिक वस्तुएँ वाञ्छनीय हैं और ये समाज की सभी व्यक्तियों को समान आधार पर उपलब्ध होनी चाहिए। प्लेटो के अनुसार ये वस्तुएँ अवांछनीय हैं तथा प्लेटो के राज्य के सिद्धान्त दो धारणाओं पर आधारित हैं--किसी व्यवस्थित सामाजिक जीवन के लिए सरकार आवश्यक है तथा सरकार के कार्य का भार बौद्धिक कुलीनतन्त्र पर हो। मार्क्सवाद राज्य के ultimate "withering away" में विश्वास रखता है। मार्क्सवाद अल्पसंख्यक बौद्धिक कुलीनतन्त्र के स्थान पर Proletariat के अधिनायकत्व को प्रधानता देता है। प्लेटो का तृतीय वर्ग Proletariat नहीं है।

साम्यवाद का समर्थन करते हुए भी प्लेटो ने आदर्श राज्य में वर्ग-व्यवस्था की स्थापना की है और उसे आवश्यक माना है जबकि आधुनिक साम्यवाद वर्गहीन और राज्यहीन समाज की कल्पना करता है। आधुनिक साम्यवाद का आधार द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद है। जबकि प्लेटो का सिद्धान्त आध्यात्मिक अनुरूपता पर आधारित है।

प्लेटो के विचार आलोचना का कारण बने। अरस्तू ने उसके साम्यवादी विचारों की आलोचना करते हुए कहा कि राज्य की कमजोरियाँ आध्यात्मिक होती हैं। उन्हें प्लेटो ने भौतिक साधनों द्वारा पृथक् करना चाहा। परन्तु अरस्तू का यह आरोप अतिरंजित है। वास्तव में बाह्य परिस्थितियाँ तथा वातावरण मनुष्य के स्वभाव और चरित्र में बहुत सीमा तक विकास करती हैं। इनका व्यक्ति के आध्यात्मिक विचार पर निश्चित रूप से प्रभाव पड़ता है। शिक्षा आध्यात्मिक रोग की आध्यात्मिक औषधि है।

अरस्तू उस व्यवस्था को राज्य की एकता के लिए भी घातक मानता है। वर्गों में एकता स्थापित करने की अपेक्षा उनमें एकरूपता लाने का प्रयत्न किया गया है। अरस्तू सम्पति तथा कुटुम्ब को नैतिक विकास के लिए आवश्यक मानता

है। उसका कहना है कि प्लेटो ने इतिहास और प्रथाओं के द्वारा स्थापित अनेक संस्थाओं का अन्त कर दिया और नयी कल्पनाओं को स्वीकार किया है।

प्लेटो के असामाजिक अभिभावक अरस्तू के असामाजिक प्राणी के समान या तो देवता होंगे या पशु।

"Plato's system disallows an individual identifying himself with any association other than the state."



# 'एक अरबी कहावत'

वीणा तिवारी, प्रा. बि. बि. विज्ञान

जो नहीं जानता और जानता कि वह नहीं जानता है, वह मूर्ख है — उसे दूर भगाओ।
जो नहीं जानता, और जानता है कि वह नहीं जानता है, वह सीधा है—उसे सिखाओ।
जो जानता है, और नहीं जानता कि वह जानता है, वह सोया है — उसे जगाओ।
जो जानता है, और जानता है कि वह जानता है, वह सयाना है—उसे गुरु बनाओ।

नयी

60-

# मेरा विश्वविद्यालय

आशा दर बी. ए. तृतीय खण्ड

यह मेरा प्यारा रुचिर विश्वविद्यालय है।
गंगातट पर ऋद्धि सिद्धि से भरा हुआ,
विश्वनाथ की प्रिय नगरी काशी में बसा हुआ,
देवों की मधुमय स्वरलहरी गाती जिसकी जय-जय है।
इतनी अवर्णनीय शोभा किसकी है—
पृथ्वी पर जितनी है उसकी ?
यह काशी की है पुण्यभूमि, बहता शीतल पवन जहाँ है।
यह उच्च विशाल प्रासाद बने,
जिनमें शिक्षा के साज भरे,
पूरब-पश्चिम का संमेलन, वेदों का सुखद समन्वय है।
गीता का है शुभगान कहीं,
यन्त्रों का घर-घर नाद कहीं,
भौतिक, नैतिक अरु आध्यात्मिक शिक्षा का यहाँ समुच्चय है।
यह कला और विज्ञान अहा!
नित नूतन इनका साज यहाँ।
यह मालवीय का कर्ममूर्त सिर ऊँचा कर खड़ा यहाँ है।
इसमें कितने विद्वान भरे,
गुणवान भरे, मेहिमावान भरे,
अर्धशती निजजीवन की अब पूर्ण कर चुका पावन है।
यह महामना की धन्य कीर्ति है,
पावन जिससे यह धरती है,
दिन दिन इसकी उन्नति होवें, कामना यही हम सबकी है।

# आधुनिक मानव और उसका धर्म

शान्ता रानी साहा, बी० ए० तृतीय खण्ड

आजकल सभ्यता के विकास के साथ-साथ जीवनोपयोगी वस्तुओं के निर्माण के निमित्त अनेक आधुनिक यन्त्रों की सहायता से अनेक स्थानों में तीव्रगति से कार्य हो रहे हैं। वैज्ञानिक उपलब्धियों की मदिरा से मस्त मानव घोर परिश्रम और संघर्षमय कठोर जीवन में अधिकाधिक व्यस्त होता जा रहा है। इस निर्माण एवं प्रगति के युग से ग्रामवासिनी भारतमाता के ग्रामीण अंचल को भी त्याग कर मानव नगरनिवासी बन रहा है। मशीनीकरण और शहरीकरण के उत्पादकों के बीच अत्यधिक व्यस्तता के कारण एक व्यक्ति को अन्य व्यक्ति के साथ बैठ कर सुख-दुःख का समाचार पूछने तक का अवकाश नहीं है। अपने अत्यधिक व्यस्त कार्यक्रम के कारण, सघन से सघन नगर में भी विशाल जन समूह में रहकर भी आधुनिक मानव अपने को दूर और अलग पाता है। फलस्वरूप उसका एकाकीपन बढ़ता जा रहा है और हृदय की प्रेम और अपनत्व की भावनायें सिसक रही हैं परन्तु उन्हें व्यक्त करने का अथवा विकसित करने का अवसर नहीं प्राप्त हो रहा। मानव और मानव के दूरी बढ़ती जा रही है। जीवन में क्षोभ और निराशा का अंधकार बढ़ता जा रहा है। करुणा दया, क्षमा, प्रेम, अहिंसा, त्याग आदि की नैतिक धारणायें परिवर्तित होती जारही हैं। नये युग के नवीन वातावरण के नवीनीकरण में संस्कृति, सदाचार सभ्यता, प्रेम आदि की धारणायें विशृंखलित होती जा रही हैं। आधुनिक मानव जीवन को नये रूप में देख रहा है।

वैज्ञानिक सफलता की श्री पाकर मानव को ऐश्वर्य-विलास सूझ रहा है। विज्ञान की आँधी से विलास-वासना की ज्वाला तीव्र हो रही है। उसका संयम भस्म हो रहा है। विज्ञान-श्री की गोद में पड़ा हुआ वह स्वप्न देख रहा है चन्द्रलोक पर विजय प्राप्त करने का, परन्तु इधर अपने ही हृदय लोक के आलोक को खो बेहोश पड़ा है।

परन्तु अब अंधकार बढ़ रहा है। अर्द्ध रात्रि आ गई है। मानवहृदय के कलुष के कारण ही यह विहार-वाटिका भस्मसात् होने जा रही है। मानव को अपने ही ह्रास पर विश्वास नहीं है। पलभर में ही विज्ञान के कोश की एक काली छाया वेदना-यन्त्रणा का साम्राज्य फैला देगी। हृदय-मंदिर की लालसा-लता मुरझा जायेगी। वैज्ञानिक विनाश के पार क्या है ?—ज्ञात नहीं। तो क्या विज्ञान की गरिमा, सफलता की यह महिमा और विलासिता की अरुणिमा असत्य है ? तो फिर सत्य क्या है ?

सत्य की खोज के लिए आचार-विचार और कर्मकांड का विधान रहा है। जनसाधारण तो सत्यतक नहीं पहुँच पाता है। हाँ, वे आचारों के विभिन्न रूपों में तथा उनके संप्रदायों के मतमतान्तरों के जाल में भटक रहे हैं। वे आचार, विचार तथा अंधविश्वास तक ही सीमित से हो गये हैं।

आधुनिक व्यस्त जीवन में भी किंकर्तव्यविमूढ़ होकर मानव ईश्वर पर आस्था रखता ही है तथा आत्मोन्नयन के लिए प्रार्थना करता ही है। आधुनिक मानव ईश्वरी और मानवीय प्रेम को संयुक्त करने की चेष्टा में है। वह बहिरन्तर विकास के लिए प्रयत्नशील है।

आधुनिक युग में विज्ञान ने संपूर्ण वसुधा को एक कुटुम्ब सदृश कर दिया है और विश्व बंधुत्व और चराचर की एकता के लिए उपयुक्त वातावरण की सृष्टि कर दी है। ऐसी परिस्थिति में लोकमंगल कामना लेकर मानव को कर्मपथ पर अग्रसर होना है और मानव-मन की अन्तरतम दूरी को विजित करने के निमित्त प्रेम और आशा के सेतु का निर्माण

करना है। आज की निष्क्रिय मानव चेतना को सक्रिय करना है। ह्रास के अन्धकार को दूर करके मानव-मन को घृणित स्वार्थ के कीचड़ से ऊपर उठाना है।

यदि धर्म में अत्यधिक रुचि उत्पन्न करके हम पारलौकिक जीवन की ओर ध्यान केन्द्रित करते हैं तो हम भौतिक प्रगति के प्रति उदासीन हो जाते हैं। सांसारिक प्रपंच से मुक्ति पाने की अभिलाषा करने लगते हैं। फिर हम संसार को मिथ्या भ्रम मानते हुए उसके महान मूल्यों की उपेक्षा करने लगते हैं। ऐसा दृष्टिकोण प्रबल होने पर हम पलायनवादी हो जाते हैं। ऐसी स्थिति आ जाने पर भौतिक विकास तो संभव है ही नहीं, हमारा आध्यात्मिक विकास भी ठीक नहीं हो सकता है क्योंकि आत्मा का परिष्कार संसार के संघर्ष से ही सम्भव है। वह धर्म किसी भी तरह श्रेष्ठ नहीं कहा जा सकता जो मानव को पलायनवादी बनाकर उसे कर्म से और उत्तरदायित्व से विमुख कर दे। अतः स्पष्ट है कि मानव के संर्तागीण विकास के लिए हमें एक नवीन धर्म की सृष्टि करनी होगी जिससे भौतिकता और आध्यात्मिकता का सामंजस्य एवं समन्वय हो और जो कर्म पथ पर सतत अग्रसर होते रहने की प्रेरणा प्रदान कर सके।

यदि आध्यात्मिकतावाद और भौतिकतावाद का समन्वय नहीं होगा तो मानव के आध्यात्मिक और भौतिक पक्षों मेंमें परस्पर संघर्ष होता रहेगा। परिणाम यह होगा कि उसकी नैतिक चेतना और वैज्ञानिक प्रगति का मेल नहीं खायेगा। ज्ञानिकता की चका चौंध से वह धर्म के प्रति भी आशा और विश्वास खो देगा।

आज का मानव दुविधा के अन्धकार में भटक रहा है और एक दूसरे से टकरा रहा है। वह सुख शान्ति की खोज कर रहा है परन्तु कहीं भी आशा की किरण दिखाई नहीं देती है। अतः उसका हृदय दग्ध है, मस्तिष्क परितप्त है और कार्य विक्षिप्त है नये परिवेश के अनुकूल मानव चेतना का परिष्कार हो रहा है। विज्ञान के प्रकाश में वह वास्तविकता के प्रति जागरुक है। अतः धर्म का आधुनिक स्वरूप कुछ इस प्रकार का होना चाहिए कि वह मानव चेतना के उत्थान परिष्कार और जागरण में सहयोग दे और भौतिकता को देवत्व के उच्च स्तर तक उठाये। यदि ऐसा नहीं हुआ तो विज्ञान पर मोहित होकर धर्महीन हो जायगा और एक वस्तु मात्र रह जायगा। उसकी गरिमा शून्य हो जायगी। धर्महीन होकर मानव अत्यन्त तीव्र गति से पतन की ओर जायेगा। वास्तविक धर्म वह है जो मानव के शरीर और आत्मा दोनों को प्रधानता दे और दोनों की समुचित सुरक्षा करे।

यदि वैज्ञानिक टकनीकी और आर्थिक विकास के साथ इस औद्योगिक और वैज्ञानिक युग में धर्म से सामंजस्य स्थापित कर लिया जाय तो मानवता का विघटन नहीं होगा।

अब भौतिक पक्ष को आध्यात्मिक पक्ष के अधीन होना आवश्यक है क्योंकि यदि भौतिक प्रगति को ही अधिक महत्व देंगे तो फिर नये प्रकार का रोमांचकारी असंतुलन आ सकता है।

पहले समस्याओं के हल के लिए धर्म का आश्रय लिया जाता था परन्तु आजकल वैज्ञानिक मार्ग चुनने की ही प्रवृत्ति अधिक रहती है। समस्याओं का वैज्ञानिक ढंग से अध्ययन करके वैज्ञानिक हल प्रस्तुत किये जाते हैं और तदनुसार सामाजिक परिवर्तन भी किये जाते हैं।

विज्ञान एक नई संहिता के निर्माण में संलग्न है और मानव आचार को परिमार्जित करने में लीन है। इस क्षेत्र में सहधर्मिता और विधर्मिता का संघर्ष नहीं है।

भारत धर्मनिरपेक्ष राज्य है। फिर भी मानव समाज के विकास और उसकी रक्षा के लिए धर्म का आधुनिकीकरण अत्यन्त आवश्यक है।

— —

# मीरा की प्रेम-भावना

विद्या गुप्त

भाव जगत की रानी मीरा की गीति माधुरी से किस सहृदय की हृद्-तन्त्री के तार झंकृत नहीं हो उठते हैं। भाव विह्वल, प्रणयाकुल नारी के हृदय की नैसर्गिक पुकार सामाजिक मर्यादा के बन्धन तोड़ कर स्वप्न मिलन की एक मधुर स्मृति पर अपने को समर्पित कर बैठती है। राज-परिवार का आतंक, राणा का कोप, विष का प्याला, सर्प-पिटारा कुछ भी तो उस प्रेम-योगिनी को प्रेम-मार्ग से पथच्युत नहीं करता। जन्म-जन्म का यह प्रेम-बन्धन है। प्रेम की यह टीस मीरा को दीवानी बना देती है—

"भली कहौ, कोइ बुरी कहौ मैं सब लाइ सीस चढ़ाइ"।

मीरा की प्रणयानुभूति में सौन्दर्य और संगीत का अदम्य आकर्षण निहित है। कृष्ण की बांसुरी की ध्वनि ने चराचर को सम्मोहित कर लिया था, गोपियाँ विवाहिता हों अथवा कुमारियाँ बंशी की तान पर बेसुध हो, सम्मोहित, आकर्षित, राग-लहरी में प्रवाहित कन्हैयां के चतुर्दिक आ बैठती थीं। वही मुरली की मादक ध्वनि मीरा ने सुन ली है—

"भई हौं बावरी सुन के बांसुरी, हरि बिनु कछु ना सुहावे माई।"

हृदय की यह तरल विमुग्धता, भावों को प्रौढ़ता से परिपक्व हो एक मूर्त अवलम्ब के लिए आतुर हो उठती है। द्वार पर खड़े-खड़े दिवस व्यतीत होते हैं, अन्त में प्रतीक्षा पूर्ण होती है, रूप-विमुग्ध लोभी नेत्र का अंकुश नहीं मानते। मीरा का हृदय अद्भुत रीझ-खीज से भर उठता है—

"नैना लोभी रे बहुरि सके नहिं आइ।
रूंम-रूंम नख सिख सब निरखत ललकि रहे ललचाइ।
मैं ठाड़ी ग्रिह आप णे री मोहन निकसे आइ॥"

क्षण भर में, रूप दर्शन के साथ ही मीरा हृदय खो बैठी, सौरभ-श्लथ भ्रमर से नयन तो रूप-अम्बुधि में डूब कर रह गए, इधर कुटुम्बी मीरा को बुरा भला कह रहे हैं, पर वह विवश है—

"जब से मोहि नंद नंदन दृष्टि पड्यो माई।
तब से परलोक लोक कछू ना सोहाई॥"

सौन्दर्य की सत्ता ने, अपराजेय शक्ति ने मीरा की विस्मय-विमुग्ध कर दिया है, आत्म-विभोर वह स्वतः ही गुनगुनाती है।

"आली रे मेरे नैनाबान पड़ी।
चित्त चढ़ी मेरे माधुरी मूरत, उर बिच आन अड़ी।
कैसे प्राण पिया बिन राखूं, जीवन मूर जड़ी।"

व्याकुलता बढ़ती जाती है विरह वेदना की अनुभूति की तीव्रता के साथ रूप-गुण-गान की प्रवृत्ति बढ़ती है किन्तु अतृप्ति बढ़ती ही जाती है। साहचर्य की आकांक्षा, तादात्म्य की लालसा ज्यों-ज्यों तीव्रतर होती है त्यों-त्यों मीरा की वाणी में अधिक स्पष्टता और मुखरता आती जाती है—"तन मन धन गिरिधर पर वारूं, चरण कंवल मीरा लपटानी" की आकांक्षा अधिकार की भावना से तृप्त हो उठती है—

"मेरे तो गिरिधर गोपाल दूसरो न कोई।
जाके सिर मोर मुकुट मेरो पति सोई॥"

मीरा की प्रेम साधना में असूया भाव नहीं है, उदारता है। प्रिय की रूप माधुरी का वह अकेले ही आस्वादन नहीं करना चाहती। अन्य प्रेमियों के समान वह उसे नैनों में मूंद रखने की अभिलाषा न कर सभी को इस प्रेमामृत के पान के लिए आहूत करती है—

"आव सखी भिलि देखिये नैणा रस पीजे हो"

इस उदात्त भावना में 'ना मैं देखों और को ना तोहि देखन देऊँ' का कार्पण्य नहीं है।

मीरा की प्रेम भावना पूर्व राग से उत्पन्न और स्वप्न दर्शन से परिपुष्ट है अतः मिलन की आकांक्षा तीव्रतर हो जाती है, प्रतीक्षा की घड़ी गिनते-गिनते उँगलियों की रेखाएँ तक मिट जाती हैं। इस अपलक प्रतीक्षा के बाद जब प्रिय आया भी तो पगली मीरा की आँख लग गई और सजन आँगन में आकर फिर गया। मीरा की ग्लानि का अन्त नहीं—

"मैं जाग्यो नहीं प्रभु को मिलन कैसे होइ री।
आये मेरे सजना फिरि गये अंगना, मैं अभागण रहि सोइ री।"

मीरा ने अनेक बार अपने प्रियतम की कल्पना जोगी रूप में की है और जब प्रियतम ही जोगी हो गया है, तो फिर वह किसके लिए शृंगार करे? चूड़ियाँ फोड़, मांग की मुक्तावली तोड़ वह नयनों का काजल धो डालती है। वैरागिन बन कर निकल जाने की कामना 'कंथा' का आकर्षण उत्पन्न करती है—

"फाड़ूँगी चीर करूँ गलकंथा, रहूँगी बैरागण होइ री।"

किन्तु विचारों से प्रौढ़, अनुभव में मुग्धा नारी के पाँव "औघट घाट" की ओर बढ़ नहीं पाते। मन में तर्क वितर्क उठते हैं—उस परदेशी ने फिर सुधि क्यों नहीं ली। आशंका से हृदय धड़क उठता है—कहीं वह जोगी वेशधारी प्रिय... जगत में ही न हो। पर नहीं, संभव हैं वह उसे भूल ही गया हो—

"कै तो जोगी जग में नाहीं कै रे बिसारी मोइ।
काँइ करूँ कित जाऊँ री सजनी नैण गुमायो रोइ।"

इस पद्य में प्रतीक्षा, ग्लानि, वितर्क और उससे उत्पन्न भय जन्य व्याकुलता मीरा के मन की विक्षिप्त अवस्था का परिचय देती है। शब्द-शब्द में व्याकुलता और आवेग है, प्रोषित पतिका की मनोदशा का एक अत्यन्त सजीव चित्र है। प्रिय की दीर्घ कालीन अनुपस्थिति से अनिष्ट की आशंका, फिर तर्क द्वारा समाधान साध्वी स्त्री के हृदय की उस अद्भुत प्रवृत्ति का संकेत करते हैं जो प्रिय के अनिष्ट की कल्पना मात्र से काप उठता है अवचेतन मन तड़ित वेग से समाधान करता है—कदाचित प्रवासी प्रियतम को इसकी सुधि ही नहीं रही और अवहेलना की संभावना मात्र उसे तड़पा देती है; नेत्रों से निर्झर प्रवाहित होने लगते हैं। अश्रु रुद्ध, अन्ध-दृष्टि में चेतना विलुप्त होने लगती है, विरह की अनुभूति तीव्रतर हो जाती है।

मीरा को स्वप्न में उस रूप राशि ने एक बार उसे दर्शन दिया था और उसकी चिरवांछित अभिलाषा पूर्ण हुई की—मीरा परिणीता हुई थी। इस परिणय वृत्त को न जाने कितनी बार मीरा ने मन ही मन एवं स्वजन परिजनों के सम्मुख दोहराया है—

"माई म्हां ने सुपने में परण गया गोपाल।
अङ्ग अङ्ग हल्दी मैं करीजे सुधे भीज्यो गात,
माइ म्हां ने सुपने में परण गया दीना नाथ।"

किन्तु स्वप्न की यह सुखानुभूति तो स्थायी नहीं--इसमें जो विरह का, अनन्त वियोग का रहस्य छिपा था। मीरा योगी वेश में परदेशी प्रिय की कल्पना कर उससे आकुल प्रार्थना करती है—

"जोगी मत जा, मत जा, मत जा
पाँव परूँ मैं चेरी तेरी हो।
प्रेम-भगति को पैड़ों ही न्यारो हमकूँ गैल बता जा।
जल बल भई राख की ढेरी, अपणे अङ्ग लगा जा।"

'अपणे अंग लगा जा' में मरणोपरान्त भी भारतीय नारी की कामना प्रिय-मिलन को, साहचर्य की अमर आकांक्षा को दुहरा रही है। प्रेम में यह निष्ठा स्त्री हृदय के रहस्य को, एक शाश्वत सत्य को निरवगुंहित कर देती है।

जोगी चला जाता है और प्रोषित पतिका का विरहो-याद उसे व्याकुल कर देता है। वह कभी तो प्रेम की इस दुःखदायी अपूर्व व्यवस्था पर विचार करती है और कभी अन्य सरल-हृदया, भोली-भाली बालाओं को इस पथ पर पाँव न रखने का सन्देश देना चाहती है—

"जो मैं ऐसो जाणती रे प्रीति कियां दुःख होय।
नगर ढिंढोरा फेरती प्रीति न करियो कोय।"

यह जोगी कौन है जिसके प्रति मीरा की अनेक अनुनय-विनय, उपालंभ आदि हैं, जिसे लक्ष्य कर वह कहती है—'जोगिया री प्रीतड़ी है दुखड़ा रो मूल" अथवा "जोगी मित न होई।' साध्वी मीरा का जोगी वही नटनागर है जिसका वर्णन 'चढ़ती बैस नैणअणियाले 'कह कर किया है। मीरा का 'जोगी', 'गुरु' और रमैया' उसी एक प्रियतम के विविध नाम हैं जिसकी सतत स्मृति उसके जीवन का अजया जाय है।

मीरा का काव्य मुख्यतः विप्रलंभ शृंगार का वर्णन है अंतः चिन्ता भाव प्रमुख है। चिन्ता के कारण उत्पन्न शून्यता, उद्विग्नता, सन्ताप, कृशता श्वास वैवर्ण्य, ताप आदि शास्त्रीय लक्षणों का मीरा के पदों में प्राचुर्य है। कहीं कहीं विरह की दस दशाओं में से कई-कई एक ही पद में हैं जो सहृदयों को झकझौर जाती हैं। निम्नांकित पद में अभिलाषा, चिन्ता, स्मरण, उद्वेग, व्याधि और मरण-आकाँक्षा का स्थिति-चित्रण एवं एक के बाद एक भावना का विकास भाव शबलता का सुन्दर उदाहरण प्रस्तुत करता है—

"माइ म्हारी हरिह न बूझी बात।
पंड मांसूँ प्राण पापी निकस क्यूँ नहिंजात।
पाट न खोल्या मुखां न बोल्या सांझ भइ परभात।
अबोलणा जुग बीतण लागो तो काहे की कुसलात।
रैण अंधेरी बीज चमकै तारा गिणत निरास।
लेइ कटारी कंठ मारूं मरूंगी विष खाइ।
मीरा दासी राम राती लालच रही ललचाई।"

विरह-वेदना बढ़ती जाती है, प्रतीक्षा की विह्वल घड़ियों में दिन-रात्रि एक करके वह पत्र लिखने बैठी है, किन्तु नवोढ़ा की लज्जा कहां से आकर घेर लेती है ? अश्रु, वेपथु, स्वर भंग, उन्माद और वितर्क उसे असमर्थ कर देते हैं— 'कलम धरत मेरो कर कम्पत, हिरदो रहो घरोई' उक्ति नारी की लज्जाशीलता का सवाक चित्र प्रस्तुत करती है।

ऐसे मानसिक विक्षोभ के क्षणों में भ्रम स्वाभाविक है, प्रकृति में बसन्त का उन्माद है, सर्वत्र-प्रेम-की मादक मधुर तानें हैं 'दादुर, मोर, पपिहा बोलै, कोइल मधुरै साज।' मीरा के प्रभु आ रहे हैं इसीलिए प्रकृति में यह राग-रंग है। आत्म विभोर मीरा इस संगीत में चिर प्रतीक्षित पग-ध्वनि सुन कर विह्वल हो जाती है—' सुनी हो मैं हरि आवन की आवाज' वह महल पर चढ़कर चारों दिशाओं में दृष्टि दौड़ाती है—'महल चढ़े चढ़ि जाऊँ मेरी सजनो, कब आवै महाराज'। किन्तु प्रतीक्षा में 'रैन छमाही हो जाती है। निराशा की पीड़ा हृदय वेधक है। उधर निर्लज्ज प्रकृति की केलि-क्रीड़ा अबाध है, पपीहा अनवरत अपने सुख में विभोर पी-पी की रट लगाए है। मीरा खीझ उठती है—इस 'पी' की रट पर तो उसका ही एकाधिकार है, इसके 'पी' को पुकारने वाला यह कौन है ?—

"पिव मेरा मैं पीव की रे तू पिव कहै सू कूण"

उसकी विरक्ति में असूया भाव जाग्रत होता है, वह पपीहा को सावधान करती है—

'पपइया रे पिव की बाणी न बोल।
सुणि पावेली बिरहणी रे थारो राखेली पांख मरोड़॥'

किन्तु यदि पपीहा पीव का सन्देश सुना रहा हो तो—तब तो वह इसी पपीहे की चोंच को स्वर्ण मंडित करवाने को तैयार है उसे अपना सिरताज कहती है और उसके वही शब्द को कानों को अतीव सुखकर लगते हैं। भाव शान्ति का यह सुन्दर उदाहरण है।

मीरा ने प्रकृति के इस उद्दीपन स्वरूप का बहुत ही स्वाभाविक वर्णन किया है। यहाँ कल्पनात्मक अतिरंजन नहीं, अनुभव की तीव्रता व गहनता है अतः मार्मिक है।

इसी प्रकार दिन बीत रहे हैं वर्षा गई, एक-एक कर अन्य ऋतुएं आईं और चली गईं; किन्तु यह बसन्त की मद माती बयारें होली में बजते डफ, मृदंग, झांझ की झनकारें। प्रतीक्षा का संयम बाँध तोड़ रहा है। मन में हूक उठती है, जिसके मिलन की वह आज तक अपलक आशा लगाये रही है क्या वह उसके अनुराग भरे कौमार्य की भेंट स्वीकार न करेगा। मीरा के मन की कसक तीखी हो जाती है जब वह सोचती है कि प्रिय ने न तो आज तक उसका अवगुठन ही खोला और न दो मीठे बोल ही बोले। वह निष्ठुर प्रेमी को याद दिलाना चाहती है कि वह जन्म-जन्मान्तर से उसकी प्रतीक्षा कर रही है—

"मीरा के प्रभु-मिलिज्यो माधो जनम जनम की कुंवारी।"

मीरा की अमांसल आकांक्षाएं प्रेम तृष्णा से मूर्त होने लगती हैं—शून्य शय्या, मेघाच्छन्न आकाश में दामिनी की निर्लज्ज क्रीड़ा, अन्धकारपूर्ण मन्दिर और झर झर रात्रि में कोकिल और चातक की मदमत्त पुकारें उन्माद का कारण बनती हैं। निद्राहीन पलकें प्रभात की किरण खोजती हैं, किन्तु प्रभात दूर है और चन्द्रकला खिल खिला कर हंस रही है। उदासीन मीरा गुनगुनाती है—'नींदलड़ी नहिं आवै सारी रात।'

इस आत्म प्रकाशन में न कहीं कुंठा है, न द्विधा। उसके पास कुछ गोपनीय है भी तो नहीं।

मीरा के मनोविज्ञान में जहाँ विनय और प्रगाढ़ विश्वास है वहाँ कभी-कभी उपालंभ की भी भावना मिलती है जो प्रेमाधिकार का ही लक्षण है। मीरा ने कई बार अपने इस अद्भुत प्रिय के प्रेम रहस्यों की ओर संकेत किया है—

"कृष्ण सखी सूं तुम रंग राते हम सूं अधिक पियारी"

मीरा की विरह-वेदना में अभिलाषा, चिन्ता, स्मरण, गुण कथन, उद्वेग, व्याधि आदि विरह की लगभग सभी दशाओं का चित्रण अनायास आ गया है। अपने कल्पना राज्य में विरहिणी मीरा ने प्रिय को रिझाने के लिए क्या नहीं किया। लोक-लाज का परित्याग कर केवल एक ही आकांक्षा से प्रेरित है—'ज्यूँ त्यूँ बाहि रिझाए'' इसलिए कभी तो वह 'पंचरंग चोला पहन' 'झिरमिट खेलन जाती' है और कभी पैरों में घुंघरू बांध अपने सांवरिया के सम्मुख नाचती है। कभी प्रार्थना करती है कि वह उसे अपनी 'चाकर' ही बना कर सेवा का अवसर प्रदान करें।

मीरा के काव्य में विरह की तीव्रता के साथ ही कुछ पद आगत पतिका के आनन्दोल्लास से भी मधुर हो उठे हैं। श्रावण के घन-मण्डल-दर्शन से सहसा ही उसका मन उल्लास से भर जाता है, कानों में चिर प्रतीक्षित स्वर सुधा वर्षा कर देता है; शीतल, मन्द समीर विरह-दग्ध अंगों को शीतल कर देता है। आनन्द-बधावे से उसका मन्दिर गूँज उठता है। वह कभी तो ज्योतिषियों को बधाई देती है और कभी प्रिय पर रत्न निछावर करती है, आरती उतारती है।

'म्हारा ओलगिया घर आयाजी' की सुखमय अनुभूति 'सेज संवारी पिय घर आये' के मन्द-मन्द गान में परिवर्तित हो जाती है। मिलन-गान में मीरा का स्वर मुखरता खो देता है। जिसके पथ में नयन बिछाये पल-दिवस और वर्ष बिताते हुए सिर के केश तक 'पंडर' हो गए थे उसी चिर वांछित को आते देख वह नवोढ़ा की लज्जा से लाल हो उठती है, संकोच से छिप जाती है—

"आवत मोरी गलियन में गिरधारी।
मैं तो छुप गइ लाज की मारी॥"

छिप तो गई पर उसकी रूप-माधुरी का छक कर पान कर लिया, विस्मय विमुग्ध होकर देखा—

'कुसुमल पाग, केसरिया जामा, ऊपर फूल हजारी।
मुकुट ऊपर छत्र विराजे कुण्डल छवि न्यारी॥'

मीरा को समस्त पदावली में विरह की विभिन्न अवस्थाओं के गीत ही अधिक हैं आगत पतिका के मिलन-गान विरल हैं जो दो-चार पद मिलन संकेत करते हैं, उनका शृंगार भी अत्यन्त प्रच्छन्न है। दैहिक आकांक्षाओं का दबा हुआ सा स्वर जो वियोग काल में सुनाई पड़ा था—वह भी नारी की सहज लज्जा से मर्यादित एवं सांकेतिक ही रहता है—

"रे सांवलिया म्हांरे आज रंगीली गण गोर छै जी।
काली पीली बदली में बिजली चमके, मेघ छटा घन घोर छै जी॥
दादुर मोर पपीहा बोले, कोयल कर रही सोर छै जी।
आप रंगीली, सेज रंगीली और रंगीलो सारो साज छै जी॥"

बस इतना ही है मीरा का मिलन गान। वह नारी है और उसको वाणी का संयम मर्यादा पूर्ण। मनोराज्य में विचरण करने वाली, वास्तविकता की उपेक्षा कर, कल्पना लोक में प्रेम-साम्राज्य स्थापित करने वाली, स्वप्न-स्मृति में लीन, प्रेम के संयोग-वियोग पक्ष के रसास्वादन से परितृप्त मीरा भक्ति काव्य में एक भिन्न ही सत्ता रखती है। परम्पराओं से मुक्त मीरा का काव्य स्वानुभूति की तन्मयता से पूर्ण है। मिलन हो या विरह, मीरा की आत्म विस्मृति में भी लज्जा अनावृत्त नहीं होती, प्रणयोन्माद दैहिकता की मांसल दुर्गन्ध से अरुचिकर नहीं हो पाता। शृंगारी भावनाएं एवं चेष्टाएं सदैव, अनायास मर्यादा के भीतर रही हैं। मीरा का मनोविज्ञान एक कुलवधू के प्रेम-प्रपीड़ित हृदय का मनोविज्ञान है जो विरह के उन्माद पूर्ण क्षणों में भी संयमित है और जहाँ दैहिकता की मांग सदैव प्रच्छन्न एवं सांकेतिक रही है।

# फूल

—रमा बाजपेयी, बी. ए. द्वितीय खण्ड

फूले विटप की मदमाती डारों पर,
भूलते, मद से आज इठला रहे,
जगती का वैभव तुझमें ही भूला है,
शत-शत मधुप तुम्हारे गुण गा रहे।
अपलक, असीम, उन्मीलित नेत्रों से,
सुधा में डूबे प्राण तुममें समा रहे,
अंक में समेटता सौरभ तुम्हारा ही
पवन के निर्झर कल-कल सुना रहे
झूमते झकोरों से विहँस उठते जो आज,
बिखरे पटल मकरन्द यों लुटा रहे
जैसे मिला हो आज प्राणों से प्राण एक
उर का स्नेह-अश्रु मुक्तक बहा रहे
"पर मत हँसो आज फूले सुमन तुम,
होगा इतिहास सब प्रात के ही जाल में
धूल में मिलकर तुम्हारी सांस सिहरेगी
साक्षी बनेगी सान्ध्य पर्व की पीलिमा।"



# 'धरती के फूल : आकाश के तारों से"

रमा बाजपेयी, बी० ए० द्वितीय खण्ड

१—"हिंसा ने हिंसा से हिंसा को लुञ्ज कर दिया ताकि हिंसा न कर सके और तब समाज में एक दयनीय भिखारी की सृष्टि हुई।"

२—मैंने घर की सफाई कर कूड़ा बाहर फेंका तो एक खटमल बड़बड़ा रहा था कि—"ओफ ! इन्सान एक ऐसा राक्षस है जो किसी को शान्ति से बैठे नहीं देख सकता।"

३—प्रश्न—मैं पर्वत की तरह कठोर हूँ, किसी की सत्ता को स्वीकार करना मेरी आदत नहीं है। क्य तुम मेरा साथ दे सकोगी ?

उत्तर—मैं कोमल हूँ। उफ़ान लाती हूँ और उसे अपने में समाती भी हूँ। मैं पर्वत की तरह कठोर नहीं अपितु कल-कल बहती जल की धारा हूँ।

४—पुरुष—मुझमें शक्ति का आतंक है और तुममें ?
नारी—तो मुझमें उसकी सेवा का गौरव है !
वातावरण की हँसी से ये शब्द निकले—
"शक्ति के सौन्दर्य और सेवा की सुरभि का संगम ही जीवन की पूर्णता है।"

५—एक मित्र—समझने का प्रयत्न करो। मैं जनता का नेतृत्व करूँगा।
दूसरा—पर किन भावों के आधार पर। नेता भी कहीं मनुष्य होता है मेरे मित्र !
"नेता मनुष्य नहीं, सभी विषयों की संकलित ज्ञान राशि का भाव ही नेता है।"

६—तुम सुहागिन हो, तुम्हारा यह रूप ?
—"सुहाग प्राणों का विषय है, किसी चिह्न का धारण उसे धवल नहीं कर सकता। दागे हुये साँड़ या कम्पनी विशेष के घोड़ों की तरह किसी देवता या पुरुष के नाम चढ़ जाने की मुहर लगा कर फिरना स्त्रियों के लिये कदापि सम्मान जनक नहीं है।"

७—गुरु—शास्त्रों का अध्ययन करो, वैदिक काव्य का आनन्द प्राप्त करो।
शिष्य— तात ! मैं दुःखी हूं, मुझे मनःशान्ति प्रदान करो अपने उपदेशों से।
गुरु—तो मेरा उपदेश शिरोधार्य करो, "ज्ञान की शांति में ही दुःख की ज्वाला बुझती है।" अब जाओ।

८—"पर्ण की पीलिमा में बीती संध्याओं का इतिहास लिखा होता है।"



# ये लड़कियाँ

**सविता चौधरी, बी. ए. तृतीय खण्ड**

आप लोगों का कुछ विक्षिप्त, भावुक एवं विचित्र लड़कियों से तो पाला पड़ा ही होगा, जिन्हें पूरा वाक्य न बोलने की, जल्दी उत्तर न देने की आदत होती है। यदि इस प्रकार के लोग कोई आश्चर्यजनक, उत्सुकता वाली बात कह रहे हों तो आप अनुमान कर सकते हैं कि सुनने वाले को कितनी चिढ़, झुंझलाहट लगती होगी। मेरा एक-दो इसी प्रकार की लड़कियों से पाला पड़ चुका है, तो आइये अब आप लोगों को उनसे मिलाएँ—

मैं और मेरी एक सखी कमरे में बैठे कुछ पढ़ रहे थे, कि हमारी एक दूसरी सखी आई जिसे पूरा वाक्य न बोलने की आदत है। आते ही आपने कहा—टूट गया। हम दोनों आश्चर्य चकित! आखिर क्या टूट गया! मैंने शीघ्र पूछा—क्या टूट गया? उत्तर मिला—चौराहे पर। मैंने पुनः प्रश्न किया क्या चौराहे पर? उत्तर मिला—उलट गया। मैं इतना सुनते ही झुंझला पड़ी। मैंने चिढ़ कर उससे कहा—सुनो यदि तुम्हें पूरी बात कहनी है तो कहो वरना चुप रहो। उत्सुकता वश पुनः पूछा—क्या उलट गया? उत्तर मिला—हॉस्पिटल में एडमिट हो गईं। यह उत्तर सुनते ही मुझे गुस्सा आ गया, मैंने उससे कहा—सुनो ठीक से बोलो क्या हुआ? उत्तर मिला—इसीलिए तो मैं डिबेट में ठीक से नहीं बोल पाई। मेरी सखी जो समीप ही बैठी थी उसने उसे हिलाकर कहा—सुनो पूरी बात कहनी हो तो कहो वरना अब कुछ मत कहना। आखिर वह भी बेचारी बताते-बताते ऊब गई थी, बोली—कह तो दिया मिसेस देसाई जी का। अन्तिम उत्तर सुनकर हम दोनों ने अपने मन से पूरा वाक्य बनाकर समझ लिया कि आखिर बात क्या है! जितनी बातें और पूछनी थीं, पूछना बेकार था क्योंकि पूरे वाक्य की आशा करना ही व्यर्थ था।

अब आप लोगों को मिलाती हूँ ऐसी एक लड़की से जिसे हर प्रकार के पेपर, पुस्तकें, काग़ज पढ़ने की आदत है। यहाँ तक कि आप मूँगफली के लिफाफों को भी बिना पढ़े नहीं छोड़तीं। एक दिन मैं लंका जा रही थी, आपको कुछ कपड़े धुलवाने के लिए देने थे। एक-एक कपड़ा लाकर दिये जा रही थी। मैं एक-एक कपड़ा रखते-रखते परेशान हो गई थी। मैं अभी कमरे से बाहर निकली ही थी कि देखती हूँ पीछे से बुला रही है, क्योंकि एक कार्डिगन रह गया था। मैं लौटी और मैंने गुस्से में उसके ऊपर बण्डल फेंक किया। अचानक मेरा गुस्सा गायब हो गया और मैं हँसने लगी। देखती क्या हूँ जिस पेपर में मैंने कपड़े लपेटे थे आप उसी को उठा कर आराम से पढ़ रही हैं और कपड़े जमीन पर इधर-उधर बिखरे पड़े हैं।

अब चलिए हमारी एक ऐसी सखी के पास जो अपने मिलने वालों से ( सम्बन्धियों ) बहुत घबड़ाती है। एक दिन देखा उदास चुपचाप कमरे में बैठी है। मैंने सोचा पता नहीं क्या हो गया, मैंने बहुत ही सहानुभूति दिखाई और उदास होने का कारण पूछा। आखिर पता चला आपकी मौसी जी मिलने आने वाली हैं। मैंने काफी समझाया कि क्या मालूम मौसी जी किसी कारण वश न आयें। परन्तु उसे पूर्ण विश्वास था कि मौसी जी आयेंगी। वह सारी रात ठीक से न सो पाई, सुबह शीघ्र तैय्यार हो गई। प्रत्येक खटके पर कमरे से बाहर निकलती और हम लोगों को तंग करती रही—देखो जरा बाहर झाँक कर देखो, मौसी जी आ तो नहीं गईं! पूरे दिन यही क्रम चलता रहा। अचानक नीचे से दाई के पुकारने की आवाज आई कि आपका फोन आया है। दौड़ कर गई कि मौसी जी के आने की निश्चित सूचना है। जब वह लौटी तो देखा सारी घबड़ाहट गायब है, मुँह से हँसी फूट रही है, पता चला मौसी जी ने अपना 'प्रोग्राम' रद्द कर दिया है।

आप अब ऐसी लड़की से मिलेंगे जो हर प्रश्न का उत्तर बहुत देर से देती है। यहाँ तक कि प्रश्न पूछने वाला भी प्रश्न भूल जाता है। मेरी दो सहेलियाँ कालेज समाप्त होने पर हॉस्टेल लौट रहीं थीं। इतने में उनमें से एक ने दूसरी से एक स्कूटर देख कर पूछा—अरे यह स्कूटर किसका है ? खैर आपने उसे कोई उत्तर न दिया। इसी बीच वह दोनों अन्य चर्चा करने लगीं। जब दोनों हॉस्टेल पहुँचीं तब शायद उसे याद आया कि उससे कुछ प्रश्न पूछा गया था, अतः आपने झट कहा—रवि का होगा। इतना सुनते ही पहली सहेली चौंक पड़ी कि रवि का क्या होगा ? क्योंकि इसी बीच इतनी बातें हो चुकी थीं तथा जो प्रश्न उसने इस समय उससे किया था इस उत्तर का उससे कोई सम्बन्ध न था।

विचित्रता का एक और नमूना देखिए। हमारी एक सहेली अपने घर से लड्डू लाई थी। हम सब लोग खा रहे थे। हमारी एक सहेली को पूरा लड्डू खाने की इच्छा न थी, वैसे लड्डू काफी बड़े भी थे। अतः आपने बटर नाइफ उठाया और धार की उल्टी तरफ से काटने लगी। इतने में मैंने देखा और कहा—अरे उल्टी तरफ से काट रही हो !! आपने बड़ी ही शान्ति से लड्डू को उलट-पलट कर देखा और बोली—किस तरफ से काटेंगे फिर ?

इसी प्रकार जीवन में अनेक छोटी-छोटी विचित्रताएँ देखने को मिलती हैं। जो जीवन में एक स्मृति बन कर रह जाती है।



**इन्दिरा देवी, बी० ए० द्वितीय खण्ड**

# रामायणः देश, राजनीति व आधुनिकता

रमा वाजपेयी, बी. ए. द्वितीय खण्ड

संसार के रंगमंच पर नित्य ही नवीन अभिनय होते रहते हैं। संसार का धारा प्रवाह किस ओर जा रहा है निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता। सभी राष्ट्र अपनी अपनी सत्ता का ढोल पीट रहे हैं। चारों ओर "धनवान् बलवान् लोके सर्वः सर्वत्र सर्वदा" का ही आडम्बर है। विश्व के सभी सम्पन्न राष्ट्र अपने-अपने को अद्वितीय मान अपनी चौमुखी शक्ति बढ़ाने में कृत संकल्प दीख रहे हैं। एक ओर यदि सभ्यता का प्रसार है, आधुनिक अन्वेषण हैं, वर्तमान जगत में यदि वैज्ञानिकता का प्रतिपादन है तो दूसरी ओर अभी भी मानव स्वार्थ के अन्तराल में " मानुष कहँ मानुष धरि खइहैं" वाली प्रवृत्ति भी सतर्क खड़ी हैं। सभी राष्ट्र एक दूसरे की ओर झपटने की ही प्रतिक्रिया में दिखाई दे रहे हैं। इसी मानवीय वृत्ति का "द्वितीय विश्व युद्ध" हिरोशिमा एवं नागासाकी की याद के साथ ध्वंसात्मक प्रमाण है।

ऐसी ही कुछ यवन शक्तियों का अत्याचार हमारे भारत पर भी व्याप्त हो रहा था जब कि भारत परतंत्र था, आज की स्वच्छन्द-स्वतन्त्रता से परे। किन्तु तब हिन्दू जनता पीड़ित व असहाय थी। जब सर्वाधिक दुराचार एवं अव्यवस्था के वृहत् नर्तन के बीच, "यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत" की अवस्था के सत्य को लेकर "अभ्युत्थानम धर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्" के आदर्श-रूप तुलसी की भारत भूमि पर अवतारणा हुई थी। चारों ओर से निराश मन को भगवान की शरण में ही शान्ति मिलती है, ऐसा जन-साधारण का विचार था। जन-मन के इन्हीं भावों को पढ़ कर एक नये मार्ग का दर्शन कराने की प्रेरणा से राम के लोकरञ्जक साकार रूप को ग्रहण कर तुलसी ने एक रचना की, "रामचरित मानस" की जो है देशव्यापी कृति रामायण।

यद्यपि रामभक्ति का स्रोत तो वाल्मीकीय रामायण से ही प्रवाहित हो चुका था किन्तु उसकी दिशा कुछ विद्वानों तक ही सीमित रही। अतः तुलसी की रामायण एक नया आदर्श लेकर आई।

इसी के आदर्श रूप में 'तुलसी' ने "अखिल भारतीय भक्ति आन्दोलन" उपस्थित कर, राजनीति, समाज एवं राष्ट्र को एक ऐसा सूत्र दिया जिसको ग्रहण कर सम्पूर्ण राष्ट्र क्या सम्पूर्ण विश्व एकनिष्ठ होकर एकताबद्ध हो सकता है। यह है देश की ओर तुलसी के आदर्श विचारों का राजनैतिक पहलू। यह भावात्मक एकता विशेष तौर से आज की वर्तमान राजनैतिक एवं सामाजिक स्थिति को राष्ट्रीय महत्व का ज्ञान करानेवाली है।

परिवर्तनशील संसार में होने वाले परिवर्तन युगपरिवर्तन की क्षमता के साथ संलग्न हैं। नदी में बहने वाली वस्तु उसकी धारा में बहती है। रामायण के आदर्शों का भी वही रूप आज हमें विश्व को ग्रहण कराना है जो कि आधुनिक प्रगतिशील सभ्यता के प्रवाह में मिलकर उन्नतिशील यथार्थ की ओर उन्मुख हो सके। जिसके लिये उनमें व्यावहारिकता के समावेश की आवश्यकता है। आज अपने, इतने विश्वव्यापी महत्व के पश्चात् भी तुलसी की रामायण लोगों में एक धर्म ग्रन्थ के ही रूप में स्वीकृत है, उस ग्रन्थ की बातें तो व्यावहारिकता से दूर होकर धरती से परे की वस्तुयें हो गई हैं। जब कि आज के वैज्ञानिक साधन, इन तथ्यों के साथ ही, राष्ट्र की भावात्मक एकता के संदेश को चारों ओर प्रसारित करने में अच्छी तरह सहायक हो सकते हैं।

उदाहरण के लिये एक प्रश्न उठाया जा सकता है कि क्या कारण है कि राम चरित्र लिखने का उत्तरदायित्व लिये तुलसी ने 'रामचरित मानस' के प्रारंभ में ही शिव-विवाह का प्रसंग दे दिया है। यौं तो तर्क का अन्त नहीं

होता है। उत्तर, धर्म के दृष्टि कोण में होगा, तो यही होगा कि शिव स्वयं राम के भक्त थे या शिवोपासना के पश्चात् शिव की ही प्रेरणा से तुलसी ने रामायण की रचना की एवं शिव पार्वती का सुन्दर चरित्र लिखा। किन्तु आज इन प्रश्नों को समझने व विचार करने के लिये किसको समय है जब सभी अपने को संतुष्ट करने में लगे हैं। परन्तु तुलसी का वास्तविक उद्देश्य था युग युगान्तर तक रामायण के संदेशों को पहुँचाना। अतः उपरोक्त प्रसंग में महाकवि के उद्देश्य की सत्यता ही यही है कि "शिव" हमारा राष्ट्र है तो "पार्वती" हमारी संस्कृति। हमारे भारत वर्ष में एक पुरुष द्वारा नारी की पूजा एवं उसके साथही रक्षा बड़े आदर्श रूप में की जाती रही है। इन रक्षित एवं पुनीत पूजित संबन्धों की दृढ़ता ही 'परिणय' या 'विवाह' रही है। अतः राष्ट्र का यह सदा कर्तव्य है कि वह अपनी संस्कृति की रक्षा करे। इसी में उसका गौरव एवं कल्याण है। साथ ही रक्षित रूप में उसके आदर्श प्रस्तुत करे। राष्ट्र बनता है देश या समाज से और समाज बनता है व्यक्ति से। अतः अपने राष्ट्र के हर व्यक्ति का यह कर्तव्य हो जाता है कि वह अपनी संस्कृति को सहगामिनी बना कर उसकी रक्षा करे।

किन्तु समस्या का समाधान यहीं नहीं होता। परिवर्तित सभ्यता के बीच यह प्रश्न भी स्वाभाविक हो जाता है कि संस्कृति क्या है। वर्तमान परिप्रेक्ष्य में यह कह सकते हैं कि राष्ट्र को चालित एवं व्यवस्थित रखने वाली दृढ़ प्राचीन शक्ति ही किसी राष्ट्र की संस्कृति होती है। हम स्वतंत्र हैं, यह सोचने के लिये कि हमारे राष्ट्र भारत की संस्कृति क्या है एवं उसकी आधुनिक स्थिति क्या है। ऐसी आधारशिला को छोड़ कर केवल राजनैतिक दाँव-पेंचों पर कोई राष्ट्र कब तक स्थायी रह सकता है।

यद्यपि यह भी उचित है कि सुविधानुकूल हर वस्तु का परिवर्तन युग परिवर्तन के साथ कर ले किन्तु यह भी बुद्धिमानी है कि कुर्सी को नई 'डिजाइन' देने के लिये हम उसके चारों पायों को ही समाप्त कर कहें कि उसका अस्तित्व कुर्सी का है। यदि ऐसा रहा तो हमारी कल्पना में हमारी योजनाओं का विकास नहीं वरन समाप्ति होगी और पश्चात्ताप के शब्द होंगे 'यच्चिन्तितं तदिह दूरतरं प्रयातं।' यद्यपि राम ने भी तो सोचा था "प्रतिभवामि वसुधां, नृप चक्रवर्ती सोऽहं व्रजामि विपिने जटिलस्तपस्वी।" किन्तु लक्ष्य भी वैसा ही रहे। रास्ते में भलेही परिवर्तन आते रहें। तभी हमारे धार्मिक आदर्शों की सफलता हो सकती है।



# लोक-गीत में जन-जीवन

पुष्पा शर्मा, बी० ए० तृतीय खण्ड

लोक-गीत संस्कृति के पहरेदार होते हैं। किसी देश या प्रदेश की जनता को मूल संस्कृति तथा उसके सामाजिक जीवन की जड़ों के यथार्थ रूप का साक्षात् करना हो तो हमें उसके लोकगीतों को देखना होगा। मार्मिक अनुभूतियों की अदम्य प्रेरणा तथा जीवन का विश्वसनीय चित्रण पद पद में होता है। मानव हृदय की शाश्वत अनुभूतियाँ इनमें मुखरित होती हैं। मानव को संस्कृति रूपी लता के साथ हो कला रूपी पुष्प का उद्‌भव हुआ। लोक संगीत वास्तव में अपने आप उभड़ने वाली तीव्र भावों की उमंग है। ये गीत साधारण जन-समाज के हृदय की भावनाओं को सच्चा रूप देते हुए उनके हृदय से फूट पड़ते हैं। लोक-गीत भावों के वे आवेशमय स्पन्दन हैं, जिनमें प्रकृति का प्रतिबिम्ब तथा सुरक्षित संस्कृति की झलक निहित हैं। लोक-गीत में मानव-जीवन की सहज भावनाएँ मुखरित हो उठती हैं। इन लोक-गीतों की रचयिता साधारण जनता होती है। लोक-जीवन का सुन्दरतम प्रतिबिम्ब लोक-संगीत में दिखलाई पड़ता है क्योंकि लोक-गीतों के शब्दों वा स्वरों के चयन में कृत्रिमता का अभाव रहता है। उसमें लोक-जीवन का सीधा सादा परिचय रहता है। ये व्यक्ति के वाह्य जीवन के साथ ही साथ उसके मानसिक एवं आन्तरिक भावों के भी परिचायक होते हैं। लेकिन उसमें सूक्ष्मता की अपेक्षा स्थूलता एवं स्पष्टता अधिक रहती है। इन गीतों के सहज उद्‌गार तथा सरस उक्तियाँ अपनी सरलता एवं स्वाभाविकता से मन को अनायास ही मोह लेने में समर्थ होती हैं।

कवीन्द्र रवीन्द्रनाथ के शब्दों में "जनता के अर्ध-चेतन मन की स्वच्छन्द रचना ही लोक-गीत है।" लोक-गीत उस वृक्ष की भाँति है जिसकी जड़ें अतीत में हैं। जीवन में संस्कार, ऋतु उत्सव, विवाह, पर्व, संयोग, वियोग सभी ऐसी घटनाएँ हैं जो कि हर्ष-विषाद से मानव को उद्वेलित किये बिना नहीं रहती हैं। यही वाणी के रूप में प्रकट होकर गान का रूप धारण कर लेती है, अतः मानव मन ही मन गुनगुनाने लगता है। गांधीजी के अनुसार—"लोक-गीतों में नदियाँ गाती हैं, पहाड़ गाते हैं, धरती गाती है, फसलें गाती हैं, उत्सव-मेले गाते हैं, ऋतुएँ एवं परम्पराएँ गाती हैं।"

लोक-गीतों के मूल में पौराणिक कथाएँ होती है। जो अनादिकाल से लोक में प्रचलित रहती हैं। उदाहरणतः हमारे यहाँ राम सीता, राधा कृष्ण, शिव पार्वती की कथाएँ हैं। कभी कभी लोक-गीत हजारों वर्ष के इतिहास को कहते हैं। लोक-गीत वह जीती जागती चीज है जिसके माध्यम से लोक की आत्मा बोलती है। परन्तु ये गीत कहीं भी छन्दों या अलंकारों से बँधे नहीं हैं। यह जनता का संगीत है। इसमें भावना, वातावरण, परम्परा, ऐतिहासिक तथ्यों तथा संस्कृति की सुन्दरतम झाँकी प्रतिबिम्वित होती है। ये लोक-गीत जागृत समाज के परिचायक हैं। इन पर गाँवों, खेतों और खलिहानों की छाप है। इनमें गौरवशाली आत्मा की पुकार निहित है। इनमें वीरता और तीव्रता के साथ ही साथ अवसाद-ग्रस्त जीवन का व्याकुल प्रतिविम्ब भी दिखाई देता है। जैसा कि डा० अमरनाथ झा का कथन है—"लोक-गीत के स्थूल पदों में देश की यथार्थ दशा वर्णित है, यहाँ की संस्कृति इसमें सुरक्षित रहती है।" डा० राधाकृष्णन् का कथन है—"लोक-संगीत द्वारा सामाजिक जीवन का कोष संचित हुआ है। जन-साधारण के स्वप्न और आदर्श, उद्देश्य और कल्पना सब कुछ लोक-संगीत से ही मुखरित हुए हैं।

लोक-गीतों में किसी वन-प्रदेश का गीत, किसी उदास और थकी हुयी युवती का चित्र, वात्सल्य का चित्र, ग्राम देवता का आवाहन, अच्छी फसल के लिये देवता से विनय, कोई रीति-रिवाज अथवा विश्वास का संकेत, वीर गाथा अथवा प्रेम गाथा, संयोग अथवा वियोग का चित्रण मिलता है। इन गीतों के स्वरों और शब्दों में सम्पूर्ण संवेदनाओं

और अनुभूतियों का निष्कपट, सरल और स्वाभाविक ढंग से वर्णन होता है। इन गीतों में जिन स्वरों का प्रयोग होता है वे अपनी सरलता और स्वाभाविकता के कारण हृदय को बरबस अपनी ओर खींच लेते हैं। किन्तु फिर भी सभी प्रान्तों के लोक-गीतों की स्वर सीमाओं में अन्तर होता है। कुछ प्रान्तों में तो स्वर वैचित्र्य बहुत अधिक मिलता है। उदाहरणतः बङ्गाल-महाराष्ट्र में। किन्तु फिर भी हर प्रान्त के लोक-गीतों में सरलता, स्वाभाविकता और संक्षिप्तता विद्यमान रहती है। लोक-जीवन में सर्वत्र समानता होते हुए भी प्रादेशिक भिन्नता होती है। इसीलिये प्रत्येक प्रदेश के लोक-गीत भिन्न भिन्न होते हैं।

काश्मीर के झरना, नदी, पहाड़ आदि के प्राकृतिक सौन्दर्य ने मिल कर काश्मीर को एक नयनाभिराम रूप दिया है। यहाँ के निवासियों के हृदय में भी सौन्दर्य की लहर उठती है। काश्मीर की सुरम्य घाटी सदा से जनमानस के हृदय को अपने सुरभिमय वातावरण से आह्लादित करती रही है अतः यहाँ के लोकगीतों में इन भावनाओं की स्पष्ट झलक प्रतिबिम्बित होती है। काश्मीर के लोकगीतों की विशेषता उनका माधुर्य है। जैसे—

मेरी बालिए सोरि सामान लो लो
करी छूवनि छूवनि गेनि दामन लो लो
गैम शरमन्द दखिनिरू रुत अछिपोश
केंह छि शू बिदार केंह छि जनाना लो लो
दूर आयन चान्य नूर फुलवान
सूर कोरथम स्वर्मिस्तान लो लो

अर्थात्—मेरी प्राणप्रियाः समस्त अंगों पर शृंगारकर घुंघरू छनछनाती हुई मेरे पास आ। तुम्हारी सुन्दरता के कारण दक्षिण के अछफूल भी जिनमें कुछ मनभावन हैं, कुछ दिल पसन्द हैं, लजाते हैं। जब तुम वालियां पहनती हो, तो चारों ओर प्रकाश फैलता है। ओ स्वर्ग से अवतरित अप्सरा, मेरा दिल तेरे लिये तड़प रहा है।

'रोफ' काश्मीर के प्रमुख नृत्यों में से एक है। इसमें गाये जाने वाले लोकगीत भी 'रोफगीत' कहलाते हैं। रोफगीत का एक उदाहरण देखिये—

आज द्य लोय मसवलि नाद नवबहारस, नाद नवबहारस।
जोशि आव बाग खोत वोश गुलजारस, वोश गुलजारस॥
कुकिल हुन्द कू-कू भ्य पान वुजनोवुम, भ्य पान वुजनोवुम।
कुमिख भ्य लोल बोर खोश गुफतारस, खोश गुफतारस॥
जोशि आय पोश मत्य बुलबुल सरिया, बुलबुल सरिया।
तोशना व आज किस लोल व्यवहारस, लोल व्यवहारस॥

कुंजों में नई बहार आई है, जिससे उनकी महत्ता बढ़ी है। कोयल की कूक ने जागृति प्रदान की है। छोटे-छोटे कीड़ों ने प्रेम भरी बातें की हैं। फूलों की महक से मस्त बने हुए बुलबुल उमंग में दिखाई देते हैं। आज के इस प्रेम व्यवहार से मैं क्यों न प्रफुल्लित होऊँ।

धान के कटाई के अवसर पर 'छकरी' नामक गीत गाये जाते हैं। ये गीत बड़े जोशीले होते हैं। छोटे-छोटे बालक भी हाथों से लयबद्ध तालियाँ देते हुए इन्हें गाते हैं। इसका उदाहरण देखिये—

सुबुहुक गाह प्यव सँगख द्यरिए, वोथी शुद स्वर्गच्च परिए लो।
प्रकाश नर्चान लुगु दारी तय वरिए, वोथी शुद स्वर्गच्च परिए लो॥

'सूफियास' नामक गीत विरह और मिलन के होते हैं। इन गीतों में प्रायः पुरुष ही भाग लेते हैं। काश्मीर की रमणियों की विरह कथा भी रमणीय प्रतीत होती है—

मुशका जान गुलावन,
बुन्दसय दाग छवो लालन।
बालान बुलबुल छुए,
वन्यतोम अद कर यिये॥

गुलाबों की कैसी सुगंधि है। लाले ने मध्य भाग में काला चिह्न धारण किया है। बुलबुल भी फरियाद करती है। मुझे बताइये वह फिर कब आयेगा।

हिमगिरि को गोद में फले फूले, वहाँ की जीवनदायिनी नदियों, झरनों के मीठे जल से सिंचित धरती माँ की हरीतिमा में लोट पोट कर क्रीड़ा करते हुए नेपाल के भावुक ग्रामीणों के हृदय से निकले हुए लोकगीत के स्वर वसन्त में खिले हुये पुष्प की भाँति हृदय में उल्लास उत्पन्न करते हैं। इन भावुक ग्रामीणों की स्वर लहरी पर निष्क्लांत प्रवाहित होते हुए झरने ताल देते रहते हैं, पक्षीगण सुर मिलाते रहते हैं। इनकी गूंज में प्रेम और सहानुभूति का समावेश होता है, जिसके झंकार में थकान को मिटाने वाली क्षमता होती है, हृदय को अनायास अपने में मोह लेने की मोहकता होती है। रवि की किरणें हिमालय श्रेणियों के श्वेत वृक्षों पर पड़ती हैं, चारों ओर झिलमिल करती हुयी सतरंगी किरणें बिखर जाती हैं और रात्रि के आगमन में अपने रूप को बदल कर ये पर्वतशृङ्ग चांदी बन जाते हैं। धरती, पर्वत शिखर, तलहटी श्वेत वसनों को धारण कर लेते हैं। इस प्राकृतिक सौन्दर्य को देख कर कौन न मुग्ध हो उठेगा? किसका हृदय न कोयल बन जायगा? किस भावुक के हृदय में अन्तर का संगीत मुखरित न होगा?

यहाँ के लोक गीतों में मधुरता सरसता, प्रवाह तथा कलकल निनाद करते हुए मृदु झरनों के समान गति शीतला है। एक युवक अपने ढोरों को चराकर लौट रहा है, उसकी दृष्टि अस्त होते हुये सूर्य की ओर पहुँच जाती है। वह उस अनुपम सौन्दर्य से मुग्ध होकर गाने लगता है—

कति राम्रो डांडाको धाम, सुन कल्पे झलझल परे को।
कति राम्रो रातमाटे पाये, होला कि सुनैले मोरे को॥

अर्थात् वह इसी भ्रांति में है कि कहीं सारे पर्वत शृंग और तलहटी सोने की तो नहीं हैं। वसन्त के आगमन से चारों ओर पुष्प खिल उठते हैं। मादकता का साम्राज्य छा जाता है। ऐसे अवसर के नेपाली लोकगीत की एक छटा देखिए—

'धान को बाला हरियो भयो, पानी को बूँद ले,
जोवन मेरो यो भरिलो बैंस को हवाले।
लाली गुरांस बन को बनैमा, मेरो माया मन को बनैमा॥'

अर्थात्—एक युवती कहती है कि पानी पड़ने से धान की बालियों में हरियाली छा गयी, उसी प्रकार मैं भी यौवन की हवा से खिल उठी हूँ और जिस प्रकार वन में टेसू की लाली छा गयी है, मेरे मन में भी प्रेम का अंकुर उग आया है।

नेपाल में 'जुहारी' नामक लोकगीत प्रचलित है जिसमें प्रतियोगिता की भाँति गाये जाने का कार्यक्रम होता है। उपत्यका में प्रचलित एक लोकगीत है जिसे 'भ्याउरे' कहते हैं। इस गीत को विरह गीत भी कह सकते हैं। इसमें प्रेमी या प्रेमिका के वियोग का वर्णन होता है। 'सवाई' एक प्रकार का लोकगीत नेपाल में प्रचलित है। ये ऐतिहासिक घटना

पर आधारित होते हैं। सवाई लोकगीतों में राजा के यशोगान का भी वर्णन होता है तथा इसका उपयोग युद्ध भूमि में उत्साह संचार करने के लिये भी प्रयोग किया जाता है। इस प्रकार से नेपाली लोकगीत अपनी मधुरता में शहद सा मधुर और भावों में सागर सा गहरा है।

तमिलनाड में प्रचलित ऐसे कई मार्मिक लोकगीत हैं जो अपनी मार्मिकता और मधुरिमा द्वारा हृदय को मुग्ध कर लेते हैं। यहाँ के भावुक कृषक केवल शरीर को विकसित करने वाला अन्न ही नहीं उत्पन्न करते हैं, बल्कि हृदय को विकसित करने वाले प्रेम को भी पालते हैं। इसका उदाहरण देखिये—

चित्र चित्र वरिड कट्टि, चेवलै माड्डु रण्डुम् पूट्टि।
वाषैक्काय पार एद्रि, वारारिड अ पुरुसन॥

अर्थात्—सखी युवकी को पथ पर जा मिलने का आदेश देते हुये कहती है—भूरे बैलों की जोड़ी जोते केलों का भारी बोझ लादे आता है री तेरा साजन।

तमिल लोकगीतों में जैसे लौकिक जीवन की प्रत्येक दशा का वर्णन है उसी प्रकार आध्यात्मिक तत्वों का भी वर्णन मिलता है। सरल से सरल किन्तु धार्मिक ढंग से सांसारिक जीवन की अस्थिरता एवं तुच्छता तथा निरर्थकता के सैकड़ों पद तमिल लोकगीतों में पाये जाते हैं—जिस शरीर के सौंदर्य पर मानव पागल रहता है आखिरकार वह कितना खोखला और तुच्छ है इसका उदाहरण तमिल लोकगीत में देखिये—

कायमेयिदु पोय्थडा, काट्रडैन्ग पैयडा।
मायानर कुयवन चेट्टु मरणु पाण्डं ग्रोडडा॥
उप्पु मरणुं ओट्टै सूंगिल ओट्टि दैयत्त वीडडा।
उलुत्त नरम्बुंत्तवेलुत्ततोलुं, इपुत कट्टिय कूडडा॥

इसका अर्थ है—यह तन झूठा है पवन भरा थैला है। कुलाल मायावी का यह मिट्टी का भांडा है। खारी माटी बांसों को जोड़ कर कुटिया बनी है। गोरी चमड़ी सड़ी नसों का शारीरिक पिंजरा बना हुआ है।

हिमांचल प्रदेश के लोकगीत अपना सौन्दर्यपूर्ण स्वरूप प्रस्तुत कर मानव को रसानुभूति कराने की क्षमता रखते हैं। श्वेत हिमशिखर, घने देवदार, मचलती इठलाती कलकल निनाद करती हुयी नदियाँ हिमालय की सुन्दरता में चार चाँद लगा देती हैं। संध्या की पावस बेला में ढोल डफ, एकतार आदि से सुसजित संगीत गूंज उठता है—

लाणा ढोलोरा ढमाका मेरा जीवणू बोड़ा बांका।
काल्हे सोछा जीवणू काल्हे कोनी आप॥ (ग्रीष्म वर्णन)

बर्फीली पहाड़ियों पर भुवन भास्कर की किरणें कैसी सुनहरी प्रतीत होती हैं। सूर्यास्त को देख कर वह कह उठता है कि कहीं समस्त तलहटी सोने की तो नहीं हो गयी है? चुने हुये अवसरों पर सिरमौर नाम का एक शृंगारिक लोकगीत गाया जाता है —

बाँके बाबा लिये धीये, गे वीडिए तू जप दे भाजंगे।
बोलो भुइए नीरुलुआ ढाँको पाये रैया बीड़दा नीरजुआ॥

इस गीत में—मनमुटाव के क्षणों में प्रेमी प्रेमिका को किस प्रकार मनाता है इसका चित्रण है।

साजन की प्रतीक्षा में बैठी हुयी सजनी का कुकु पक्षी से वार्तालाप इस लोकगीत में देखिये—

बाशी वे मेरेया कुकुआ, पंछिया वे उडि रामी वाणा
सुआ वे चगा तीयें भुरला, कुकुआ मोरे वे हाथोरा राणा।

तेईं री बोली खोरी पांखरी, सीजो सी जी जेश ला थरोसी वाणा
साजनी रे देशो वे आये पंछिया मेरे, छांड़ि नी हामी पा पिया पुरानी लाणा।

"कुकु पक्षी तुम मेरे पास चहकते रहना, तुम कितने सुन्दर हो। ऐसा लगता है तुम स्वयं राम के द्वारा बने हो। तुम मेरे साजन के देश से आये हो। तुम मुझे छोड़ कर मत जाना।"

यहाँ के लोकगीतों में प्राकृतिक सौन्दर्य का विशेष वर्णन रहता है। प्रेम की गाथा यहाँ के लोकगीतों में विशेष रूप से पाई जाती है।

जम्मू में काम करती हुई कामिनियाँ भी गुनगुनाती हैं। बसन्त के आगमन के साथ ही मनमोहक पुष्प खिलने लगते हैं, वायुमण्डल सुगन्धित हो उठता है, पक्षियों के नये नये पंख उग आते हैं। ऐसे सुन्दर एवं सुरभित वातावरण में चारों ओर से लोकगीतों की धुनें सुनायी देने लगती हैं। इसका एक उदाहरण देखिये—

धारी फुल्लोरी च्यूते सोने
उड्डी फुल्लोरी
गुलब.सो ओ,
पंख फखेरु उडन लगा
मानो लगा री उदास
उडी भोरा उडी भोंम

"पर्वतों पर फूल खिलने लगे हैं, वायुमण्डल सुगन्धित हो रहा है। पंछियों के नये नये पर उग आये हैं, परन्तु मेरा मन उदास है। मेरे भवरें तू लम्बी उड़ान भर और मेरे पास आ जा।"

मरु प्रदेश राजस्थान की वीरतापूर्ण धरती पर भी श्रृंगार कल्लोल करती सरिता प्रवाहित होती हैं। यहाँ के लोक-गीतों में जन साधारण के जीवन का प्रतिबिम्ब मिलता है। यहाँ के लोकगीतों में पौराणिक देवी, देवताओं का विशेष महत्व है। किसी भी शुभ कार्य के पूर्व विनायक वन्दना की जाती है—

आज गजानन्द काका सा के नूँथ्या
जी काकी का ने नूँत जियामा, हो विनायक
कल्ला के छाजे नोबत बाजे
नोबत बाजे नगारा री बाजे
जो रणतभँवर गरणाँयो, हो विनायक।

राजस्थान में होली के बाद सोलह दिन तक कन्याएँ एवं महिलाएँ गौरी पूजा करती हैं। इस विषय में अनेक लोकगीत गाये जाते हैं।

देखो मोरी सईयो ए विरमादतजी रै छावै री गणगोर
ईसरदास ल्याया छै गणगौर, रोवाँबाई रै बीराँ री रणगौर

इस गीत में गणगौर की सवारी निकलने के दृश्य का वर्णन है। 'सुहागदार बोडलो' लोकगीत विवाह के अवसर पर गाया जाता है। इसमें बनाँ (दुलहे) बनी (दुलहिन) का वार्तालाप रहता है।

बनड़ो तो बूझै ए बनड़ी लड़ली
ए बनड़ी कै गुण तीखा थारा नैण, सुहागदार बीड़लो
सुरमो तो साच्यो म्हेंगै मोल को,
राईवर ऐ गुण तीखा म्हारा नैण, सुहागदार बीड़लों

राजस्थान में वसन्त के अवसर पर चंग एवं डफ वाद्य पर गीतों की जो गम्भीर ध्वनि गुंजरित होती है, उसकी समता अन्यत्र मिलना कठिन है। बसंत पंचमी से लेकर धुलड़ी तक राजस्थान का समस्त वातावरण डफ के गीतों की आवाज में गूँजता रहता है। डफ के साथ जो गीत गाये जाते हैं उन्हें 'घनाल' अथवा 'होरी' कहा जाता है। डफ के लोकगीतों का विषय साधारणतया रामकथा और कृष्ण चरित्र होता है। इस अवसर पर यहाँ 'घूमर' आदि वसन्ती गीत गाये जाते हैं।

पावस के कजरारें मेघों के प्रथम दर्शन से ही मरु प्रदेश राजस्थान की समस्त तरुणियों में उमंग की लहर दौड़ जाती है। दिग्दिगन्त से गीतों की सुमधुर प्रतिध्वनियाँ गुंजरित होने लगती है। ऐसी मनमोहक सुहावनी ऋतु का सांस्कृतिक पर्व 'सावन की तीज' राजस्थान की तरुणियों का अपना त्यौहार है। राजस्थान की तरुणियाँ अपने इस प्यारे त्योहार के आगमन की खुशी में झूम झूम कर गा उठती है। ये गीत मानव हृदय को अपनी मार्मिकता से विभोर कर देते हैं। सावन मास में ससुराल में बैठी बहिनों का मन पीहर जाने के लिये अधीर हो उठता है—वे अपने भैया की प्रतीक्षा के गीत गाने लगती है—

सावण तो लै'र्‌यो भादवो रे, बरसै च्यारूँ कूंट
म्हारा मोरला, सावण लै'र्‌यो रे, सावन तो बाई गबरां सास रै
कोई मानी 'राम छै लणिहार, म्हारा मोरला सावन लै'र्‌यो रे
सावणियो सुरगलो रै लाल, आसी वीरां कानी राम पावणो
ल्यासी बाई गबरां नै बैथड़ी जुताय, म्हारा ओरला सावण लै'र्‌यो रे।

"सावन भादो लहरा रहा है। चारों दिशाओं में वर्षा की फुहारें लगी हैं। हे मेरे मयूर सावन लहरा रहा है! सावन में बहिन गौरी ससुराल में है। उन्हें कान्हा भैया पाहुन बनाकर लिवाये आयेगा और गौरी बहन को रथ में बिठाकर पीहर ले जायेगा। हे मेरे मयूर सावन लहरा रहा है।"

भोजपुरी लोकगीत बड़े सरल होते हैं। इन गीतों में एक अद्‌भुत सजीवता होती है तथा आत्मा को स्पर्श करने की अनोखी क्षमता होती है। खेती के गीतों में भोजपुरी प्रदेश बहुत सम्पन्न है। यह देश मुख्य रूप से अनपढ़ है तथा इनके जीवन का आधार इनकी खेती है। जीवन की शोभा कुटुम्ब है। भोजपुर के किसान सकुटुम्ब दिनभर खेतों पर जुताई बुआई का काम करते हैं। इनकी स्त्रियाँ खाना लेकर दोपहर तक पहुँचती हैं। कटाई के समय सभी लोग मिलकर काम करते हैं। इन सब कामों को करते समय मन प्रसन्न रखने के लिये एक साथ मिलकर गीत गाने लगते हैं।

"बोउली मैं गेहूँआँ उपजि गइले अँकरी।
डाणारा बइठल प्रभु झंखे रावल मुनियाँ॥
जनि प्रभु झंखहु जीन झखि मारहु।
अँकरी बदली गोहुआँ पीसबि रावल मुनिया॥"

किसानों ने गेहूँ बोया था परन्तु गेहूँ के बदले घास उग आती है जिससे उसको बहुत दुःख होता है। उस समय उसकी पत्नी उसे सांत्वना देते हुये कहती है कि तुम दुखी मत हो, मैं अंकडी घास बदलकर गेहूँ लाकर पीसूँगी।

भोजपुरी लोकगीतों में सावन भादों का अत्यधिक महत्व है। सावन भादों में समय-समय पर खेतों की जुताई की जाती है और इन्हीं दिनों धान की रोपनी होती है भुण्ड की भुण्ड स्त्रियाँ रोपनी करती और गाती जाती हैं।

सखिन संग सोहनी करत हम रहली तऽ
पिया मोरे अइलन ओहि रे डगरिया
जिया नाहीं मानत तऽ हमहूँ चितइ देहली
सखि सब देख लिहली मिलत नजरिया
हम तऽ लजाई गइली मूई में गड़ाई गइलीं
खोदि खोदि काहें सब 'बाहरें' सवरिया

भोजपुरी लोकगीतों में ऋतुओं के अलावा ईश्वर की चर्चा भी सुनने को मिलती है। निम्नलिखित लोकगीत में रामचन्द्र की बाल्यावस्था का बड़ा ही मनोहारी स्वाभाविक तथा सुन्दर चित्र हुआ है—

रामा के गोड़वा घुघुरवा बड़ा नीक लागे हो
नान्हे गोड़वन चलत घुटुरुवां
सबै मन मोहत हो।

इन सब के अतिरिक्त भोजपुरी गीतों में राष्ट्रीय भावना के गीत भी मिलते हैं—

जाहु जाहु पिया देश की लड़इया में
छोड़ देहु अब कदरईया हो सईयां, सियाराम के बानी।

छत्तीसगढ़ में सिंगनी मछली के विषय में रचे हुये लोक गीत बहुत लोकप्रिय हैं।

धीमर के घर बालक भये है।
धरे उसीसों जाल हो,
सिंगनी मधुरियाँ हो घर घर रोवें माया
पैदा भइन जीऊ के काला हाय रे
हो हो हो! पैदा भइन जीऊ के काला हाय रे!

बसन्त पंचमी के आगमन में यहाँ की स्त्रियाँ भी गान आरम्भ कर देती हैं। फगुवा गान आह्लादकारी वातावरण की सृष्टि कर देता है—

हारे, मोरे सैया, घर आंगन ना सुहाय!
घर आंगन न सुहाय मोरे सैंया!
घर आंगन न सुहाय!

इसके अतिरिक्त 'सुआ' 'ददरिया' 'भोजनी' 'गौरा' लोकगीत भी प्रचलित है। गढ़वाल का तो कहना ही क्या है! यह तो प्रकृति का सुरम्य क्रीड़ास्थल है। वसन्त के अवसर पर जौ को हरियाली को काटते हुये दमामा (एक वाद्य) बजाकर वसन्त का दिल खोलकर स्वागत करते हैं—

आयो बसन्त प्यारो,
कुई फूल फूले व्याली
कोई फूले आज……

फागुन के आगमन पर यहाँ की स्त्रियाँ 'झुमैला' और खुदेड़ गीत गाती हैं। झुमेलो गीत यहाँ बहुत लोकप्रिय है—

**आई गैन ऋतु बौड़ी जनी दाई फेरो झुमैलो**

गुजरात का गरबा लोक गीत है, जिसके साथ नृत्य भी करते हैं। इसमें अधिकतर होरी गोत में राधा कृष्ण की लीलाओं का वर्णन रहता है। यह स्त्रियों द्वारा गाया जाता है। शरद पूर्णिमा की रात को गुजरात की युवतियों में 'गरबा' की उमंग छा जाती है —

**शरद पूनमनी रातड़ी रंग डोलरियो, माता रमवा दयो रे रंग डोलरियो**

गुजरात की स्त्रियाँ इस गीत में कृष्ण की मुरली बजने का वर्णन करती हैं—

**भूलण मोरली वागी रे राजाना कुँवर, हालोने जोआ जाय रे**
**मोरली वागी रे............**

'अमर थैंनरो' गुजरात में एक लौरी है जिससे माता अपने बच्चे की अमरता का भाव प्रकट करती है। 'मकराणी काद्' एक ऐतिहासिक लोकगीत है जिससे इसे व्यक्ति की प्रशंसा को जाती हैं जो अमीरों के धन को लूट कर गरीबों की सहायता करता है। 'चालो आपणे घेर रे' यह कन्या की विदाई के समय गाया जाता है। 'हरी मुख जाइने रे हो हरख्याँ' डाँडियाँ रास के समय गाई जाती हैं; इनमें कृष्ण के स्वरूप का वर्णन रहता है।

महाराष्ट्र में 'ओवी' लोकगीत बहुत ही लोकप्रिय है। खैतों में काम करते समय तथा कपड़े धोते समय, झूला झूलते समय यह गीत गाया जाता है—

**पहिली माझी ओवी, पहिला माझा नेम।**
**तुलसी खालीं राम, पोथी वाची ॥**

'जा माइया माहेरा' लोकगीत में पुत्री अपनी ससुराल से चिड़िया द्वार अपना सन्देश पीहर भेजती है। 'आला ग श्रावण धरती' लोक गीत महाराष्ट्र की स्त्रियाँ 'मंगलागौरी' के पूजन के समय गाती हैं। 'गंगा यमुना दोधी बहिणी' वरवधू की बिदाई के अवसर पर गाया जाता है 'पुनीच्या चाँदा' लोक गीत 'नारियल-पूर्णिमा' त्यौहार के दिन गाया जाता है। इस दिन लोग समुद्र को पूजा करते हैं और इसी दिन से मछली पकड़ना आरम्भ कर देते हैं। महाराष्ट्र में 'नागपंचमी' त्योहार बड़े उत्सव से मनाया जाता है। इसी अवसर पर ,नाग पंचमीला नागा' गीत स्त्रियाँ गाती हैं।

संथाली लोग बिहार राज्य की अन्य जातियों में से एक है। इसके लोक गीतों से इस जाति का गौरव विदित है। ये लोग रामचन्द्र की पूजा करते थे। इनका कथन है कि रामचन्द्र जी के वनवास के समय इनके वंशज रामचन्द्र जी के सम्पर्क में आये थे तथा रावण के साथ युद्ध में संथालों के पूर्व मुख्य सहायक थे, जो कि इनके गीतों से स्पष्ट होता है—

**मोर हापड़ाम को रोड आझातुधा काथाय सेवाय**
**जुगेर यो राम राजाए ताहें काना ओकते जोतो खारवार**
**होड़ उभी तुलुच लोंका ते सेनकाते रावा ने राजा**
**हारे लागित को जोड़ो आदेय**

—नृत्य—



—वर्षा—



शैलमती सिंह, बी० ए० तृतीय खण्ड

बंगाल के लोकगीतों की अपनी विशेषता है। यहाँ के लोकगीतों में विभिन्न प्रकार के स्वरों का सम्मिश्रण होता है तथा यहाँ के लोकगीतों में जितना अधिक चढ़ाव उतराव है तथा रस की उपलब्धि प्राप्त होती है उतनी शायद ही कहीं के गीतों में होती हो।

बंगाल की धरती धान-पटसन के लिये किसानों को प्रिय है। यह धरती मछली पकड़ने वाले धीवरों की धरती है। आज भी भटियाली की धुनों से मानव जाति के प्राणों का संगीत सुन पड़ता हैं। ये नाव खेने वाले संगीतज्ञ नहीं होते परन्तु सब वे अचानक गा उठते है—

मनमाझी तीर बैठा ने रे भाई।
आमि आर जाइते पारलाम ना॥

नाविक के भाटियाली संगीत का रस सुनने वाले को भी रसविभोर कर देता है। यहाँ के ऋतु सम्बन्धी गीतों में बसन्त के गीत बहुत प्रसिद्ध हैं। उनमें शब्दों की अपेक्षा मादक स्वर लहरी अधिक आकर्षक एवं मनोहारिणी होती है। बंग प्रदेश की किशोरियां तमसाच्छन्न निशाओं में खुले प्रांगण में वासन्ती गीत गाती है—

सखि लो, आवार बूझि बसन्त एलो,
ए वार वसन्त रे हाऊया लेगे छे
वावी देर गाय
पाका चूल फुर फुर करे
दामाद ऐसे खुले देय,
एवार वीवी देर भवाइलो
एमन साड़ी के पहिराइलो
साड़ी आंचला, देखरे रंगीला।
हेन साड़ी कोन रंगरेज रंगाइलो ?

सखि लो फिर से बसन्त आया। इस वार बसन्त का पवन वधूटियों का कोमल बदन छू गया धवल अलकावलि फुर-फुर उड़ रही है। प्रियतम आकर उसे तोड देता है। इस वार वधूटियों को किसने उन्मत्त किया हैं ? ऐसी साड़ी किसने पहनायी है। साड़ी का आंचल देखो, रंगीले ! इस साड़ी को किस रंगरेज से रंगवाया ?

बंगाल के चारो ओर हरे भरे वृक्षों तथा पौंधों का सुन्दर दृश्य नदी आदि का मनोरम चित्रण वहाँ के निवासियों को अनायास ही आकर्षित कर लेता है इस प्रकार के प्राकृतिक वातावरण में उनके हृदय के भाव सुसुप्तावस्था में नहीं रह पाते हैं। अतः उनके कंठ से नाना प्रकार लोक गीत निर्गत होते हैं। यहाँ पर मछली पकड़ते हुये धीवर 'सार गीत' 'छतपीटेरे गीत' तथा पनली गीत अत्यन्त सुन्दर होते हैं। इसके अतिरिक्त कीर्तन गान यहाँ के निवासियों की अनूठी वस्तु है। कृष्ण राधिका के प्रेम भाव को गायक भक्ति के साथ गाता है।

उत्तर प्रदेशीय लोकगीतों का क्षेत्र बहुत विस्तृत है। यहाँ पर विभिन्न त्यौहारों तथा विभिन्न अवसरों के लोकगीत प्रचलित हैं। विवाह के अवसर पर स्त्रियाँ ढोलक बजाकर गीत गाती हैं। सन्तान के जन्म पर स्त्रियाँ 'सोहर' गाती हैं। चक्की पीसते समय चक्की के गीत गाये जाते हैं। घोड़ी, बन्ना, ज्यौनार, जनेऊ, भात, माँड़वा आदि लोकगीत उत्तर प्रदेश में बृजभूमि की ओर विशेष रूप से प्रचलित हैं। इस प्रकार लोकगीतों के अनेक प्रकार हैं। जिनमें से मुख्य निम्न-लिखित हैं—

**विरहा**—यह गीत यादव वंश में प्रचलित है। विवाह के अवसर पर कन्या पक्ष के व्यक्ति वर पक्ष के यहाँ जाकर नगाड़े के साथ रात भर विरहा गाते हैं।

"हर हर करके चली जब गंगा महरानी हो सवरीया।
देवता लेवे लहरिया ना, भागीरथी ने किया तपस्या
तन मन अपना जारा, नारायण की चरण से निकली तब
गंगा की धारा कि अइलीन काशी नगरिया ना॥"

**चदैनी**—यह ग्वालों का गीत है। प्रायः ग्वाले लोग इसे गाते हैं।

**झूमर**—यह गीत कई प्रकार के होते हैं जैसे—विरहा का झूमर, कजली का झूमर, शीतला देवी का झूमर आदि।

**नऊआ भक्कड़**—यह नाइयों का गीत है। विवाह शादी के अवसर पर इसे गाया जाता है।

**आल्हा ऊदल**—इसमें आल्हा ऊदल की ऐतिहासिक लड़ाइयों का शौर्यपूर्ण वर्णन होता है।

**बारह मासी**—विरह, प्रेम तथा भगवान राम-कृष्ण की लीला का वर्णन करते हुए बारह महीने के नाम जिस गीत में आ जाते हैं। उसे बारह मासी कहते हैं।

**सावनी**—वर्षा ऋतु में झूले के साथ गाये जाते हैं।

**कजली**—यह सबसे अधिक लोकप्रिय है। वरसात के दिनों में गावों में सुन्दर एवं रसीली कजलियाँ गायी जाती हैं। मिर्जापुर और बनारस की कजली प्रसिद्ध है।

'हरि हरि मिर्जापुर में खेलब हम कजरिया रे हरि'

× × ×

'झूला पड़े कदम्ब की डारी झूले कृष्ण मुरारी ना'

कजरी में आजकल भक्ति रस को भी स्थान प्राप्त हो गया है—

'हरि हरि शंकर रूप भयंकर, व्याहन रे हरि'

**लावनी**—आज से पचास साल पूर्व इसका प्रचार था लेकिन अब कम सुनने में मिलती है।

पंजाब के लोकगीतों में टप्पे का विशिष्ट स्थान है। यह विवाह के शुभ अवसर पर ढोलक के साथ गाये जाते हैं। ये प्रश्नोत्तर की भाँति भी होते हैं। एक टोली प्रश्न करती है और दूसरी उसका जवाब देती है। इसका एक उदाहरण देखिये—

लड़की—'सुण हीर पई कँदी ज़िदड़ी दी बाज़ी चत्रा ऐस ख़ेड दी लग जांदीए'
लड़का—'सुण राँझा क्या कँदा ए, रौशन रेंदी शमाँ परवाना जल जांदा ए' ......
इसी प्रकार 'जिन्दुआ' 'अबरसरे दियाँ' 'हीर' लोकगीत हैं जो कि विभिन्न अवसरों पर गाये जाते हैं।
एक पंजाबी लोकगीत में गांधी के सहयोग का प्रेरणात्मक प्रभाव देखिये—

'उपजे गांधी काल गोरन खो करबे सफाया'

गोवा में निम्नलिखित गीत बहुत लोकप्रिय है। यह सामूहिक रूप से गाया जाता है—

सान्ता, निच्या, डोंगस्यात, पाकल आपयता।
ताम्बड कापड नेसल्यो रुपिया दाखव्यता॥

ए तुम्या गल्यान फातुर, कोणी घातलो आम्रोला;
ए तुम्या, भाल्याक फुलानु, कोणी भावलिन आम्रोला।
ए तुम्या, पाँयन चिनेलाँ, कोणी घातलि आम्रोला॥

इस प्रकार से अन्त में हम कह सकते हैं कि लोकगीत विराट मानव का मुस्कराता हुआ नैसर्गिक प्रसून; लोक हृदय का उद्‌गार है जो हृदय से अनायास फूट पड़ता है। सरलता, सरसता, माधुर्य एवं स्वाभाविकता उसकी विशेषता है। वह असीम है। यह लोक राष्ट्र की अपूर्व निधि है जिसमें मानव जीवन का इतिहास छिपा हुआ है

ब्रजभाषा के कवि किशोरी लाल का कथन अविस्मरणीय है—

भूलो न यहि सम्हारे रहो।
ये धरोहर है पुरखों की कहानी॥



## "विधवा धरती"

अलका बी. ए. प्रथम खण्ड

आज रो रही विधवा धरती,
जिसने सदा हँसी सीखी।
आज देश के काल चक्र ने
मनुष्यता की गति रोकी,
आँसू ही आँसू हर दर पर,
पिसती करुणा है बिलख रही,
अट्टहास करती निर्दयता,
चिता दया की सुलग रही,
झोपड़ियों की छत गिरती, आज०

बचपन रहा पुकार दया के
उन झूठे हकदारों को,
अंदर से नर पशु, पर बाहर,
देश के इज्जत दारों को
उस बहार का इन्तजार क्या,
जो बीतेगी उन कलियों की, आज०

पिसता बचपन जो निरीह है
आज स्वार्थ की पाटी पर,
और बुढ़ापा सिसक रहा है,
भारत माँ की छाती पर,
नींव धर्म की टूट रही है,
जलती ज्वाला हिंसा की, आज०

सूनी न हो माँग धरा की,
जहाँ प्यार की लाली थी,
लेटी है हिंसा की ज्वाला में
जो सत्य धर्म की प्यारी थी,
विधवा किया सुहागन माँ को
बर्बरता ने नर पशु की, आज०

कहाँ गया उपदेश तुम्हारा,
धर्म बचाने आने का
बुझते हुए धर्म दीपक में
फिर से ज्योति जलाने का
आओ और बचालो दुनियाँ,
गाँधी, बुद्ध, और ईसा की,
आज रो रही विधवा धरती,
जिसने सदा हँसी सीखी।



# "आशा"

आशा दर, बी० ए० तृतीय खण्ड

एक किशोर, कितना सौम्य, कितना सुशील। एक किशोरी, स्नेह की मूर्ति। दोनों ही एक दूसरे के साथ खेल रहे हैं।

"जीवन बाबू जीवन क्या है ?" मुस्कराते हुए बाला ने पूछा। जीवन कुछ देर चुप रहता है। अचानक होठों पर एक विजय की मुस्कराहट लिए कहता है "मनुष्य की "आशा" ही उसका जीवन है।"

आशा कुछ समझती है और कुछ समझने की चेष्टा करती है।

जीवन और आशा अब बड़े हो चुके हैं।

एक दिन जीवन जब घर पहुँचा तो द्वार पर भैया को खड़ा पाया। उनका चेहरा उदास था। "क्यों भैया कोई विशेष बात हुई है क्या" जीवन ने पूछा। "नहीं कोई बात नहीं है" भैया ने प्रत्युत्तर दिया। जीवन ने देखा भैया का स्वर काँप रहा था।

रात्रि में........जीवन और भैया दोनों ही अपनी-अपनी चारपाई पर लेटे थे, पर दोनों की ही आँखों में नींद नहीं थी। दोनों ही कुछ सोच रहे थे। जीवन का मस्तिष्क भविष्य का निर्माण कर रहा था और भैया जीवन के सुनहले स्वप्न को टूटता हुआ देख रहे थे।

भैया ने कहा—"जीवन एक बात पूछता हूं ! सच-सच बताना।"

"हाँ हाँ पूछिये भैया। मैंने कब आपसे कोई बात छिपाई है।" भयभीत हृदय से जीवन ने कहा।

"तुम आशा को प्यार करते हो न ?"

"------हाँ------"

"उसी से विवाह भी करना चाहते हो ?"

जीवन चुप रहा। उसने देखा भैया की भरी हुई आँखें उसकी आँखों से मिलना नहीं चाहती थीं। इधर-उधर घूमती हुई आँखों ने देखा—मेज के ऊपर बहुत ही सुन्दर ढङ्ग से लिखा हुआ टँगा था—"आशा ही जीवन है।"

अनुभवी आँखों ने प्रश्न का उत्तर पा लिया था, भैया उठ कर जाने लगे। जीवन ने उन्हें रोक लिया। जीवन के बहुत पूछने पर भैया ने कहा—"आज तक जो दो प्रेमियों के साथ होता आया है वही तुम्हारे साथ भी होने जा रहा है।"

जीवन पूछ बैठा "आखिर हुआ क्या है ?"

भैया बोले—"आशा के घर वाले आये थे आशा के साथ तुम्हारा सम्बन्ध करने। पिता जी को यह बात स्वीकार नहीं। पर तुम घबराओ नहीं जीवन, मैं तुम्हें बरबाद नहीं होने दूंगा।"

जीवन ने कभी आशा के साथ विवाह की बात तो नहीं सोची थी पर उससे विलग होने की कल्पना भी तो नहीं की थी। संजोए सपने एकाएक मिट्टी में मिल गये।

× × × ×

जीवन के पिता जी जीवन से कह रहे थे—"बेटा! अब तक मैं तुम्हारी प्रत्येक छोटी बड़ी इच्छा को पूरा करता आया, क्या मेरे बुढ़ापे की इस पहली और अन्तिम इच्छा को पूर्ण नहीं करोगे?"

जीवन को मानो चक्कर आ गया। अपनी कोमल अभिलाषाओं, इच्छाओं का दमन कर जीवन ने बुझे स्वर में पिता को आशा से विवाह न करने का वचन दिया।

× × × ×

"जीवन, तुम पिता जी की आज्ञा मान कर कोई आदर्श उपस्थित नहीं कर रहे हो। तुम स्वयं को धोखा दे रहे हो।" भैया का स्वर कुछ उत्तेजित था। जीवन ने कहा—"पिता जी ने आज तक मुझसे माँगा ही क्या था। यदि यह उनकी पहली इच्छा आज्ञा बन कर आयी है तो मैं स्वीकार करने में पीछे न रहूंगा।" जीवन का मस्तिष्क घूम रहा था।

भैया समझाते हैं—"तुम्हीं सोचो, यह न्याय कहाँ तक उचित है कि यदि आशा के घर वाले १५०००) नहीं दे सकते तो हम उनके यहाँ विवाह न करें। क्या तुम कोई जानवर हो कि तुम्हारी कीमत लगाई जा रही है। यदि तुम नहीं आगे बढ़ोगे तो समाज को रास्ता कौन दिखायगा। क्या १५०००) रुपयों के लिए अपने और आशा के जीवन के अरमानों को मिट्टी में मिला दोगे।"

जीवन का धैर्य समाप्त हो चुका था। उसका मन विद्रोह कर उठा।

× × × ×

जीवन कमरे में लेटा सोच रहा था "मुझे आशा के जीवन को दुःखमय बनाने का अधिकार ही क्या है? मैंने उसका हाथ पकड़ कर आगे बढ़ाया और स्वयं पीछे हट रहा हूँ क्यों? मैं अवश्य ही कल कह दूंगा। जीवन को लगा आशा उसे बुला रही है। वह स्वयं को नहीं रोक सका। डगमगाते पैर उसे आशा के पास ले चले।

× × × ×

जीवन आशा को देख रहा था।......चेहरा उदास था, आँखें नीचे देख रहीं थीं, होंठ कुछ पूछने को खुलना चाहते थे। मौन असह्य था।

"आशा चुप क्यों हो।"

...........आशा चुप रही।

"आखिर बात क्या है? बहुत दुबली हो गई हो। क्यों कैसी तबियत है?"

जीवन ने देखा आशा की आँखों से आँसू टप-टप गिरने लगे और जीवन के मस्तिष्क से रुपयों की खन-खनाहट गूँज उठी।

किसी प्रकार चुप हो आशा ने पूछा--"आप आते क्यों नहीं थे।"

जीवन जानता था यही आशा का प्रथम प्रश्न होगा पर वह क्या उत्तर दे........कुछ देर रुक कर उसने कहना प्रारम्भ किया "कारण जानना चाहती हो आशा! मेरे आने का कारण दो मानव जीवन के अरमानों को चिता पर सजा कर ही शान्त होगा।" भावुकता में जीवन बोल उठा "मैं तुम्हें प्यार करता था, करता हूं और आजीवन करता रहूंगा। तुम भी मुझे प्यार करती हो यह मैं जानता हूं। पर यह दुनियाँ को स्वीकार नहीं कि हम तुम एक हो जायें। मुझे तुमसे विलग और सर्वदा के लिए विलग होना ही है। यही विधि का विधान है आशा। मेरे पास १५००० रुपये नहीं है कि मैं अपना ही जीवन मोल ले सकूँ।" इतना कहने के बाद जीवन चुप हो गया।

# "आशा"

आशा दर, बी० ए० तृतीय खण्ड

एक किशोर, कितना सौम्य, कितना सुशील। एक किशोरी, स्नेह की मूर्ति। दोनों ही एक दूसरे के साथ खेल रहे हैं।

"जीवन बाबू जीवन क्या है ?" मुस्कराते हुए बाला ने पूछा। जीवन कुछ देर चुप रहता है। अचानक होठों पर एक विजय की मुस्कराहट लिए कहता है "मनुष्य की "आशा" ही उसका जीवन है।"

आशा कुछ समझती है और कुछ समझने की चेष्टा करती है।

जीवन और आशा अब बड़े हो चुके हैं।

एक दिन जीवन जब घर पहुँचा तो द्वार पर भैया को खड़ा पाया। उनका चेहरा उदास था। "क्यों भैया कोई विशेष बात हुई है क्या" जीवन ने पूछा। "नहीं कोई बात नहीं है" भैया ने प्रत्युत्तर दिया। जीवन ने देखा भैया का स्वर कांप रहा था।

रात्रि में........जीवन और भैया दोनों ही अपनी-अपनी चारपाई पर लेटे थे, पर दोनों की ही आँखों में नींद नहीं थी। दोनों ही कुछ सोच रहे थे। जीवन का मस्तिष्क भविष्य का निर्माण कर रहा था और भैया जीवन के सुनहले स्वप्न को टूटता हुआ देख रहे थे।

भैया ने कहा—"जीवन एक बात पूछता हूं ! सच-सच बताना।"

"हाँ हाँ पूछिये भैया। मैंने कब आपसे कोई बात छिपाई है।" भयभीत हृदय से जीवन ने कहा।

"तुम आशा को प्यार करते हो न ?"

"......हाँ......"

"उसी से विवाह भी करना चाहते हो ?"

जीवन चुप रहा। उसने देखा भैया की भरी हुई आँखें उसकी आँखों से मिलना नहीं चाहती थीं। इधर-उधर घूमती हुई आँखों ने देखा—मेज के ऊपर बहुत ही सुन्दर ढङ्ग से लिखा हुआ टँगा था—"आशा ही जीवन है।"

अनुभवी आँखों ने प्रश्न का उत्तर पा लिया था, भैया उठ कर जाने लगे। जीवन ने उन्हें रोक लिया। जीवन के बहुत पूछने पर भैया ने कहा—"आज तक जो दो प्रेमियों के साथ होता आया है वही तुम्हारे साथ भी होने जा रहा है।"

जीवन पूछ बैठा "आखिर हुआ क्या है ?"

भैया बोले—"आशा के घर वाले आये थे आशा के साथ तुम्हारा सम्बन्ध करने। पिता जी को यह बात स्वीकार नहीं। पर तुम घबराओ नहीं जीवन, मैं तुम्हें बरबाद नहीं होने दूंगा।"

जीवन ने कभी आशा के साथ विवाह की बात तो नहीं सोची थी पर उससे विलग होने की कल्पना भी तो नहीं की थी। संजोए सपने एकाएक मिट्टी में मिल गये।

× × × ×

जीवन के पिता जी जीवन से कह रहे थे—''बेटा ! अब तक मैं तुम्हारी प्रत्येक छोटी बड़ी इच्छा को पूरा करता आया, क्या मेरे बुढ़ापे की इस पहली और अन्तिम इच्छा को पूर्ण नहीं करोगे ?''

जीवन को मानो चक्कर आ गया। अपनी कोमल अभिलाषाओं, इच्छाओं का दमन कर जीवन ने बुझे स्वर में पिता को आशा से विवाह न करने का वचन दिया।

× × × ×

''जीवन, तुम पिता जी की आज्ञा मान कर कोई आदर्श उपस्थित नहीं कर रहे हो। तुम स्वयं को धोखा दे रहे हो।'' भैया का स्वर कुछ उत्तेजित था। जीवन ने कहा—''पिता जी ने आज तक मुझसे माँगा ही क्या था। यदि यह उनकी पहली इच्छा आज्ञा बन कर आयी है तो मैं स्वीकार करने में पीछे न रहूंगा।'' जीवन का मस्तिष्क घूम रहा था।

भैया समझाते हैं—''तुम्हीं सोचो, यह न्याय कहाँ तक उचित है कि यदि आशा के घर वाले १५०००) नहीं दे सकते तो हम उनके यहाँ विवाह न करें। क्या तुम कोई जानवर हो कि तुम्हारी कीमत लगाई जा रही है। यदि तुम नहीं आगे बढ़ोगे तो समाज को रास्ता कौन दिखायगा। क्या १५०००) रुपयों के लिए अपने और आशा के जीवन के अरमानों को मिट्टी में मिला दोगे।''

जीवन का धैर्य समाप्त हो चुका था। उसका मन विद्रोह कर उठा।

× × × ×

जीवन कमरे में लेटा सोच रहा था ''मुझे आशा के जीवन को दुःखमय बनाने का अधिकार ही क्या है ? मैंने उसका हाथ पकड़ कर आगे बढ़ाया और स्वयं पीछे हट रहा हूँ क्यों ? मैं अवश्य ही कल कह दूंगा। जीवन को लगा आशा उसे बुला रही है। वह स्वयं को नहीं रोक सका। डगमगाते पैर उसे आशा के पास ले चले।

× × × ×

जीवन आशा को देख रहा था।......चेहरा उदास था, आँखें नीचे देख रहीं थीं, होंठ कुछ पूछने को खुलना चाहते थे। मौन असह्य था।

''आशा चुप क्यों हो।''

.........आशा चुप रही।

''आखिर बात क्या है ? बहुत दुबली हो गई हो। क्यों कैसी तबियत है ?''

जीवन ने देखा आशा की आँखों से आँसू टप-टप गिरने लगे और जीवन के मस्तिष्क से रुपयों की खनखनाहट गूँज उठी।

किसी प्रकार चुप हो आशा ने पूछा--''आप आते क्यों नहीं थे।''

जीवन जानता था यही आशा का प्रथम प्रश्न होगा पर वह क्या उत्तर दे........कुछ देर रुक कर उसने कहना प्रारम्भ किया ''कारण जानना चाहती हो आशा ! मेरे आने का कारण दो मानव जीवन के अरमानों को चिता पर सजा कर ही शान्त होगा।'' भावुकता में जीवन बोल उठा ''मैं तुम्हें प्यार करता था, करता हूं और आजीवन करता रहूंगा। तुम भी मुझे प्यार करती हो यह मैं जानता हूं। पर यह दुनियाँ को स्वीकार नहीं कि हम तुम एक हो जायें। मुझे तुमसे विलग और सर्वदा के लिए विलग होना ही है। यही विधि का विधान है आशा। मेरे पास १५००० रुपये नहीं है कि मैं अपना ही जीवन मोल ले सकूं।'' इतना कहने के बाद जीवन चुप हो गया।

आशा एक टक उसे देख रही थी और जीवन देख रहा था कि आशा की आँखों से टूटे हुए विश्वास के कण एक-एक करके गिरते ही जा रहे थे ।

"आशा मैं तुमसे कुछ माँगने आया हूं; दे सकोगी ?"

"माँगिए, जो कुछ माँगना हो माँगिये" आशा शान्त थी ।

"आओ आशा हम आत्मा को प्यार करना सीखें ।"

आशा की आंखों से आंसू फिर गिर रहे थे । झूठी बातें कहाँ तक तसल्ली दे सकती थीं ।

"कुछ भी कहने के पहले एक बात कह दूं आशा, मैं जानता हूं तुम एक भारतीय नारी हो. त्याग की मूर्ति, मैं एक पुरुष, नीच एवं स्वार्थी पर याद रखना आशा को खोने के पश्चात् "जीवन" में जीवन रह ही नहीं जायेगा ।"

आशा सिसक रही थी । बोलने में असमर्थ थी ।

"तुम विवाह करोगी और अपने पति को प्रसन्न रक्खोगी, बचन दो मुझे आशा" जीवन ने भरे गले से कहा ।

आशा चुप रही ।

"क्यों स्वीकार नहीं है ?"—जीवन ने व्यथित होकर पूछा ।

"स्वीकार है जीवन बाबू । आपको खोने के पश्चात् अब आपसे जो कुछ भी मिलेगा, वह सब आँचल फैला कर लूँगी ।" आशा भरे गले से बोली ।

जीवन रो पड़ा था ।

शान्त हो जीवन बोला—"मुझे विश्वास है तुम अपना वचन पूरा करोगी आशा ।"

फिर............

जीवन उठ पड़ा । एक जुआड़ी की भाँति जो अपना सर्वस्व खो चुका हो । दो बूदें पैरों पर टपक पड़ीं ।

× × × ×

इसके बाद घटनाएँ तेजी से व्यतीत होती गईं । और एक दिन आशा जीवन को न होकर एक अन्य पुरुष की हो गई ।

समय बीतता गया । घर वालों ने समझा जीवन फिर पहले का जीवन हो गया, पर उसकी अन्तर्व्यथा को कौन जानता था । जीवन प्रायः अपने को पुस्तकों में भुलाया करता और पुस्तकों में खोकर वह अपने को आशा के बहुत ही निकट पाता था । इसी प्रकार समय व्यतीत हो रहा था ।

× × × ×

एक रात्रि जीवन ने स्वप्न देखा—वह एक घायल पक्षी की सेवा करने के लिए जा रहा है । वह पक्षी को उठाने के लिए झुका, पर यह क्या वह पक्षी नहीं आशा थी । उसने देखा आशा कराह रही है ।

"यह तुम्हें हो क्या गया है आशा" जीवन ने भरे गले से पूछा ।

"कुछ नहीं जीवन आशा को समाप्त ही समझो ।"

जीवन की आँख खुल गई । वह एक दम परेशान हो गया । उस दिन किसी कार्य में उसकी तबीयत नहीं लगी ।

उसी दिन शाम को पता चला आशा बहुत बीमार है और आशा के पिता उसे घर ले आये हैं।

जीवन आशा को देखने गया। देखते ही आशा बोल पड़ी "जीवन आशा को समाप्त ही समझो" और उसकी आँखों की कोरें गीली हो गईं।

जीवन को स्वप्न का वाक्य याद आ गया। उसके मस्तिष्क में हथौड़े चल रहे थे। वह वहाँ नहीं रुक सका। आशा की अवस्था बहुत बिगड़ चुकी थी। जीवन कमरे में आकर बहुत रोया।

जीवन जानता है आशा अब नहीं बचेगी पर वह नहीं चाहता कि आशा की मृत्यु की खबर वह सुने। जीवन के मस्तिष्क में हथौड़े चलते रहे। रात्रि में जीवन जल्दी ही सो गया।

प्रातः आशा समाप्त हो गई। खबर जीवन को देने के लिए उसके पिता जीवन के कमरे में गये। पर यह क्या............जीवन तो निष्प्राण पड़ा था।

× × × ×

अगल-बगल दो चिताएँ धू-धू करके जल रही थीं। लपटें आकाश छूने की चेष्टा में रत थीं। एकत्रित लोगों ने देखा धीरे-धीरे दोनों ही चिताएँ एक होकर जलने लगी थीं। जीवन और आशा की आत्मा एक हो गई थी। उन्होंने आत्मा से ही प्यार किया था न।



# नालन्दा विश्वविद्यालय

सविता चौधरी, बी० ए० तृतीय खण्ड




संसार का इतिहास इस तथ्य का साक्षी है कि विश्वविख्यात विद्यालयों की परम्परा में भारत कभी पीछे नहीं रहा। इसका साक्षात् प्रमाण प्राचीन समय से ही प्राप्त होता है। प्राचीन विश्वविद्यालयों में नालन्दा का नाम अग्रगण्य है, जिसके भग्नावशेष आज भी अपने अतीत का गौरव बिखेर रहे हैं।

नालन्दा बिहार में राजगृह से ७ मील उत्तर और पटना से चालीस मील दक्षिण पश्चिम की ओर स्थित है। सर्वप्रथम Dr. Spooner ने Royal Asiatic Society से grant लेकर १९१७ में नालन्दा के भग्नावशेषों का उत्खनन प्रारम्भ किया। इस प्रकार नालन्दा विश्व विद्यालय का महत्व संसार के सम्मुख प्रकाश में आया।

प्रारम्भ में नालन्दा एक छोटा सा ग्राम था परन्तु कालान्तर में वही एक विश्व विख्यात विश्वविद्यालय के रूप में प्रसिद्ध हुआ। सम्राट अशोक को ही नालन्दा बिहार का संस्थापक कहा जाता है, क्यों कि उसने यहाँ एक संघाराम ( भिक्षु निवास ) भी बनवाया था। कालान्तर में इस बिहार के आस-पास अनेक बिहार बन गए। यही बिहार नालन्दा

विश्वविद्यालय के आधार बने। इस प्रकार अशोक को ही नालन्दा विश्व विद्यालय का श्रेय दिया जाता है। परन्तु शिक्षण संस्था के रूप में नालन्दा का उद्भव तीसरो शताद्वी के बाद ही माना जाना चाहिए; क्यों कि सुदूर दक्षिण से नागार्जुन व उसके शिष्य आर्य देव क्रमशः ३०० तथा ३३० ई० के लगभग यहाँ अध्ययन के उद्देश्य से आए थे। शिक्षण केन्द्र के रूप में नालन्दा का इतिहास ४५० ई० से प्रारम्भ माना जाता है, क्यों कि फाहियान ने ४१० ई० में नालन्दा की यात्रा की थी। परन्तु डा० मुकर्जी के मतानुसार फाहियान ने नाल नामक किसी अन्य ग्राम को देखा था, जिसे सुदर्शन जातक में नालक या नल ग्राम से सम्बोधित किया गया है। इस प्रकार फाहियान ने नालन्दा देखा नहीं था। कुछ विद्वान यह भी अनुमान करते हैं कि सम्भवतः नालन्दा उन दिनों बौद्ध शिक्षा का केन्द्र न होकर ब्राह्मणीय शिक्षा का केन्द्र होगा। कदाचित् पाँचवी शताद्वी में बौद्ध विद्वान दिङ्नाम ने नालन्दा में आकर सुदुर्गम नामक एक ब्राह्मण विद्वान को शास्त्रार्थ में परास्त किया था। इससे अनुमान होता है कि पाँचवी शताद्वी तक नालन्दा ब्राह्मण शिक्षा और संस्कृति का केन्द्र था। इसी कारण सम्भवतः फाहियान ने कोई वर्णन नहीं किया है। अतः इस आधार पर वह विद्वान यह निष्कर्ष निकालते हैं कि गालन्दा की ख्याति फाहियान के आने के पश्चात् हुई। परन्तु सत्य कुछ भी हो यह निर्विवाद है कि पाँचवी शताब्दी के उपरान्त नालन्दा की प्रसिद्ध बढ़ने लगी थी और चीनी यात्री हुए न सांग (६२९-६४५) के समय यह भारत का प्रमुख एवं प्रसिद्ध विद्या केन्द्र था। इस समय तक नालन्दा की चरम उन्नति हो चुकी थी, तथा हर्ष के शासन काल तक नालन्दा विश्व विद्यालय अपने विकास की पराकाष्ठा तक पहुँच गया था।

अत्यन्त प्राचीन काल से ही नालन्दा जैन और बौद्ध दोनों ही धर्मों के अनुनायियों का प्रिय स्थान रहा। कहा जाता है कि भगवान बुद्ध ने नालन्दा के प्रावरिक बन में रह कर कई बार धर्मोपदेश दिए थे, और उनके मुख्य शिष्य सारिपुत्र की जन्म भूमि भी नालन्दा ही थी। नालन्दा में ही जैन धर्म के प्रवर्तक वर्द्धमान महावोर ने चौदह वर्षा ऋतुएँ व्यतीत की थीं। हुएनसांग के अनुसार ५०० व्यापारियों ने दस करोड़ स्वर्ण मुद्राओं में नालन्दा बिहार के लिए भूमि खरीद कर भगवान बुद्ध को अर्पित की थी, और ब्राह्मण धर्मानुयायी होते हुए भी गुप्त सम्राटों ने नालन्दा की समृद्धि में अपना योग दिया। कुमारगुप्त प्रथम, बुद्धगुप्त, तथागतगुप्त, बालादित्य, बज्र तथा हर्ष ने एक-एक संधाराम यहाँ बनवाये। नवीं शताब्दी में सुवर्ण द्वीप के राजा बालपुत्र देव ने भी छः ग्राम नालन्दा बिहार को दान दिए थे।

एक या दो साधारण मठों के रूप में आरम्भ होकर नालन्दा शीघ्र ही विद्योपार्जन तथा संस्कृति का अन्तर्राष्ट्रीय केन्द्र बन गया। सातवीं शती का यह विद्यालय किसी भी अंश में आधुनिक विश्व विद्यलयों आक्सफोर्ड, केम्ब्रिज, पेरिस व हारवर्ड से हेय न था। एक इतिहासज्ञ के कथनानुसार—"The unisversity of Nalanda .....was an educational centre of international fame comparable in the universalism of its thought, the wide range of its studies, the international character of its commu-nity to the greatest Universities of modern times like Oxford, Cambridge, Paris and Harvard." यहाँ केवल भारत के कोने-कोने से ही नहीं अपितु सुदूर मध्य एशिया, चीन, कोरिया तथा जावा से भी विद्यार्थी आने लगे। जैसे-जैसे विद्यार्थियों की संख्या बढ़ती गई उनके रहने के लिए मठ बनवाए गए और इस प्रकार नालन्दा विस्तृत शयन कक्षों, अध्ययन कक्षों, पुस्तकालयों तथा वेधशालाओं का एक जटिल समूह बन गया जो चारों ओर एक दीवार से घिरा हुआ था। डा० बी० जी० गोखले-नालन्दा का वर्णन करते हुए लिखते हैं कि इसमें प्रवेश के लिए बहुत बड़ा द्वार था जिसके खुलते ही सामने महाविद्यालय का भवन था। इससे अलग संघाराम के मध्य में आठ अन्य बड़े-बड़े भवन थे। सातवीं शती में आने वाले चीनी यात्री इत्सिंग ने नालन्दा के आठ भवनों और ३०० कमरों का उल्लेख किया है। वास्तु कला एवं स्थापत्य कला की दृष्टि से ये भवन बहुत सुन्दर थे। इस प्रकार इसकी खुदाई में जो सामग्री

प्राप्त हुई है उसकी स्पूनर और कनिंघम दोनों ने मुक्त कंठ से प्रशंसा की है—"As brick work, the construction is remarkable, far superior to any modern work that I have seen in recent years"—Spooner. 'Sculptures found here are the finest in all India' Cunningham

नालन्दा में प्रसिद्ध विद्वान अध्यापन कार्य करते थे जो सुदूर प्रान्तों से आते थे। इनमें हुएनसांग का नाम अग्रगण्य है। हुएनसांग ने अपने यात्रा विवरण में 'नालन्दा' विश्व-विद्यालय के अनेक पहलुओं पर प्रकाश डाला है। दूसरा नाम नाम आर्य वर्मा का है, जो कोरिया से ६३० A. D. में विद्याध्ययन हेतु आया था। दूसरा कोरिया का विद्यार्थी हूरू इच था जो जीवन पर्यन्त यहाँ रहा और ६० वर्ष की अवस्था में मृत्यु को प्राप्त हुआ। सातवीं शताब्दी के मध्य में तिब्बत के राजा गैम्पो ने अपने एक मन्त्री थानवी को यहाँ अध्ययन के लिए भेजा था। नालन्दा विश्व-विद्यालय का तन्त्र-शास्त्र का एक अध्यापक कमलशील तिब्बत गया और उसने वहाँ एक प्रसिद्ध तिब्बती विद्वान् को शास्त्रार्थ में परास्त किया। नालन्दा के अनेक विद्वान् चीन गए थे। इनमें कुमारजीव, गुणवर्मा और धर्मदेव आदि प्रसिद्ध हैं। इन्होंने अनेक संस्कृत ग्रंथों का चीनी भाषा में अनुवाद किया। नालन्दा विश्व-विद्यालय के इतिहास में हम सदैव योग्य विद्वानों का समूह सा पाते हैं। विश्व-विद्यालय के प्रधान शीलभद्र थे। इन्हें योग सूत्रों व शास्त्रों पर पूर्ण अधिकार था। इनकी व्याख्या वह सरलता से कर सकते थे। हुएनसांग ने शीलभद्र की प्रशंसा करते हुए लिखा है कि उसकी सी योग्यता का कोई अन्य व्यक्ति न था। शीलभद्र के पूर्व धर्मपाल नालन्दा का कुलपति था। कुलपति के नीचे विहाराध्यक्ष होता था। इसे पण्डित कहते थे। इसके अतिरिक्त विद्यालय में अनेक विद्वान् हुए जिनमें निम्न उल्लेखनीय हैं—नागार्जुन, आर्यदेव, जिनमित्र, चन्द्रपाल, स्थिरमति, ज्ञानमति आदि। असङ्ग ने योगाचार्य विद्यालय का प्रारम्भ किया था, और जीवन के अन्तिम बारह वर्ष नालन्दा में ही व्यतीत किये थे। असङ्ग का अनुगामी वसुबन्धु था। सुविष्वनु नामक विद्वान् ने नालन्दा में १०८ मन्दिरों का निर्माण बौद्ध-धर्म सम्बन्धी वाद-विवाद के लिए करवाया था। वस्तुतः नालन्दा की ख्याति का वास्तविक श्रेय वहाँ के गुणी, विद्वान् अध्यापकों को ही है। उन्हीं के कारण उसकी प्रसिद्धि अन्य देशों में फैली।

नालन्दा विश्व-विद्यालय में उच्चतम शिक्षा प्रदान की जाती थी। यहाँ प्रवेश परीक्षा भी कोई सरल कार्य न था। हुएनसांग के अनुसार इस परीक्षा में लगभग २० प्रतिशत परीक्षार्थी ही उत्तीर्ण होते थे, और इन्हीं को प्रवेश मिलता था। यदा कदा अन्य देशों के विद्वानों को भी प्रवेश परीक्षा में असफलता प्राप्त होती थी और उन्हें लौट कर जाना पड़ता था। इतनी कठोरता होते हुए भी लग भग दस हजार विद्यार्थी नालन्दा में थे। हुएनसांग के जीवनी लेखक श्रमराउली के अनुसार वहाँ सदैव दस हजार आवासिक और नवागन्तुक रहते थे, जिनमें अतिथि व आचार्य दोनों सम्मिलित थे। विश्वविद्यालय में सामान्यतः बीस वर्ष से कम अवस्था के छात्र प्रविष्ट नहीं किए जाते थे।

इस विश्वविद्यालय की शिक्षा सर्वदा निःशुल्क थी और विद्यार्थियों के भोजन-वस्त्र से लेकर रहने व औषधि आदि तक का उत्तरदायित्व विश्वविद्यालय पर ही था। हुएनसांग का कथन है कि उसके समय में राजा हर्ष ने नालन्दा विहार को सौ ग्राम दे रखे थे। इसी प्रकार इत्सिङ्ग कहता है कि कई पीढ़ियों के राजाओं ने इस विहार को दो सौ से से अधिक गाँव दे रखे थे। इन ग्रामों के निवासी विहार को प्रतिदिन कई मन अनाज तथा दूध भेजते थे। विद्यार्थियों को अपने अध्ययन के अतिरिक्त अन्य किसी बात की चिन्ता न थी, वे लगन से विद्याध्ययन करते थे। हुएनसांग ने उसकी सफलता का कारण निश्चिन्तता को ही माना है। इत्सिङ्ग के समय संघ की ओर से ३००० विद्यार्थियों के भोजन आदि की व्यवस्था होती थी।

जिस प्रकार शिक्षार्थियों की कठिन परीक्षा होती थी तथा तीव्र बुद्धिमान को ही लिया जाता था, उसी प्रकार शिक्षकों को भी योग्यतानुसार तीन श्रेणियों में विभक्त किया गया था—उच्चतम, मध्यम, तथा सामान्य। जब हुएनसांग

